॥ श्रीः ॥

❀ श्रीमद्भगवद्रामानुजाचार्यपदपङ्कजचरणेभ्यो नमः ❀

श्रीमतेरामानुजायनमः ❀ श्रीमतेरामानन्दायनमः

श्रीवृन्दावननिवासिनाव्याकरणसाहित्याद्यलङ्कारभूषणेन

श्रीगोवर्धनेश्वरवैष्णवेन पं० बदरीदासेनसंग्रहगीता

# श्रीसुदामाजीकीबारारवड़ी

साथ

श्रीशठरिपुनाथयामुनभाष्यकारकूरेशभट्टार्ककोकार्य

श्रीवरवरमुनिवेदान्ताचार्यहर्याचार्यश्रीराघवाचार्य

श्रीरामानन्दस्वामिप्रभृतिभिः पूज्यपूर्वाचार्यैः

संरचितप्राचीनसत्कर्मवीथीपथिकेन मधु

सम्प्रदायस्थानश्रीडाकोरनिवासिना

श्रीवैष्णव पं० रामटहलदासेन

...प्रकाशिकभाषाटीकया"

...कृता

...सेयम्

...स्वामिस्थापित द्वाराणावीस्था-

... श्री १०८ श्रीमान्महन्तश्रीमत-

...राजपूज्यगुरुवर्याणांचरणकम-

री क्षेणसकलविद्याविद्युद्गणपारायणेण

( पहलवान ) श्रीमद्रघुनाथदासेन

श्रीवैष्णवानां नित्यानुसन्धानाय

प्रकाशिता

| | | |
|---|---|---|
| प्रथमवृत्ती १००० सं० १९८६ | पुष्पार्थिमा | मूल्यंश्रीरामपादारविन्देषु प्रेमानुरागभक्तिपूजनम् |

॥ श्रीः ॥

❀ श्रीमज्जानकीवररमणचरणपद्मकमरयोंमम ❀

❀ श्रीमतेरामानुजायनमः ❀ श्रीमतेरामानन्दायनमः ❀

श्रीवृन्दावननिवासिनाव्याकरणसाहित्यायलङ्कारभूषण
श्रीगौड़ेश्वरवैष्णव पं० बद्रीदासजी की संग्रहीता

# श्रीसुदामाबाराखड़ी

जिसको
श्रीशठरिपुनाथयामुनश्रीभाष्यकारकूरेशभट्टार्कलोकार्य
श्रीवरवरमुनिवेदान्ताचार्यहर्याचार्यश्रीराघवाचार्य
श्रीरामानन्दस्वामिप्रभृतिपूज्यपूर्वाचार्य
संरक्षितप्राचीनसद्धर्मवीथीपथिक चतुः
सम्प्रदायस्थानश्रीडाकोरनिवासी
श्रीवैष्णव पं० रामटहलदासजीने
श्रीसिद्धान्तसार प्रकाशिका भाषा टीका से
समलङ्कृत कीया

उसी को
श्री १००८ श्रीमद्देवमुरारिस्वामिस्थापितद्वाराँगादीस्वाधि-
पति वर्त्तमान आचार्य श्री १०८ श्रीमान्महन्तश्रीबल-
देवदासजीमहाराजपूज्यगुरुवर्यचरणचञ्च-
रीकसकलविद्याविद्गुणगणपारावारीण
( पहलवान ) श्रीमद्रघुनाथदासजीने
श्रीवैष्णवों के नित्यानुसन्धान के लिये
प्रकाशित किया

प्रथमावृत्ति १००० } पुस्तकसीमा { मूल्यं श्रीरामपादारविन्देऽ
सं० १९८९ } { प्रेमानुरागभक्तिप्रदानम्

## ❀ श्रीरामानन्दार्यमङ्गलाशासनध्वनिः ❀

धर्मानुद्धर्तुंकामोधृतमनुजतनुस्तीर्थनाथेऽवतीर्णः-
संजित्वाशेषवादान्कुमतिमतचरान्वैदिकंकर्मतेने ॥
कूपंद्रष्टाद्यलभ्यंत्रिपदपतिपदंदत्तवाँश्चाश्रितानां-
(श्री)रामानन्दप्रतापोभवभुजगमुखात्पातुनित्यंकृपालुः
श्रीभाष्याचार्यवंशोद्भवमखिलगुणालङ्कृतंज्ञानगम्यं
सोपानंमुक्तिधाम्नोभवजलधितरिंयद्वचःपारिजातः
संसाराब्धौनिमग्नान्स्वपरयाशरणाम्पान्तमित्येकदान्तं
(श्री)रामानन्दंमहान्तंगुरुवरमनघंनौमिसिद्धान्तसूर्यम्
श्रीरामार्चनपद्धतिंप्ररचितंविष्णोर्मताब्जद्वयम्-
शिष्याणामुपदेशकंकरुणयासिद्धान्तसारोदितम् ॥
श्रीसीतापतिमन्त्रतारकमयंप्रश्नार्थदिग्दर्शनम्-
(श्री)रामानन्दगुरुः सदाविजयतेमाचार्यधर्मोद्धरः।३।।
शेषावर्यंवरधर्मरक्षणपरंविद्याकरंश्रीधरम्-
आकारत्रयतत्वदीपनपरंपंचार्थकार्यप्रदम् ॥
सिद्धानामपिसिद्धिदंगुणनिधिंश्रीवैष्णवानांधनम्-
(श्री)रामानन्दगुरुं सदाशुभरतंरामंप्रपद्येऽनिशम्॥४॥
मोक्षंयच्छतिभूमिजापतिरितोन्मार्गस्यव्याक्षेपकम्
सिद्धान्तार्णवपारगंकविवरंप्राचीनधर्माकरम् ॥

लोकानांप्रणतार्तिहञ्चभगवन्निर्वाणभक्तिप्रदम्-
(श्री)रामानन्दहरिंसदैवशरणंप्राप्तंप्रपद्येऽनिशम् ॥६॥
संसाराखिललोभनाचितगताद्दुस्त्यज्यतन्नाशकम्-
त्रैपादोक्तसुधासुभक्तिपरमानन्दैकतत्वप्रदम् ॥
भक्तानांशुभवाञ्छितायभगवच्छ्रीसम्प्रदायोङ्करम्-
(श्री)रामानन्दगुरुं सदैवशरणंप्राप्तंप्रपद्येऽनिशम् ॥७॥
भूपेन्द्राःकविसद्गणाः सकरुणाः स्तुन्वन्तियं संस्तवैः-
सेवन्तेसुखशान्तयेनरवराः प्राच्चार्यनिष्ठापराः ॥
शिष्टाचाररताव्रतैकनिरताध्यायन्तियंयोगिनः
(श्री)रामानन्दगुरुं सदैवशरणंप्राप्तं प्रपद्येऽनिशम्।८।

अत्यन्तसौन्दर्यफलीप्रभाभ्यां
नरेन्द्रसिद्धादिकवन्दिताभ्याम् ॥
वज्रोर्द्ध्वरेखाकुलिशाङ्किताभ्यां
नमोऽस्तुगुर्वङ्घ्रिसुपङ्कजाभ्याम् ॥९॥
सच्चित्सुखाभीष्टवरंदधानां
मन्दस्मितंपूर्णदयानिधानाम् ॥
संसारहालाहलमोहशान्त्यै
वन्देगुरूणांचरणारविन्दम्॥१०॥

इति ।

## श्रीजगद्गुरुनामाद्यक्षरप्रयुक्तमङ्गलम्

श्री—सम्प्रदायवर्य्याय श्रीधर्मोद्धारकाय च ॥
श्रीमत्फणीन्द्रवंशाय(श्री)रामानन्दाय मङ्गलम्।११।

रा--माभिरामरामायरामामृतपरायच ।
राद्धान्ताराधिताराज्ञे (श्री)रामानन्दाय मङ्गलम्१२

मा--तृपितृस्वरूपाय मायातीताय योगिने ॥
महाधामाधिराजाय सदाचार्यायमङ्गलम् ।१३।

नं--न्दिताशेषभक्ताय दिव्यानन्दैकमूर्तये ॥
नारदानन्ददक्षाय(श्री)रामानन्दायमङ्गलम् ।१४

द--याधर्मस्वरूपायदान्तशान्तैकसिन्धवे ॥
दासानांसार्वभौमाय(श्री)रामानन्दायमङ्गलम् १

जी--यासुर्नःसदाचार्या रामानन्दार्यसद्गुराः ॥
पान्तुनाथफणीन्द्राद्यानित्यं कुर्वन्तुमङ्गलम्।१६।

मङ्गलंदेशिकेन्द्राय मंगलंशुद्धबुद्धये ॥
मङ्गलंरामरूपाय(श्री)रामानन्दाय मङ्गलम् ॥१७॥

श्रीवैष्णवानां बोधाय मोदावचगुर्वर्थिनाम् ।
"रामटहलदासेन" कृतंस्तोत्रमनूत्तमम् ।१८।

इति श्रीवैष्णव पं० रामटहलदासेन विरचिता श्री १००८ श्रीजगद्गुरु
श्रीरामानन्दार्यस्वामिनां मङ्गलाशासनध्वनिसमाहिमफाखीत ।

अथश्रीमद्‌देवमुरारिस्वामिस्थापित द्वारागादीस्थसम्बन्धिनांप्राचीन श्रीगुरु-"परम्परा प्रकाश:" ।

दो० लक्ष्मीनाथ आरभ्य करि, नाथश्रीयामुनमध्य ।
मम श्रीगुरु पर्यन्तलों, बन्दो पद निरवद्य ॥१॥
श्रीपति श्रीसेनाधिपति, श्रीशठारि मुनि नाथ ।
श्रीपुण्डरीकाक्ष मुनि, राममिश्र नाउ माथ ॥२॥
यामुन मुनि पुनि शिष्य भे, राम मंत्र गहि लीन ।
पूरण मुनि तिनके भये, रामचरण मन दीन ॥३॥
तिनके रामानुज भये, सो अनन्त अवतार ॥
राम मंत्र परचार करि, जन सब किये भवपार ॥४॥
राम मंत्र मंत्रार्थ सब लह्यो गोविन्दाचार्य ॥
भट्टारक वेदान्ति पुनि, कलिजितकृष्णाचार्य ॥ ५ ॥
लोकगुरू शैलेशपुनि, वरवर मुनि यति राज ।
तिनके देवाचार्य पुनि, हर्य्याचार्य महाराज ॥ ६ ॥
श्रीरामानुजपद्धति, परक, भये राघवाचार्य ।
राममंत्र परचारक, भवतारक आचार्य ॥७॥
रामरूपअवतार पुनि, प्रगटे परमानन्द ।
फणिपति पद्धति अवनि पर, रक्षक रामानन्द ॥
तिनके शिष्य द्वादश भये, द्वादश भानु समान ।
निजविज्ञान प्रकाश करि, नाश किये अज्ञान ॥९॥
(श्री) रामानन्दिय मात्र की, परम्परा यह सिद्ध ।
मनगढ़न्त जो यहि बिना, सिद्ध करत करि जिद्ध ॥८॥
भये अनन्तानन्दजी, तिनके शिष्य सुजान ।
सिद्ध शिरोमणि पुनि भये, पयहारी उपनाम ॥१०॥

अथश्रीमद्गुरुदेवमुरारिस्वामिस्थापित द्वाराहाटीस्थमठस्थितानां प्राचीन श्रीगुरु-"परम्परा प्रकाशः" ।

दो० लक्ष्मीनाथ आरम्भ करि, नाथश्रीयामुनमध्य ।
सब श्रीगुरु पर्यन्तलों, वन्दौ पद निरबध ॥१॥
श्रीपति श्रीसेनाधिपति, श्रीशठारि मुनि नाथ ।
श्रीपुण्डरीकाक्ष मुनि, राममिश्र नत माथ ॥२॥
यामुन मुनि पुनि शिष्य भे, राम मंत्र गहि लीन ।
पूर्ण मुनि तिनके भये, रामचरण मन दीन ॥३॥
तिनके रामानुज भये, सो अनन्त अवतार ॥
राम मंत्र परचार करि, जन सब किये भवपार ॥४॥
राम मंत्र मंत्रार्थ सब लह्यो गोविन्दाचार्य ॥
भट्टारक वेदान्ति पुनि, कलिजितकृष्णाचार्य ॥ ५ ॥
लोकगुरु शैलेशमुनि, वरवर मुनि यति राज ।
तिनके देवाचार्य पुनि, हर्यांचार्य महाराज ॥ ६ ॥
श्रीरामानुजभक्ति, परक, भये राघवाचार्य ।
राममंत्र परचारक, अवतारक आचार्य ॥७॥
रामरूपअवतार पुनि, प्रगटे परमानन्द ।
फणिपति पद्धति अवनि पर, रक्षक रामानन्द ॥
तिनके शिष्य द्वादश भये, द्वादश भानु समान ।
[illegible] प्रकाश करि, नाश किये अज्ञान ॥९॥
(श्री) रामानन्द [illegible] मत की, परम्परा यह सिद्ध ।
अनन्तानन्द [illegible] शिष्य, सिद्ध करत करि सिद्ध ॥८॥
भये अनन्तानन्द के, तिनके शिष्य सुजान ।
सिद्ध शिरोमणि मुनि भये, पयहारी उपनाम ॥१०॥

श्रीमद्देवमुरारिस्वामिस्थापित द्वारागादीस्थाचार्य
१०८ श्रीमहन्त श्रीवलदेवदासजी महाराज।

प्रकाशकः—पुजारी राम कृष्णदासजी बड़ा स्थान,
दारागञ्ज—प्रयागराज।



[illegible] प्रेस, इलाहाबाद में छपा।

तिनके भजनानन्द भे, अग्रदासजी सिद्ध।
तिनके त्यागी जी भये, सन्तन में परसिद्ध ॥ ११ ॥
तिनके तन तुलसी भये, राजन के गुरु राज।
तिनके देव मुरारि जी,॥ राजत सन्त समाज ॥ १२ ॥
तिनके रामकुमारजी, रामचरणरस लीन्ह।
तिनके मोहनदासजी, मोहन में चित्त दीन्ह ॥ १३ ॥
तिनके श्रीजय रामजी, जानत सकल जहान।
श्रीमत् हीरादासजी, तिनके शिष्य महान ॥ १४ ॥
श्रीगोपाल सुदासजी, तिनके शिष्य भये साधु।
दया रामजी पुनि भये, दयासमुद्र अगाधु ॥ १५ ॥
श्रीमन्नरसिंहदासजी, भये शिष्य सुख दैन।
पुनि श्रीठाकुरदासजी, करुणा गुण के अयन ॥ १६ ॥
श्रीमत् तुलसीदासजी, पुनि भे गुण आगार।
श्रीस्वामी बलदेवजी, दास खास सरदार ॥ १७ ॥
सेवा सन्तन की गही, कहि न जाय मुख एक।
जिनके भजन प्रताप को, वर्णत सन्त अनेक ॥१८॥
श्रीमद्देव मुरारि की, द्वारा सिद्ध प्रणालि।
रामटहल वर्णन करी, गुरु आज्ञा हिये पालि ॥१९॥

इति श्री पं० श्रीरामटहलदासजी कृत दोहाबद्ध प्राचीन श्रीगुरुपरम्परा समाप्ता।

---

॥श्रीमद्देव मुरारी स्वामी जी के १७ शिष्य बड़े ही प्रतापी जैसे श्रीरामकुमारजी, श्रीमलूकजी, श्रीअवलियाजी, श्रीहरषानन्दजी। नाति श्रीबोधरामजी, श्रीसिद्धबाबा, श्रीगूदड़जी, श्रीमौनीजी, घूघरिया श्री ज्ञानीजी इत्यादि होगये हैं। इन सबका जीवन चरित श्रीदेवमुरारीस्वामी जी के जीवन चरित में विस्तार से लिखेंगे। जिन के पास उक्त स्वामी जी के जीवन चरित हो वे हमें भेज देने की कृपा करें। पं० रामटहलदास

# ॥ अथ श्रीमधुराष्टकम् ॥

अधरं मधुरं वदनं मधुरम् ।
नयनं मधुरं हसितं मधुरम् ॥
हृदयं मधुरं गमनं मधुरम् ।
मधुराधिपतेरखिलं मधुरम् ॥१॥
वचनं मधुरं चरितं मधुरम् ।
वसनं मधुरं वलितं मधुरम् ।
चलितं मधुरं भ्रमितं मधुरम् ।
मधुराधिपतेरखिलं मधुरम् ॥२॥
वेणुर्मधुरो रेणुर्मधुरः ।
पाणिर्मधुरः पादौ मधुरौ ॥
नृत्यं मधुरं सख्यं मधुरम् ।
मधुराधिपतेरखिलं मधुरम् ॥३॥
गीतं मधुरं पीतं मधुरम् ।
भुक्तं मधुरं सुप्तं मधुरम् ॥
रूपं मधुरं तिलकं मधुरम् ।
मधुराधिपतेरखिलं मधुरम् ॥४॥
करणं मधुरं तरणं मधुरम् ।

हरणं मधुरं रमणं मधुरम् ॥
वमितं मधुरं शमितं मधुरम् ।
मधुराधिपतेरखिलं मधुरम् ॥५॥
गुंजा मधुरा माला मधुरा ।
यमुना मधुरा वीची मधुरा ॥
सलिलं मधुरं कमलं मधुरम् ।
मधुराधिपतेरखिलं मधुरम् ॥६॥
गोपी मधुरा लीला मधुरा ।
युक्तं मधुरं मुक्तं मधुरम् ॥
इष्टं मधुरं शिष्टं मधुरम् ।
मधुराधिपतेरखिलं मधुरम् ॥७॥
गोपा मधुरा गावो मधुरा ।
यष्टि मधुरा सृष्टि मधुरा ॥
दलितं मधुरं फलितं मधुम् ।
मधुराधिपतेरखिलं मधुरम् ॥८॥
॥ इति श्रीमधुराष्टकं समाप्तम् ॥

# अथ श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी कृत श्रीरामप्रेमाष्टकम् ।

श्यामांबुदाभमरविन्दविशालनेत्रं-
बन्धूक पुष्पसदृशाधरपाणिपादम् ॥
सीतासहायमुदितं धृतचापबाणं-
रामं नमामिशिरसा रमणीयवेषम् ॥१॥

पटुजलधरधीर ध्यानमादायचापं-
पवनदमनमेकं बाणमाकृष्यतूणात् ॥
अभयवचनदायी सानुजः सर्वतोमे-
रणहतदनुजेन्द्रो रामचन्द्रः सहायः ॥२॥

दशरथ कुल दीपो मेयबाहुप्रतापो
दशवदन स कोपः क्षालिताऽशेषपापः
सुररिपुकृततापो नन्दिताऽनेकभूपान्
विगततिमिरपङ्को रामचन्द्रः सहायः ॥३ ॥

कुवलयदल नीलः कामितार्थः प्रदोमे-
मुनिजनकृत रक्ष्यो राक्षसामेकहन्ता ॥
अपहृतदुरितासौ नाममात्रेणपुंसा
मखिलसुरनृपेन्द्रो रामचन्द्रः सहायः ॥४॥

संग्रहकर्ता कीर्त्तनकलानिधि विद्याभूषण वैष्णव पं० श्रीबदरीदासजी वृन्दावन

प्रकाशक—सागर निवासी श्रीमहन्त पं० श्रीरामकुमार दासजी शास्त्री कानपुर चौक।



स्टैन्डर्ड प्रेस इलाहाबाद में छपा।

असुरकुलकृशानुर्मानसाऽम्भोजभानुः
सुरनरनिकराणामग्रणीर्मे रघूणां
अगणितगुणसीमा नीलमेघौघधामा
शमदमितमुनीन्द्रो रामचन्द्रः सहायः ॥५॥
कुशिकतनययागं रक्षिता लक्ष्मणाढ्यः
पवनशरनिकायः क्षिप्तमारीचमायः ॥
विदलित हरचापं मेदिनीनन्दनायै
नयनकुमुदचन्द्रो रामचन्द्रः सहायः ॥६॥
पवनतनयहस्तौ न्यस्तपादाम्बुजात्मा
कलुषभववचोभिः प्राप्तमाहेन्द्रधन्वा
अपरिमितशरौघः पूर्णतूणीरधीरो
लघुनिहतफणीन्द्रो रामचन्द्रः सहायः ॥७॥
कनकविमलकान्त्या सीतयालिङ्गिताङ्गो
मुनिमनुजवरेण्यं सर्ववागीशवन्द्यः ॥
स्वजननिकरबन्धुर्लीलयाबद्धसेतुः
सुरदनुजकपीन्द्रो रामचन्द्रः सहायः ॥८॥
यामुनार्य कृतं दिव्यं रामाष्टकमिदं शुभम् ।
:यपठेत्प्रयतो भूत्वा स:श्रीरामान्तिकं व्रजेत् ॥९॥

श्रीवरवरमुनिस्वामिकृतश्रीराममङ्गलाशाशनम्

मंगलं कौशलेन्द्राय महनीय गुणाब्धये ॥
चक्रवर्त्तितनूजाय सार्वभौमाय मंगलम् ॥१॥
वेदवेदान्तवेद्याय मेघश्यालमूर्त्तये ॥
पुंसां मोहनरूपाय पुण्यश्लोकाय मंगलम् ॥२॥
विश्वामित्रान्तरंगाय मिथिलानगरीपतेः ॥
भाग्यानां परिपाकाय भव्यरूपाय मंगलम् ॥३॥
पितृभक्ताय सततं भ्रातृभिः सह सीतया ॥
नन्दिताखिल लोकाय रामभद्राय मंगलम् ॥४॥
त्यक्त साकेतवासाय चित्रकूटविहारिणे ॥
सेव्याय सर्वयमिनां धीरोदयाय मंगलम् ॥५
सौमित्रिणा च जानक्या चापवाणासिधारिणे ॥
संसेव्यायसदाभक्त्या स्वामिनेममसंगलम् ॥६॥
दण्डकारण्यवासाय खरदूषणशत्रवे ॥
गृध्रराजाय भक्ताय मुक्तिदायास्तु मंगलम् ॥७॥
सादरं शवरीदत्तफलमूलाभिलाषिणे ॥
सौलभ्य परिपूर्णाय सत्वोद्रिक्ताय मंगलम् ॥८॥
हनुमत्समवेताय हरीशाभीष्ट दायिने ॥

बालीप्रमथनायास्तु महाधीराय मंगलम् ॥९॥
श्रीमते रघुवीराय सेतूल्लङ्घित सिन्धवे ॥
जितराक्षसराजाय रणधीराय मंगलम् ॥१०॥
विभीषण कृतेप्रीत्या लङ्काभीष्ट प्रदायिने ॥
सर्वलोक शरण्याय श्रीराघवाय मंगलम् ॥११॥
आसाद्य नगरी दिव्यामभिषिक्ताय सीतया ॥
राजाधिराजराजाय रामभद्राय मंगलम् ॥१२॥
ब्रह्मादिदेवसेव्याय ब्रह्मण्याय महात्मने ॥
जानकीप्राणनाथाय रघुनाथाय मंगलम् ॥१३॥
श्रीसौम्यजामातृमुनेः कृपयास्मानुपेयुषे ।
महते ममनाथाय रघुनाथाय मंगलम् ।
मंगलाशाशनपरैर्मदाचार्यपुरोगमैः ।
सर्वैश्च पूर्वैराचार्यैः सत्कृतायास्तु मंगलम् ॥१४॥
रम्यजामातृमुनिना मंगलाशाशनं कृतम्
त्रैलोक्याधिपतिः श्रीमान्करोतुमंगलंसदा ॥१५॥

इतिश्रीनरवरमुनिस्वामिकृतश्रीराममङ्गलाशाशनम्

❀ श्रीराममिश्रस्वामिकृतषड़क्षरप्रपत्तिस्तोत्रम् ❀

रामायण परत्वार्थ प्रतिपाद्यपरः स्मृतः
ऐकान्तिकानां सेव्योऽयंमन्त्रराजषड़क्षरः ॥१॥
रामित्यनेनबीजेन ब्रह्ममाया हि चेतनः।
वदन्तिवेदशास्त्राणिसिद्धाःसिद्धान्तपारगाः ॥२॥
रां-मिति ज्ञानमात्रेण मोक्षभुक् हि भवेन्नरः।
इत्यस्मात्ते प्रपन्नोऽस्मि त्राहिमां रघुनायक!॥३॥
रा--मभद्र ! दयासिंधो ! दीनबन्धो दयानिधे !।
पापपङ्के निमग्नोऽस्मि त्राहिमां रघुनन्दन!॥४॥
मा--तापिता गुरुःस्वामी सखा बन्धुस्त्वमेव मे।
रक्ष काकाऽभयदायिन् त्राहिमां रघुपुङ्गव!॥५॥
य-त्र कुत्रापि यास्यामि देवतिर्यङ् नरेषु च।
तत्र प्रेमाचला भक्तिं देहिमां भरताग्रज ! ॥६॥
न-मेत्राता गतिर्नास्ति क्वगच्छामिरमापते !
पापेभ्यःपीड्यमानोऽस्मित्राहिमांलक्ष्मणप्रिय!॥७॥
मो--हितोऽहं प्रपञ्चेन त्यक्त्वात्वत्पादपंकजम्।
शरणागतं मां मत्वा त्राहिदीनं भवार्णवात् ॥८॥
यत्षड़क्षरप्रपत्तिस्तोत्रमुक्तंमयास्फुटम्।
मङ्गलाशानं येन कृत्वा पापात्प्रमुच्यते ॥९॥
गुहपक्षेन्द्रकाकादीन् भल्लप्लवङ्गराक्षसान्।
मोक्षदत्तं पुरा येन समेत्राता भविष्यति ॥१०॥

( इतिश्रीराममिश्रस्वामिकृतंषडक्षर प्रपत्तिस्तोत्रम् )

# भूमिका

श्रीसुदामाजी की बाराखड़ी यह बड़ी उपकार की पुस्तक है। इससे ज्ञान वैराग्य प्रेमानुराग भक्ति तथा संसार के विषयों से वैराग्य भी होता है। इसमें वेद शास्त्र पुराण धार्मिक सभी ग्रन्थों का सारांश आ गया है। इसकी चौपाई के अवलोकन मात्र से हृदय में अनूत्तम प्रकाश उदय होता है तथा धार्मिक एवं वैज्ञानिक शिक्षा भी मिलती हैं। चौपाइयों में अनुभव सुख भी विलक्षण रूप से भरा पड़ा है, इसकी जितनी प्रशंसा की जाय उतनी ही थोड़ी है। इसकी रचना बड़ी ही विद्वत्ता के साथ ( मानो गागर में सागर भर दिये भाँति ) की है। इसकी टीका रायपुर बासी पं० श्रीगुलाबदासजी ने की थी उसको श्रीमद्देवमुरारिस्वामि स्थापित द्वारागादिस्थाचार्य* श्री १०८ श्रीमहन्त बलदेवदासजी महाराज ने देखकर उक्त पुस्तक से कुछ विलक्षण विस्तार वाली टीका करने की आज्ञा श्री पं० बदरीदासजी को दी थी उन्होंने ग्रन्थ संग्रह किया किन्तु उक्त श्रीमान् की आज्ञानुसार के तदर्थ से भी विलक्षण होगया अतः उक्त पं० जी ने तथा श्रीमहन्तजी महाराज ने हमको आज्ञा दी कि इसमें विषय घटाबढ़ा कर इसका संशोधन आप कर देवें। उक्त पूज्यों की आज्ञा मान कर उर-प्रेरक रघुबंश विभूषण भगवान् की दी हुई बुद्धि के अनुसार श्रीरामकृष्ण नारायण बासुदेव गुणानुवाद रूप भगवद्भागवत

---

* उक्त श्रीमहन्त जी महाराज ने गत अर्द्ध कुंभी पर्व पर ३२५ पृष्ठात्मक श्रीवैष्णव धर्मोपयोगी एक ग्रन्थ "श्रीरामसारसंग्रह" भी मुद्रित करा था। जिसे आपने अमूल्य वितीर्ण किया था।

परिच्चर्यातम यह संग्रह रचा गया है। इसमें पूर्वाचार्यों के ग्रन्थों के प्रमाण अधिक दिये गये हैं। ज्ञानोपदेश के दृष्टान्त तथा भक्ति भाव के दोहा कवित्त सवैया भी दिये गये हैं। यह सब संग्रह उक्त श्रीपं० जी का है। आप बड़े विलक्षण विद्वान् एवं कथावाचक परोपकारी उपदेशक भी हैं। अस्तु आप के संग्रह के कलेवर का रूपान्तर हमने कर दिया अतः आशा करते हैं कि पण्डितजी क्षमा-प्रदान करने की कृपा करेंगे। और भूल चूक हो सो वाचकवृन्द सुधार लेवें। श्रीमंगलमूर्तयेनमः

प्राचीनबीथी पथिकगतानुगत सेवक श्रीवैष्णव पं० रामटहलदास

सद्धर्मसंरक्षक प्राचीनवीथीपथिक श्रीवैष्णव पं० रामटहलदासजी

लक्ष्मीनाथ समारम्भां नाथयामुनमध्यमाम् । अस्मदाचार्यपर्य्यंतां बन्देगुरुपरम्पराम् ।

स्टैन्डर्ड प्रेस इलाहाबाद में छपा ।

श्रीः

ॐ नमोभगवतेश्रीरामभद्राय ।

श्रीमतेरामानुजायनमः * श्रीमते रामानन्दायनमः ।

# अथसुदामाबाराखड़ी

( सिद्धान्तसारटीकासहित )

## मङ्गलाचरण

रामानन्दवराः फणीन्द्रमुनयो नाथार्यपारम्परा,
गौराङ्गादिहि नित्यमाधवपरा भक्त्यङ्ग नित्यं प्लुताः ।
श्रीनिबार्कसुनीन्द्रसन्ततिगता व्यासादि हर्य्यर्चका,
विष्णुस्वामि च बल्लभादिगुरवः कुर्वन्तु नो मङ्गलम् ॥१॥

अर्थ—इस ग्रन्थ की निर्विघ्न समाप्ति होने के लिए मङ्गलाचरण करते हैं । "विघ्नविध्वंसकत्वंमङ्गलत्वम्" अर्थात् विघ्न विध्वंस को ही मङ्गल कहते हैं। अतः श्रीनाथ मुनि प्रभृति पूर्वाचार्यों के परामपरागत श्रीरामानुजजी एवं श्रीरामानन्दजी प्रभृति मुनिगण तथा श्रीमाधवाचार्य परम्परागत भक्ति के प्रेमापरादि अंगों में सर्वदा निमग्न रहने वाले श्रीनित्यानन्द श्रीगौराङ्ग महाप्रभु आदि एवं श्रीनिंबार्का-चार्य मुनीन्द्र परम्परागत, श्रीराधासर्वेश्वर के नित्यार्चन करने वाले श्रीहरिव्यासदेवादि सिद्ध और श्रीविष्णुस्वामि आचार्य परम्परा-

नुगत श्रीवल्लभाचार्य आदि ये चतु: सम्प्रदाय के समस्त पूज्य गुरुवर्य गण सर्वदा हमारा मङ्गल करें ॥ १ ॥

**यस्यामलं नृपसदस्सु यशोऽधुनापि**
**गायन्त्यघघ्नमृषयो दिगिभेन्द्रपट्टम् ।**
**तन्नाकपालवसुपालकिरीटजुष्ट—**
**पादाम्बुजं रघुपतेः शरणं प्रपद्ये ॥२॥**

अर्थ—जिन श्रीरामजी के पद पाप नाशक और दिग्गजों के धवल वर्ण के समान उज्वल वस्त्र की उपमा को प्राप्त दिगन्त व्यापी निर्मल यश का कीर्त्तन अब भी ऋषियों के द्वारा बड़े बड़े राजाओं की सभाओं में गाया जाता है । एवं इन्द्रादि देव और भूपाल गण अपने अपने किरीट मुकटों के कोटरों से जिनके चरणारविन्दों की सेवा करते हैं, उन्हीं श्रीरघुवंश नायक जी के हम शरणागत हैं ॥ २ ॥

**नीलाम्बुजश्यामलकोमलाङ्ग**
**सीतासमारोपितवामभागम् ।**
**पाणौ महाशायकचाचापं**
**नमामि रामं रघुवंशनाथम् ॥१॥**

अर्थ—नील कमल के समान श्यामल और कोमल अंग वाले, जिनके वाम भाग में श्रीजनकराज तनया जी विराजमान हैं, हाथों में अमोघ बाण और सुन्दर धनुष धारण किये हुए ऐसे श्रीरघुवंश नायक श्रीरामचन्द्र जी को हम नमस्कार करते हैं ॥ ३ ॥ जिनप्रभु के चरन कमलों से जगत् पावनी श्रीगङ्गाजी प्रकट हुई हैं और जिन चरणों का शेष महेश गणेश सुरेश शारदा नारदादि ध्यान करते हैं, जिन श्रीचरणों का चरणोदक पान कर चेतन संसार के

मायिक पदार्थों से घृणा करने लग जाते हैं, उन्हीं श्रीचरणों का माहात्म्य श्रीयामुनाचार्य स्वामी जी ने "आलवन्दारस्तोत्र" में इस प्रकार वर्णन किया है—

**तवामृतस्यन्दिनि पादपङ्कजे**
**निवेशितात्मा कथमन्यदिच्छति ।**
**स्थितेऽरविन्दे मकरन्दनिर्भरे**
**मधुव्रतो नेक्षुरकं हि वीक्षते ॥४॥**

भा०—हे भगवन्! अमृत के श्राव करने वाले अर्थात् जिन चरणों में से अमृत की धारा का प्रवाह प्रवाहित हो रहा है, उन श्रीचरणारविन्दों में जिन्होंने मन लगा दिया है, वे अन्य वस्तुओं की इच्छा किस प्रकार कर सकते हैं? यथा, मकरन्द परिपूर्ण अरविन्द के होने पर भ्रमर तुच्छ इक्षु गन्धा नामक तालमखाने के पुष्प को कभी देखते भी हैं? कभी नहिं। इसी भाँति आपके श्रीचरणों में अनुरक्त भक्त जन कभी साँसारिक एवं स्वर्गीय विषयों को नहीं देखते हैं। इसीसे परमैकान्तिक सन्त जन श्रीसीतापतिपदपद्म द्वन्द्वमकरन्दरसपान परायण होते हैं ॥ ४ ॥

श्रीमद्भागवतेऽपि

**न नाकपृष्ठं न च सार्वभौमं**
**न पारमेष्ठ्यं न रसाधिपत्यम् ।**
**न योगसिद्धिं न पुनर्भवं वा**
**वाञ्छन्ति यत्पादरजः प्रपन्नाः ॥५॥**

भा०—प्रपन्न भगवद्भक्त गण जिन भगवच्चरणों की धूलि के भिखारी हैं वे इन्द्र पद, भूसम्राटपद ब्रह्मेशपद, चन्द्रलोकेश,

योग-सिद्धि, एवं संसार में पुनर्जन्म; इन सबकी नहीं चाहना करते हैं।

सवैया—

जा पद ते कढ़ि वेद ध्वनी जेहि न्हात मिटे तन ताप श्रमै बिन।
जा पद ते प्रह्लाद तरे और गौतम नारि तरी छुइ ते तिन॥
जा पद में मुनि वास करें नित ध्यान धरें तरें लागे नहीं छिन।
जा पद कंज को मञ्जु अहो मन ह्वैके मलिन्द पराग पिये किन॥

सज्जन वृन्द! भगवत्पद पद्म द्वन्द्व मकरन्द पान कर जन्म सुफल कर लेना चाहिये और संसारी तुच्छ पदार्थों के भोक्ता बन कर अपना अमूल्य जन्म व्यर्थ नहीं खो देना चाहिये। लच्छेदार रावड़ी सुन्दर मलाई, चुचेमा मोहनभोग, रसभरे रसगुल्ला, तपत जिलेबी, मोतीचूरलड्डू, दलौरी, तिलौरी पापड़, पूड़ी, कचौड़ी इत्यादि अनेक पदार्थों के रसों को जन्म जन्मान्तरों में भोगते ही बीते किन्तु, इनका शुभ परिणाम कुछ भी न निकला। फलत: जन्म मरणादि दुसह दुख सहन करते ही बीते। ये सब दुःख श्रीहरि चरणामृत के पान करने से शीघ्र ही नष्ट हो जाते हैं। श्रीमद्भागवतेऽपि—

**मर्त्यो मृत्युव्यालभीतः पलायन्**
**सर्वांल्लोकान्निर्भयं नाध्यगच्छत्।**
**त्वत्पादाब्जं प्राप्य यदृच्छयाद्य**
**स्वस्थः शेते मृत्युरस्मादपैति ॥६॥**

अर्थ—हे भगवन्! मनुष्य मृत्यु रूपी सर्प के भय से लोकों में भागते हुए कहीं भी निर्भय नहीं होता। आपके पादारविन्दों को प्राप्त होकर आज सुखपूर्वक सोता है, ऐसे हरिभक्तसे मृत्यु भी आपसे आप भाग जाती है॥ ६॥ गोस्वामी श्रीतुलसीदास जी ने दोहावली में कहा है,—

दोहा—शिला शाप मोचन चरण, सुमिरहु तुलसी दास ।
तजहु सोच संकट मिटहिं, पूजहिं मनकी आस ॥
दण्डक वन पावन करन, चरण सरोज प्रभाव ।
ऊसर जामिहिं खल तरहिं, होहिं रङ्कते राव ॥
चौ०—जहँ जहँ रामचरण चलिजाहीं । तेहिं समान अमरावति नाहीं ।
ऐसे पवित्र पावन श्रीराम पादारविन्दों को सप्रेम नित्य दण्डवत् प्रणाम करे ।

आलवन्दार भाष्येऽपि—

**प्रणम्यदण्डवद्भूमौ नमस्कारेण योऽर्चयेत् ।**
**स यां गतिमवाप्नोति न तां क्रतुशतैरपि ॥७॥**

श्रीहरि के दिव्य मङ्गल विग्रह के सन्मुख दण्ड के समान साष्टाङ्ग प्रणाम करके नमस्कार से आत्म समर्पण रूप भगवत्पूजन जो करे वह जिस उत्तम पद को प्राप्त होता है उस गति को सैकड़ों यज्ञ करने वाला नहीं पा सकता । दण्डवत् ऐसा होना चाहिये ।
चौ०—पाहि नाथ कहि पाहि गुसाँई । भूतल परेउ लकुट की नाईं ॥
मन वचन हृदय, मस्तक दृष्टि दोनों पाँव दोनों हाथ एवं दोनों घुटने भूमि पर आठों अङ्ग लगाने से ही साष्टाङ्ग दण्डवत् होगा । सन्त गुरु गोविन्द माता पिता को प्रणाम करने से सर्व अमंगल नष्ट होते हैं और इन्हें जो दण्डवत् करते लजाते हैं तो जान लेना चाहिये कि उनको पापमयी नर्क यात्रा भोगनी है । आलवन्दारेऽपि—

**त्वदङ्घ्रिमुद्दिश्य कदापि केनचित्**
**यथा तथा वापि सकृत्कृतोऽञ्जली: ।**
**तदेवमुष्णात्यशुभान्यशेषत:**
**शुभानि पुष्णाति न जातु हीयते ॥८॥**

भा०—हे भक्तवत्सल ! आपके श्रीचरणारविन्दों के लिये कभी किसी ने जैसे बने वैसे एक बार भी भक्ति पूर्वक दोनों हाथ जोड़ लिया हो तो उसी क्षण उस शरणागत चेतन के समस्त महापातक राशियों का नाश हो जाता है और प्रेमानुराग शील सन्तोषादि अनेक शुभ गुणों का प्रादुर्भाव हो जाता है। ऐसे भक्त वर भगवत को भी त्याज्य नहीं हैं। यह श्रीराघवेन्द्र जी की कृतज्ञता की ही पराकाष्ठा है। आपने अपने श्रीमुख से कहा भी है कि—

सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते।
अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम ॥९॥

भा०—शरणागत चेतन एक ही बार यह यांचा करै कि हे श्रीराघवेन्द्र ! प्रभो ! मैं आपका ही दास सेवक हूँ बस इतनी ही दीनता देखते ही श्रीराघव कहते हैं कि उस प्रपन्न के लिये त्रैलोक्य वासी चराचरों से अभय दे देता हूँ यह मेरा दृढ़ व्रत है। इतनी सौलभ्यता तो किसी भी अवतार में नहीं पायी जाती। श्रीमुख से गीता में भी कहा है कि—

सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि माशुच ॥१०॥

भा०—श्रीपार्थ सारथी श्रीनन्दनन्दन कहते हैं कि हे अर्जुन ! सर्व धर्म के कर्म फलों को त्याग कर केवल एक मेरे को ही रक्षक मान लो तो मैं तुमको सर्व पापों से छुड़ा दूँगा शोच मत करो। इन दोनों शरणागति दाताओं के श्रीमुख समुल्लासता की उदारता की परीक्षा भगवत् रहस्य रस रसिक स्वयं कर लेवेंगे। "सकृत प्रणाम किये अपनाये" का डण्का तो स्पष्ट ही है। अस्तु ! चतुः सम्प्रादायाचार्य एवं श्रीराम कृष्ण विष्णु आदि दीन बन्धुओं के श्रीचरणारविन्दों

की वन्दना करके ग्रन्थ निर्विघ्न समाप्ति के लिये प्रार्थना कर आगे वाराखड़ी आरम्भ करते हैं।

**मू०—कक्का, कमल नयन नारायण स्वामी**
**बसहु द्वारका अन्तर्यामी**
**वासुदेव सङ्कर्षण छाजे।**
**प्रद्युम्न अनिरुद्ध विराजे ॥ १ ॥**

दो०—श्रीफणीन्द्र श्रीमाध्ववर श्रीनिम्वार्क मुनीश।
श्रीमद्विष्णु स्वामिं प्रभु वन्दों पद धरि शीश ॥ १ ॥

श्रीसुदामा जी की वाराखड़ी सर्व शास्त्र वेद वेदान्त सिद्धान्त सार का निचोर है। यह जितनी कठिन है उतनी ही सरल भी है। इसकी चौपाई सुनने मात्र से ही अर्थ पदार्थ का स्पष्ट अर्थ झलक जाता है ही तथापि इसके गूढ़ाशय के प्रकाशनार्थ अन्यान्य शास्त्रों के सिद्धान्तों से समलंकृत करने का प्रयत्न करते हैं।

"कक्का कमल नयन नारायण स्वामी" तथा कक्का कलियुग नाम अधारा" इहाँ दो वार ककार पर ही चौपाई क्यों लिखी ? इसका हेतु यही है कि प्रथम ककार में श्रीद्वारका नायक श्रीमन्नारायण की वन्दना की है। तथा द्वितीय ककार में ग्रन्थारम्भ किये हैं। श्रीसुदामा जी चतुर्व्यूह स्वरूप श्रीद्वारकावासी शंख-चक्र गदा पद्मधारी श्रीरण छोड़ टीकम कुँवरकल्याण माधव पुरुषोत्तम अन्तर्यामी कमल नयन श्रीमन्नारायण के परम उपासक थे। अतः ग्रन्थ के आरम्भ में वैकुण्ठ नायक वासुदेव श्रीकृष्ण सङ्कर्षण [ टीकम जी अर्थात् बलराम जी ] प्रद्युम्न श्रीकृष्ण जी के पुत्र एवं अनिरुद्ध प्रद्युम्न के पुत्र इन चतुर्व्यूहों का वर्णन किये हैं। ये सब दिव्य स्वरूप श्रीद्वारकापुरी में विराजमान हैं। वे हमारे हृदय में निवास करें। भक्तों के इच्छा-

नुसार भगवत् के राम, कृष्ण, नृसिंह, नारायण, गोविन्द, गोपाल, माधव, मधुसूदन, हयग्रीव और हृषीकेश इत्यादि अनन्त नाम एक ही परब्रह्म पुरुषोत्तम के हैं। गोकुल में श्रीनन्द-नन्दन के अवतार लेने पर श्रीनन्द जी ने अपने पुत्रों के नाम करण करने के लिये गर्गाचार्य जी से कहा। श्रीमद्भागवते—

**अयं हि रोहिणीपुत्रो रमयन्सुहृदो गुणैः।**
**आख्यास्यते रामइति बलाधिक्याद्बलं विदुः ॥११॥**

भा०—श्रीगर्गाचार्य जी कहते हैं कि हे नन्दराय, ये जो रोहिणी नन्दन हैं, सो अपने दिव्य गुणों से अपने सुहृय मित्रों को रमण कराते हुए 'राम' ऐसे नाम से विख्यात होंगे और वल अधिक होने से 'बलराम' नाम जानो, और भी इनके नाम अनेक हैं, सो सुनो—
अन्यच्च—

**कृते तु शेषनामाख्यं त्रेतायां लक्ष्मणस्स्मृतः।**
**द्वापरे बलरामश्च कलौ रामानुजो यतिः ॥१२॥**

भा०—सतयुग में शेष, त्रेता में श्रीलक्ष्मण, द्वापर में बलराम और कलियुग में यतिपति यतीन्द्र श्रीरामानुज; इस प्रकार चारों युगों में इनके चार नाम कहे गये हैं। यह गर्ग संहिता का सिद्धान्त है ॥१२॥
इसी प्रकार श्रीगर्गाचार्यजी ने कहा, कि हे नन्दराय! आपके छोटे पुत्र के गुण कर्म रूप एवं नामादि अनेक हैं। हम उन्हें जानते हैं पर अन्य लोग नहीं जानते। भागवते—

**प्रागयं वसुदेवस्य क्वचिज्जातस्तवात्मजः।**
**वासुदेवइति श्रीमानभिज्ञाः सम्प्रचक्षते ॥१३॥**

भा०—हे नन्दराय! यह आपके छोटे पुत्र प्रथम वसुदेव जी के घर में जन्म अवतार लिये थे अतः तत्त्वदर्शी महानुभाव गण इन्हें

श्रियः पति वासुदेव नाम से कहते हैं ॥ १३ ॥ तत्रैव ( नारायणस्त्वं नहिसर्वदेहिनामात्माऽस्यधीशोऽखिललोकसाक्षी ) अर्थात् ब्रह्मा जी कहते हैं कि हे श्रीबालकृष्ण प्रभो ! क्या आप श्रीमन्नारायण नहीं हैं ? किन्तु हैं और अखिल लोक साक्षी स्वरूप चेतन मात्र के अन्तर्यामी सर्व लोक स्वामी आप ही हैं। यहाँ श्रीकृष्ण जी को श्रीनारायण कहे हैं। भागवते पुनरपि—

**नमस्तुभ्यं भगवते कृष्णायाकुण्ठमेधसे**
**नारायणाय ऋषये सुशान्ततपईयुषे । १४ ॥**

भा०—हे हरे ! तप स्वरूप शान्तदान्त अचल प्रज्ञावान् भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र साक्षात् श्रीनारायण ऋषि रूप आपके लिये नमस्कार है ॥ १४ ॥ मनुस्मृति में भी आया है कि "तेननारायणःस्मृतः" अर्थात् नारएव ( चिदचित्जीव समूहम् ) अयनंस्थानंयस्यासौ नारायणः। नरनाम चेतनाचेतन समूह मात्र ही है स्थान जिसका उसको नारायण कहते हैं। अथवा नरीयेते क्षीयतइतिनरः— नारसमूह अयनं स्थानं यस्यासौनारायणः। इत्यादिनाम श्रीरामजी के ही हैं। श्रीदेवकीजी ने जन्मसमय भगवान की स्तुति करते कहा है कि "त्वंसाक्षाद्विष्णुरध्यात्मदीपः" अर्थात् हे भगवन् ! आप ज्योतिस्वरूप अव्यक्त निर्विकार मायिक गुण रहित सर्वशक्तिमान् साक्षात् विष्णु हैं। श्रीहरिनारायणाचार्य जी ने "नित्यकर्मविधि" में लिखा है। एवं आलबन्दार भाष्येऽपि—

**एषनारायणः श्रीमान् वैकुण्ठ कृतकेतनः ।**
**नागपर्य्यङ्कमुत्सृज्य ह्यागतो मथुरां पुरीम् ॥ १५**

ये वैकुण्ठवासी श्रीमन्नारायण ही शेषसय्या को छोड़ कर मथुरापुरी में श्रीकृष्ण रूपसे पधारे है। तैत्तिरीयोपनिषद में कहा है

**ॐ ब्रह्मविदाप्नोतीतिपरमं तदेषाऽभ्युक्ता**
**सत्यंज्ञानमनन्तं ब्रह्म इति—( १६ )**

भा० ब्रह्मज्ञानवान् (भक्तिप्रपत्तिद्वारा) परमपद को प्राप्त हो जाता है। ज्ञेय तत्व को विशिष्ट विशेषणत्रय से प्रतिपादन किया है। सत्यस्वरूप ज्ञानस्वरूप एवं अनन्तत्वस्वरूप परात्परतर ब्रह्म का साक्षात्कार तत्वदर्शि प्रेमी भक्त भाविकों को ही होता है। श्रीपरमपुरुषोत्तम के दिव्य नाम धाम लीला रूपादि अनन्त हैं ( यथा—"इन के नाम अनेक अनूपा " रमन्ते योगिनोऽस्मिन्निति रामः। योगि जन जिनमें रमण करें वे राम हैं। गाःपालयतीति गोपालः। गौओं की रक्षा करै वह गोपाल है। हृषीकाणामीश इति हृषीकेशः। इन्द्रियों का प्रेरक स्वामी वह हृषीकेश है। इत्यादि भगवन्नाम अनेक हैं। इहाँ एक दृष्टान्त है कि एक महात्मा ने अहीर को गोपाल नाम का उपदेश दे चले गये वह गोपाल का प्रथम अक्षर भूल गया केवल पाल२ रटने लगा भक्त पर कुछ कष्ट पड़गया उस पर श्रीरुक्मणी जी के सहित श्रीनन्दनन्दन को आना पड़ा। वह भक्त पाल पाल की धुन में मस्त है। श्रीरुक्मणी जी ने कहा प्राणनाथ ! यह आपका नाम कब से पड़ा ! श्रीराधारमण जी ने कहा प्रिये ? हमारे असंख्य अनन्त नाम है। इसी लिये श्रीसुदामा जी ने श्रीकृष्णचन्द्र आनन्द कन्द को ही कहा है कि "कक्काकमलनयन नारायणस्वामी " श्रीवाल्मीकि रामायण में ब्रह्मा जी ने भी कहा है "भवान्नारायणो देवः श्रीमाँश्चक्रायुधोविभुः" अर्थात् हे श्रीराघव ? आप साक्षात् श्रीमन्नारायण शंखचक्रधारी श्रीसाकेतविहारी है। श्रीरामानन्दस्वामी जी महाराज ने भी "श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर" के ईश्वर तत्व निरूपण में लिखा है कि "शश्वन्नारायणोऽजःसुमहित महिमा साधुवेदैरशेषैः " समस्त सन्त श्रुतिमहानुभावों ने एक स्वर से श्रीनारायण रूप श्रीरामजी की महिमा वर्णन करते समय कहा है कि तत्वस्वरूप ब्रह्म एक ही है। अर्थात् अनेक नामधारी होते हुए भी एक ही है। एवं पद्म पुराण में भी कहा है कि—

**ब्रह्माणं रुद्रमिन्द्रश्च यमं वरुणमेवच ।**
**नारायणस्यदासास्ते ये चान्येऽण्डस्य मध्यगाः ॥१६॥**

भा०—ब्रह्मेन्द्र रुद्र यम वरुण और भी ब्रह्माण्ड मध्यवर्ती समस्त चेतन नारायण के दास हैं ॥ १६ ॥ सुन्दर काण्ड आर्ष रामायण में श्रीहनुमान जी ने कहा है—"दासोऽहं कौशलेन्द्रस्य रामस्याक्लिष्ट कर्मणः" अर्थात् भक्त सुखदायी सरल चरित्र नायक श्रीरघुनायक श्रीकौशलेन्द्र भगवान के हम दास हैं । श्रीभाष्यकार श्रीरामानुजाचार्य स्वामी जी ने गद्यत्रय में कहा है—

**निखिल जगदाधार अखिल जगत्स्वामिन स्मत्स्वामिन्सत्यकाम सत्यसङ्कल्प सकलेतर विलक्षण अर्थिकल्पक आपत्सख काकुत्स्थ श्रीमन्नारायण अशरण्य-शरण्य अनन्य शरण स्त्वत्पादारविन्द युगलं शरणमहं प्रपद्ये ॥१७॥**

भा०—श्रीभाष्यकार स्वामी जी कहते हैं कि हे निखिल जगदाधार ! हे अखिल जगत्स्वामिन् ! हे हमारे कुल पूज्य स्वामी ! हे सत्य काम । हे सत्य संकल्प ! हे सकलेतर विलक्षण ! हे भक्त मनोरथ पूरक ! हे आपत्सख ! हे काकुत्स्थ श्रीराम रूपी श्रीमन्नारायण ! हे अशरण शरण्य ! हम अनन्य शरणागत आपके युगुल श्रीपादारविन्दों के शरणागत हैं ॥१७॥" यहाँ पर भी श्रीराघव को साक्षात् श्रीमन्नारायण कह कर ही श्रीराघवेन्द्र जी की शरणागति की है । श्रीभगवद्गीता में पाण्डुनन्दन अर्जुन ने भी कहा है—"पितासि लोकस्य चराचरस्य" अर्थात् हे नन्दनन्दन ! चराचर चेतन मात्र के रक्षक माता पिता आप ही हैं । आलबंदार में श्रीयामुनाचार्य स्वामी जी ने लिखा है—

अचिन्त्यनित्याद्भुतनित्ययौवनं
स्वभावलावण्यमयामृतोदधिम् ।
श्रियः श्रियं भक्त जनैक जीवितं
समर्थ मापत्सखमर्थिकल्पकम् ॥ १८ ॥

भा०—हे प्रभो ! आपका अत्यन्त अद्भुत नित्य एक रस रहने वाला आश्चर्य जनक यौवन एवं स्वभावतः लावण्यता पूर्ण अमृत सागर श्रीजीके सौभाग्यप्रद, भक्तजनों के एक मात्र जीवन धन, सर्वैश्वर्य समर्थ, आपत्तिकाल में बन्धुवत् रक्षक, भक्तों के मनोरथ पूर्ण करने वाले इत्यादि गुणों से सम्पन्न आपके युगल चरण की परिचर्या कर कब अपने जीवन को हम सनाथ करेंगे । १८ ॥

श्री गोस्वामी जी ने रामायण में कहा है कि--

दोहा०—सेवक सेव्यभाव बिन भव न तरिये उरगारि ।
भजहु रामपद पंकज अस सिद्धान्त विचार ॥

अन्यत्रभी दो०—तुलसीरामहि आपुते सेवक की रुचि मीठ ।
सीतापति से साहिब ही कैसे दीजे पीठ ॥

सोरठा—साहिब होत सरोष, सेवक के अपराधसुनि ।
अपने देखे दोष, सपनेहु राम न उरधरे । ३ ॥

"श्रीराम रसरङ्ग विलास" में श्रीरसरङ्ग मणीजी ने भी लिखा है कि—

दो०—विनादास्यता भक्ति नहिं, भक्ति बिना रस नाहि ।
रसिकरङ्ग रस रङ्गमणि, राम दास सब आँहि । ४ ॥

इत्यादि प्रमाणों से श्रीरामचन्द्र भगवान् ही सर्व चेतन मात्र के प्रतिपालक परम दयालु सौलभ्यसागर आश्रितजन विश्रामस्थान ब्रह्मा से आरम्भ कर समस्त ब्रह्माण्डों के नायक श्रीरघुनाथ जी ही हैं। अतः सज्जनवृन्द ? सर्व संसार के मायिक व्यवहार त्यागकर ज्ञान वैराग्य भक्तिपूर्वक श्रीराम कृष्ण नारायणादि दिव्य मङ्गल विग्रहों का

ध्यान एवं समस्त पापहारी उन के नाम स्मरण कर "नरदेही को लाहो लीजे"। नित्य नियम पूर्वक भगवत् स्तुति करना अपनी दीनता सुना ने से प्रभु शीघ्र ही अपना लेते हैं। तोताद्रि के श्रीकलिजित् स्वामी जी ने "शरणाश्रित रक्षा" में कहा है कि—

**श्रीराम राघवदयाकरवारिजाक्ष !**
**राजाधिराज रघुनाथ नृसिंहमूर्त्त ।**
**वैकुण्ठ नायक हरे हनुमन्त सेव्य !**
**सीतेश ते चरणयोः शतशो नमोऽस्तु ॥१९॥**

श्रीकलिजित स्वामी जी कहते हैं कि हे श्रीरामराघव ! हे दयाकर वारि जाक्ष ! हे राजाधिराज रघुनाथ ! हे वैकुंण्ठ नायक हरे ! हे हनुम त सेव्य ! हे सीतेश ! आपके श्रीचरणों में हमारा कोटिशः सष्टाङ्ग दण्डवत् नित्यःप्रति दिन का स्वीकृत हो। इसप्रकार नित्यः प्रपदन भरन्यास करने से प्रभु का प्रेम पात्र यह चेतन सहज ही में हो जाता है। श्रीहरि के साथ बुराई करने वालों को भी स्वामी ने मोक्ष ही दिया। पूतना कंश शिशुपाल दन्तवक्र रावण कुम्भकरण रजक इत्यादि उदाहरण स्वरूप प्रख्यात हैं सर्वाभीष्ट प्रद भगवान् श्रीमन्नारायण श्रीकृष्ण जी सर्वान्तर्यामी हैं श्रीमुख से गीता में कहा भी है कि "ईश्वरःसर्वभूतानांहृद्देशेऽर्जुनतिष्ठति" अर्थात् सर्व चराचर चेतनों के हृदय में सर्व व्यापक ईश्वर विराजमान हैं। अतः "निज प्रभुमय देखहि जगत कासन करे विरोध"। "सियाराममय सब जगजानी" मानकर जगत व्यवहार करने वाले चौरासी के चक्कर में नहीं पड़ते। एवं तैतिरीय तथा छान्दोग्य उपनिषदों में भी आया है कि—"सत्यंज्ञानमनन्तंब्रह्मयोवेदनिहतंगुहायांपरमेव्योमन्। यदन्तस्तदन्वेष्टव्यम्। चराचर में व्यापकत्व ब्रह्म का बोधकत्व जो

ज्ञान है उसीके प्रकाशक ये वेद वाक्य हैं जैसे कि ऊपर में चौपाई दोहा गीता के उदाहरण दिये हैं इन पर विचार करना मनन करना हर एक विचारशील सन्त का काम है। और "सर्वस्यचाहं हृदिसन्निविष्टः" यह गीता का वाक्य भी उपरोक्त श्रुतियों से मिलता है। भक्त लोग भक्ति करके उस परब्रह्म प्रभु को अपने वशीभूत कर लेते हैं और प्रभु को परमधाम से साक्षात् आना पड़ता है श्रीमुख वाक्य गीता में है कि—

**यदा यदाहि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत !।**
**अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम् ॥ २०॥**
**परित्राणाय साधूनां विनाशायच दुष्कृताम् ।**
**धर्म संस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे ॥२१॥**

भा०—इन्हीं श्लोकों का अनुवाद श्रीतुलसीदास जी ने रामायण में किया है कि—"जब जब होय धर्म की हानी। बाढ़हिं असुर अधम अभिमानी। तब तब प्रभु धरि मनुज शरीरा। हरहिं कृपानिधि सज्जन पीरा"। अर्थात् भूतल पर जब जब दुष्टों का आविर्भाव होता है असत्य को सत्य एवं सत्य को असत्य बनाने वाले स्वार्थी राक्षस सत्पुरुषों पर बलात्कार करके प्राचीन वैदिक सद्धर्म का सत्यानाश कर देने लग जाते हैं तब तब अखिल कोटि ब्रह्माण्ड नायक भगवान् स्वयं रक्षक हो श्रीरामकृष्णादि रूप से प्रादूरभाव होकर सत्य प्रिय सज्जनों के कष्टों को हरण कर पाप रूप भूभार को उतारते हैं। यह कार्य प्रतियुग में होता है।

सतयुग में मत्स्य कच्छप वराह नृसिंह। त्रेता में वावन श्रीरामभद्र श्रीपरशुराम एवं द्वापर में श्रीनन्दनन्दन बलराम, बौद्ध इत्यादि चारों युगों में वैदिक धर्म मर्यादा की रक्षा के लिये ये प्रभु के अव-

तार होते हैं। और भी उक्त प्रभु के चौबीस अवतार धर्म रक्षा के लिये ही हुआ करते हैं। श्रीभाष्यवार्त्तिकेचान्यदपि—

**प्रतिमादिकमर्चाख्यादवतारास्तु वैभवाः।**
**संकर्षणो वासुदेवः प्रद्युम्नश्चानिरुद्धकः ॥२२॥**
**व्यूहश्चतुर्विधो ज्ञेयः सूक्ष्मं सम्पूर्णषड्गुणम्।**
**तदैववासुदेवाख्यं परब्रह्मनिगद्यते ॥२३॥**
**अन्तर्यामी जीवसंस्थो जीवप्रेरक ईरितः।**

भा०—पर व्यूह, विभव अर्चा 'अन्तर्यामी' परमात्मा के ये पाँच प्रकार के नित्य दिव्य मंगल विग्रह स्वरूप हैं। अपने प्रिय प्रेमी भक्तों की मनोकामनायें पूरी करने के लिये सर्व सौलभ्य प्रतिमा स्वरूप अर्चा अवतार हैं। पर वासुदेव परस्वरूप हैं। वासुदेव संकर्षण प्रद्युम्न अनिरुद्ध ये चतुर्व्यूहावतार हैं। श्रीराम कृष्णादि विभवावतार हैं नित्यमुक्त कैवल्यमुमुक्षुएवंबद्ध इन पाँचों प्रकार के सर्वजीव मात्र के हृदय प्रेरक अन्तर्यामी स्वरूप है। परात्पर अवतार श्रीराघव का है चतुर्व्यूहावतार आप स्वयं द्वापर में हुए। श्रीमद्भागवत में भी कहा है कि—

**नमः कृष्णाय रामाय वसुदेव सुताय च।**
**प्रद्युम्नायानिरुद्धाय सात्वतांपतयेनमः ॥२४॥**

भा०—श्रीवसुदेवनन्दन श्रीरोहिणी नन्दन श्रीकृष्ण बलराम एवं श्रीप्रद्युम्न अनिरुद्ध भगवान सात्विक भक्त पुरुषों के जीवन धन के लिये समष्टि रूप से हमारा नमस्कार है। पद्मपुराण में भी आया है कि "योसौ सर्वगतः श्रीमान् वासुदेवः परात्परः। अनादिनिधनोविष्णुः सएव परमेश्वरः" अर्थात् सर्वव्यापी परात्पर आदि अन्त

रहित विष्णु श्रीमान वासुदेव भगवान ही परमेश्वर ब्रह्म हैं। "कृष्णाय वासुदेव हरये परमात्मने। प्रणत: क्लेशनाशाय गोविन्दायनमो नम:" प्रणत भक्तों के दुखों को नाश करने वाले परमात्मा कृष्ण वासुदेव हरी श्रीगोविन्द के लिये बारम्बार दण्डवत प्रणाम है। हरिनामामृत ग्रन्थ में लिखा है कि—

**नम: परमकल्याण नमस्ते परमात्मने ।**
**वासुदेवाय शान्ताय यदूनां पतयेनम: ॥२५॥**

भा०—मंगलमय कल्याणमय पर वासुदेव श्रीयदुनन्दन जी को बारम्बार नमस्कार हैं। इत्यादि प्रमाणों से वासुदेव परत्व प्रसिद्ध ही है। श्रीसुदामा जी ने इन्हीं वासुदेव के दिव्य चरित्रों को वर्णन किया हैं जो कि श्रीद्वारकापुरी में चतुर्व्यूह रूप से विराजमान हैं। गर्गसंहिता में लिखा है—

**त्रिषुलोकेषु विख्याता धन्यावै द्वारिकापुरी ।**
**परिपूर्णतम: साक्षाच्छ्रीकृष्णोयत्र वासकृत् ॥२६॥**

भा०—तीनों लोक में प्रसिद्ध ऐसी धन्य है श्रीद्वारकापुरी कि जिसमें परिपूर्ण कला से ब्रह्म श्रीवासुदेव श्रीकृष्ण नित्य वास करते हैं। द्वारिकामहात्म्य में भी लिखा हैं कि—

**यथाहि देवेषुच देव देव: श्रीवासुदेवो यदुदेव देव:।**
**तथापुरीक्षेत्रसमस्तमध्ये द्वारावतीपुण्यवती प्रशस्ता।**

**द्वारावत्यां तीर्थराजं गोमती सिन्धु सङ्गमम् ।**
**यत्रस्नात्वानरोयाति वैकुण्ठं विमलं पदम् ॥२८॥**

भा०—जैसे समस्त देवों में यदुनन्दन श्रीवासुदेव सर्वश्रेष्ठ हैं तैसे ही सातों पुरी ६४ क्षेत्र इत्यादि तीर्थों में पुण्यवती श्रीद्वारकापुरी सर्वश्रेष्ठ है। श्रीद्वारकापुरी में श्रीगोमतीसिन्धु संगम तीर्थराज स्नान करके निष्पाप हो चेतन विमल पद श्रीवैकुण्ठ को प्राप्त होता है। इत्यादि प्रमाणों से श्रीद्वारकावासी कमल नयन नारायण वासुदेव संकर्षण प्रद्युम्न अनिरुद्ध भगवद्दीव्य वैभव का वर्णन किया गया है। श्रीरघुनाथाचार्य जी ने श्रीरघुनाथाष्ट में लिखा है कि—

हे रामचन्द्र जनरक्षक रामभद्र !
श्रीश्रीनिवास पुरुषोत्तमराजराज।
लोकेश विश्वभयसूदन सामनाथ
संसारदु:खगहनाद्रघुवीररक्ष ॥२८॥

भा०—हे रामचन्द्र श्रीनिवास ! हे पुरुषोत्तमराजराज ! हे रामचन्द्र जनरक्षक ! हे लोकेश विश्वभयसूदन प्रभो ! हे श्रीरघुवीर धीर ! संसार के जन्म मरणादि दुसह दु:खों से दास की सर्वदा रक्षा करो। इस प्रकार अपनी दीन दशा की विनय प्रणतपाल दीनदयाल रजाधिराज श्रीरामचन्द्रजी को सुनाने से ही प्रभु अपना लेते हैं यह पूर्वाचार्यों का ही सिद्धान्त हैं ॥ ११ ॥

मू०—कक्का कलियुग नाम अधारा।
प्रभु सुमिरो उतरो भव पारा॥
साधु संगति करि हरि रस पीजै।
जीवन जन्म सुफल करि लीजै।

श्रीसुदामा जी कहते हैं कि इस कलिकाल में श्रीभगवन्नाम ही आधार है। जिस प्रभु का नाम उसके रूप सहित स्मरण करके संसार रूपी सागर से पार होना प्रत्येक चेतन मात्र का काम है। संसार पार होने का दूसरा उपाय साधु महात्माओं का सत्संग एवं उनके मुखारविन्द से भगवच्चरितामृत पान करना है। नाम-स्मरण, भागवतों का सहवास, एवं हरि कथामृत पान, यही जीवन-जन्म सुफल कर लेने के तीन उपाय हैं; अर्थात् इस कलिकाल में भगवन्नाम, सज्जन सन्त संगति, एवं नित्य भगवच्चरित्र सुनकर के अपने अपने मनुष्य जन्म को सफल कर लो। धर्मप्रियसज्जनवृन्द! नहि तो अन्यथा नर जन्म से पशुपामरादि योनियों में भटकते २ अनेक जन्म बीतेंगे। प्रपन्न गीतायाम्—

**कृते यद्ध्यायते विष्णुं त्रेतायां यजते मखैः।**
**द्वापरे परिचर्यायां कलौ तद्धरिकीर्त्तनात् ॥ ३० ॥**
**हरेर्नामैव नामैव नामैव मम जीवनम्।**
**कलौ नास्त्येव नास्त्येव नास्त्येव गतिरन्यथा ॥३१॥**

अर्थ—सतयुग में भगवान् विष्णु का ध्यान, त्रेता में यज्ञों से भगवतयजन होता था, द्वापर में भगवच्चरण परिचर्या (पूजा) करके जो गति प्राप्त होती थी, वह कलियुग में श्रीहरि नाम स्मरण से ही प्राप्त होती है। श्रीशिव जी कहते हैं कि, भगवन्नाम श्रीराम-कृष्ण-नारायणादि नाम ही मेरे जीवन हैं, यह मेरा सिन्तद्ध है। कलियुग में दूसरी सौलभ्य गति नहीं है ३ ॥३१॥ पद्मपुराणेऽपि—

**यत्फलं नास्ति तपसा न योगेन समाधिना।**
**तत्फलं लभते सम्यक्कलौ केशवकीर्त्तनात् ॥३२॥**

भा०—जो फल तपस्या से एवं योग और समाधि लगाने से नहीं प्राप्त होता है वह फल कलियुग में केशव नाम कीर्त्तन से भली प्रकार प्राप्त होता है ।। श्रीमद्भागवतेऽपि—

**कलेर्दोषनिधे राजन्नस्ति ह्येको महान् गुणः ।**
**कीर्त्तनादेव कृष्णस्य मुक्तबन्धः परं व्रजेत् ।।३३।।**

भा०—शुकदेवजी राजा परीक्षित से कहते हैं:—हे राजन्! इस दोष निधि कलिकाल में एक बड़ा ही गुण है कि श्रीकृष्णचन्द्र जी के नाम स्मरण कर लेने से ही मनुष्य भवबन्धन से छूट कर परमपद वैकुण्ठ को प्राप्त होता है। ब्रह्मसंहितायामपि—

**रामेति वर्णद्वयमादरेण**
**सदा स्मरन्मुक्तिमुपैति जन्तुः ।**
**कलौ युगे कल्मषमानसाना-**
**मन्यत्रधर्मे खलु नाधिकारः ।।४३।।**

भा०—प्रेम पूर्वक श्रीरामभद्र के राम नाम दो ही अक्षर सदा स्मरण करने से चेतन सहज ही में मुक्ति को प्राप्त होता है, पाप परायण मनुष्यों का कलियुग में यज्ञादि अन्य धर्म में निश्चय पूर्वक अधिकार नहीं है। वात्स्यायन संहितायाम्—

**घोरे कलियुगे प्राप्ते सर्वदोषैकभाजने ।**
**रामनामरता जीवास्ते कृतार्थाः कलौ युगे ।।३५।।**

भा०—सर्व पापों के एक मात्र स्वरूप घोर कलिकाल के प्राप्त होने पर श्रीरामनामपरायण महानुभाव जो हैं, वे इस कलि में कृतकृत्य एवं धन्य हैं। रहस्यसारेऽपि—

रसनायां विशेषेण जप्तव्यं नाम सज्जनैः ।
कलौ सङ्कीर्त्तनं विप्राः सर्वसिद्धान्तसम्मतम् ॥ ३६॥

श्रीगोस्वामीजी ने रामायणमें लिखा है कि—

दोहा—कृतयुग त्रेता द्वापरहुँ पूजा मख अरु योग ।
जो गति होय सो कलि हरि नाम ते पावहिं लोग ॥
कलियुग युगसम आननहि जो नर कर विश्वास ।
गाइ राम गुण गण विमल भवतरु बिनहिं प्रयास ॥
भवतर बिनहिं प्रयास गाइगुण रामके ।
सुन्दर परम उदार रूप गुण कृपा धामके ॥
यज्ञ न काय कलेश कली कर बड़ गुण भाई ।
तरिये भव विश्वास सहित भजिराम सदाई ॥

गरुड़पुराणेऽपि—

कलौ सङ्कीर्तनादेव सर्वं पापं व्यपोहति !
तस्माच्छ्रीराम नाम्नस्तु कार्यं सङ्कीर्त्तनं वरम् ॥ ३७ ॥

भा०—कलि में श्रीराम नाम कीर्त्तन से ही सर्व पापों का नाश हो जाता है, अतः सर्वदा श्रीराम नाम सङ्कीर्तन करना श्रेष्ठ है।

वृहन्नारदीयेऽपि—

सकृदुच्चारयेद्यस्तु रामनाम कलौ युगे ।
ते कृतार्था महात्मानस्तेभ्यो नित्यं नमोनमः ॥ ३८॥

अर्थात्—कलियुग में जो सन्त प्रेमानुराग से एक ही बार श्रीराम नाम का उच्चारण करते हैं, वे महात्मा कृतार्थ हैं और उनके लिये कोटिशः नमस्कार हैं ।

सोरठ—कलि पाखण्ड प्रचार, प्रबल पाप पामर पतित ।
तुलसी उभय अधार, राम नाम सुरसरि सलिल ॥

सकृदुच्चारयेद्यस्तु रामनामपरात्परम् ।
शुद्धान्तःकरणो भूत्वा निर्वाणमधिगच्छति ॥ ३९ ॥
श्रीरामस्मरणाच्छीघ्रं समस्तक्लेशसंक्षय: ॥
भक्तिं प्रयाति विप्रेन्द्र! तस्य विघ्नो न बाधते ॥४० ॥

भा०—परात्पर प्रभु का श्रीराम नाम एक बार भी जो जपे तो शुद्धान्तःकरण होकर श्रीराम धाम को प्राप्त हो जाता है । श्रीराम नाम के स्मरण करने से समस्त क्लेश नाश हो जाते हैं, उस जापक को श्रीराम पादारविन्दों की भक्ति प्राप्त होती है और उसको कोई भी सांसारिक विघ्न नहीं सताते । हनुमन् नाटके—

कल्याणानां निधानं कलिमल
मथनं पावनं पावनानाम् ।
पाथेयंयन्मुमुक्षोः सपदिपरपद प्राप्तये प्रस्थितस्य ॥
विश्रामस्थानमेकं कविवर
वचसां जीवनं सज्जनानाम् ।
बीजं धर्म द्रुमस्य प्रभवतु भवतां भूतये राम नाम ॥४१॥

भा०—मोक्षकाबीज कलिमल पापनाशक पावनोंका भी पावन परमपद प्राप्ति के लिये जानेवालों का सरलमार्ग संसारदावाग्नि से संतप्त भवभीरू जीवों के एवं कविवरों की वाणी के लिये एक ही विश्रामस्थान सज्जन सन्तों का जीवन धन-धर्म रूपी वृक्ष का बीज इत्यादि विशेषण विशिष्ट श्रीरामना महाराज आप सब के ( जापकों के ) कल्याण के लिये शीघ्र ही मोक्षप्रद हो । श्रीगोस्वामी जी ने भी कहा है कि—

"कलियुग योग यज्ञ नहि ज्ञाना । एक अधार राम गुन गाना"

सवय्या—न टरे भव संकट दुर्घट है तपतीर्थ जन्म अनेक अटो।
कलिमेन विरागन योगकछू सबलागत फोकट जूट जुटो।
नर कीटन घेटउ पेट के कारण कोटिन चेटक ठाठ ठटो॥
तुलसी जो सदासुख चाहिये तो रसनानिशि वासर रामरटो।

सज्जनवृन्द ! इस असार संसार में सर्वदा श्रीरामनाम रटन कर जन्म मरणादि दुर्वार दुःख से मुक्त होना सब को उचित है। श्वान बिलाड़ श्रृंगाल गर्दभ बाजीगर का बन्दर तैली के घर का बैल इत्यादि लक्ष चौरासी योनियों के असख्य कष्टों से मुक्त होना चाहो तो उठते बैठते सोते जागते खाते पीते सर्वदा श्रीराम नाम को ही जपा करो। प्रभुने सर्वोत्तम मनुष्य शरीर इसी लिये दिया है कि सर्वव्यवहार करते कराते साथ में श्रीरामकृष्णादि नाम रटन कर जन्म सुफल करो किसी कवि ने कहा भी है कि— "विसोंविश्वाहारेरामनाम के विसारे से।" श्रीगोस्वामी जी ने भी कहा है कि—

दो०—रामनाम अलम्ब विनु, परमार्थ की आस ॥
वर्षतवारिद बूँदगहि, चाहत चढ़न अकाश ॥

अर्थात् श्रीरामनाम अवलम्वविना मोक्ष की आशा करना वर्षा की बूँदों को पकड़ कर आकाश में चढ़ना है और भी.

दो०—काशीविधि बसि तनुतजे, हट तनु तजे प्रयाग ।
तुलसी जो फल सो सुलभ, रामनाम अनुराग ॥

पठति सकल वेदाञ्छास्त्रपारंगतोवा—
यमनियमपरो वा धर्मशास्त्रार्थ कृद्वा
अटति सकल तीर्थब्राजको वा हिताग्नि—
र्नहिहृदि यदि रामः सर्वमेतद्‌वृथा स्यात् ॥ ४२॥

भा०—वेदपाठी सकल शास्त्रज्ञाता हो यम नियम पूर्वक धर्म शास्त्रानुसार कर्म करने वाला हों सकल तीर्थयात्रा कीया हो एवं विधि पूर्वक होम करने वाला हो अथवा संन्यासी हो यदि हृदय में श्रीराम प्रेम की उमंग न होतो ये सब करना व्यर्थ है' —

**शतकोटि महामन्त्राश्चित्तविभ्रान्तिकारकाः ।**

**एकएव परोमन्त्रो श्रीराम इत्यक्षरत्रयम् ॥४३॥**

भा०—चेतनों के चित्त विभ्रातिकारक सौ करोड़ मन्त्र अखिल ब्रह्माण्ड में हैं, किन्तु अक्षर त्रयात्मक "श्रीराम" यही एक सर्व मन्त्रों में परम मन्त्र है श्रीगोस्वामी जी ने कहा भी है कि—

दो०—ब्रह्मराम ते नाम बड़, बदरदायक वरदानि ।
रामचरित शत कोटि महँ, लियो महेश जिय जानि ॥

दुइ वेर द्वारका त्रिवेनी जाय तीन वेर,
चार वेर काशी जाय अंग हू न्हाय ते ।
पाँच वेर गया जाय छवेर नींमसार,
सात वेर पुष्कर के आचमन करायेते ।
रामनाथ जगन्नाथ बद्री औ केदारनाथ,
दशाश्वमेध घाट सौवेर पग धोंये ते ।
जेते फल होत कोटि तीर्थ स्नान किये,
तेते फल होत एक राम नाम गाये तें ॥

श्रीराम नाम के कहे से चाण्डाल तक भी पवित्र हो जाता है । वेद में लिखा है कि "यश्चाण्डालोऽपि रामेति वाचांवदेत तेनसह वदेत-भूंजीत संवसेत" अर्थात् जो चाण्डाल होकर श्रीराम ऐसा पवित्र नामोच्चारण करे तो उसके साथ भोजन बात व्यवहार सब करैं । श्रीगोस्वामी तुलसीदास जी ने काशी में चण्डाल के मुख से राम नाम कहाय कर उसके हाथ से श्रीविश्वनाथ के नादिया को भोजन

कराकर श्रीराम नाम के महत्व का उज्वल प्रभाव प्रगट कर प्रत्यक्ष परिचय दिया था यह सिद्धों का ही काम है। यह कथा रामायण की भूमिका में स्पष्ट है। श्रीरामतापनीयोपनिषद में भी लिखा है कि—

**एतत्तारकं ब्रह्मणो नित्यमधीते सचसर्वपाप्मानं तरति स मृत्युंतरति सब्रह्महत्यां तरति सभ्रूणहत्यां तरति सर्वहत्यां तरति ससंसारं तरति सविमुक्तमाश्रितं भवति समाहान् सोऽमृतत्वंगच्छति ॥४४॥**

भा०—जो इस ब्रह्मतारक महामन्त्र को नित्य जपता है वह सर्व पापों से मृत्यु के भय से ब्रह्महत्या बालहत्या सर्व हत्याओं से छूट कर भवसागर तर जाता है। श्रीराम धाम में मुक्त पार्षदादिकों के आश्रित महान् अमृतमय मोक्षपद को प्राप्त होता है। यह श्रीराम नाम महामन्त्र की महिमा है। और भी—

**रकारोच्चारणेनैव बहिर्निर्यातिपातकम् ॥**
**पुनः प्रवेशकालेतु मकारस्तुकपाटवत् ॥४५॥**

दो०—तुलसी रा के कहत ही, निकसत पाप पहार।
फिर आवन पावत नहीं, देत किवाड़ मकार॥

इत्यादि प्रमाणों से श्रीराम नाम का महत्व सर्वोपरि प्रस्तुत है। कलिकाल में योग जप दान तप तीर्थ सकलपुण्य पापों के मारे नाश हो जाते हैं जैसे कि "करतेहु सुकृतन पाप सिराहीं। रक्त बीज जिमी बाढ़त जाहीं" पाप परायण जनमन मीना" अर्थात् बिना पाप के मूर्ख मनीराम क्षण मात्र के लिये भी स्थिर नहीं होता। फिर भी कलियुग में अन्न मय प्राण है। कहा भी है कि—

कृते चास्थिगतः प्राणस्त्रेताथां मांससंस्थितः ।
द्वापरे रुधिरं यावत् कलावन्नादिषु स्थितः ॥४५॥

भा० सतयुग में एक लक्ष वर्ष की आयु एवं अस्थी ( हड्डियों में ) प्राण था । त्रेता में दश हजार वर्ष की आयु एवं माँस में प्राण था । द्वापर में एक हजार वर्ष की आयु एवं रुधिर ( खून ) में प्राण था । कलि में सौ वर्ष की आयु एवं अन्नगत प्राण है। इस पर भी "लघु जीवन सम्मत पंचदशा" ऐसी थोड़ी आयु के प्राणियों को इस कलिकाल में सर्व उपाय त्याग के श्रीराम नाम लेकर सहज ही में भवसागर तर जाना कठिन कुछ भी नहीं है । नाम जापक सन्त भगवन्त अनुरागी प्रेमी ध्यानी महानुभावों की सतत काल सत्सङ्ग करने से इस रसिक रहस्य का ज्ञान होगा । "प्रथम भक्ति सन्तन कर संगा" कहा भी है । "तौ सतसंग करो मन लाई, सत-संगति दुर्लभ संसारा" विन सतसंग न पावेहि प्राणी" विन सतसङ्ग विवेक न होई । सतसंगत महिमा नहिं गोई" शठ सुधरहिं सतसंगति पाई" इत्यादि प्रमाणों से सबसे प्रथम विषय विरागी श्रीयुगल पादारविन्दानुरागी सम्बन्धी सहजातीय सेवा भाव भावना लेकर सत्संग करना ही श्रीसरकार की प्राप्ति का एक मात्र यही सुलभोपाय है । श्रीराम नाम रटना श्रीअवध मिथिला श्रीचित्रकूट प्रयाग काशी इत्यादि दिव्य स्थानों में निरन्तर तीर्थ निवास कर भाविक सन्तों की संगत करैं तो महापातक भरे भी क्यों न हों वे श्रीरामपादारविन्दों के प्रेमी अवश्य हो जाँयगे । मनुष्य को एक बार सरकार की ओर अपना प्रेम लगा देना चाहिये फिर तो आप श्रीमुख से प्रतिज्ञा करते हैं कि "ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते" अपने मिलने का उपाय आप स्वामी स्वयं ही वता देते हैं और अपने दिव्य वैभव को दर्शाकर इस लोक परलोक दोनों सुख की लालसा के तुच्छ भावों को मिटा

देते हैं। भक्ति ज्ञान वैराग्य का उदय करा देते हैं सर्वतः अपना भी लेते हैं ऐसे दयासागर नटनागार श्रीराघवजी को छोड़ विषयों फँसते हैं वे महान हतभाग्य भवसागर के ही दास हैं। भवसा से तरने की आकाङ्क्षा जिन्हें हो वे सत्संग सर्वदा करें। श्रीभा वतेऽपि—

**नह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिलामयाः।**
**ते पुनन्त्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः ॥४६॥**

भा० विधि पूर्वक तीर्थ स्नान दान एवं समस्त पूजा विधि द्वा देवाराधन करने से वे बहुत दिनों के पश्चात् पवित्र करते हैं। किन्तु श्रीहरिभक्त साधु सन्त महानुभाव अपने दर्शन से ही निर्मल क देते हैं। अर्थात् "विपश्चितोंऽघ्रिमुहूर्त सेवया" श्रीभगवत्प्रेमी सन्तों के चरणों की क्षण भर सेवा कर लेने से समस्त अज्ञान-जन्य भव बन्धन छूट जाते हैं। सत्संग से बढ़ कर जगत में कोई भी दुर्लभ पदार्थ नहीं है। सत्संग का फल तुर्त ही प्रत्यक्ष हो जाता है। जैसे—

**कान्तारभूमिरुहमौलिनिवासशीलाः**
**प्रायः पलायनपरा जनवीक्षितेन ॥**
**कूजन्ति तेऽपि हि शुकाः खलु रामनाम**
**सङ्गः स्वभावपरिवर्त्तविधौ निदानम् ॥४७॥**

भा० घोर वन के वृक्षों पर निवास करनेवाले एवं मनुष्य को देख कर भाग जाने वाले ( सुग्गा ) तोता मैना आदि पक्षिगण भी सत्संग द्वारा श्रीराम नाम बोलने लग जाते हैं इसमें मात्र एक सत्संग ही मूल कारण है। जब पक्षी तक सत्संग से मनुष्यवत् राम नाम रटने लग जाते हैं तो मनुष्य यदि भवसागर से पार जाने की काँक्षा

से नित्य सत्संग करैं और उसके गुण स्वभाव कर्म वदल जायँ तो आश्चर्य ही क्या है ? जैसे कुम्हार मिट्टी के पिण्डा से घट कुल्हड़ सकोरा आदि अनेक प्रकार के मन इच्छित पात्र वना लेता है वैसे ही महात्मा सत्संगी सन्त भी अपने रङ्ग में सबको मिलाके भगवद्भक्तिमय सदुपदेश देकर पतितपावन पादारविन्दों के प्रेमानुरागी वड़भागी भक्त वना लेते हैं। भक्तजन की संगति वाला तोता श्रीराम कृष्ण नारायण इत्यादि नाम ही सदा वोलेगा। और म्लेच्छ दुष्टजन की संगति वाला तोता कुवाक्य ही वोलेगा इन दोनों में संगति ही प्रधान हैं जैसी संगत वैसी रंगत लग ही जायगी। कहा भी है रामायण में कि—

दो० सन्तसंग अपवर्ग कर, कामी भवकर पन्थ।
कहहिं सन्त कवि कोविद, श्रुति पुराण सद्ग्रन्थ॥
तुलसी नारो जगत को, मिले संग में गंग।
महानीच नर आदि को, शुद्ध करै सत्संग॥

सत्संग की महिमा का विस्तार करने की विशेष आवश्यकता नहीं क्योंकि रामायणादि सौलभ्य सद्ग्रन्थों में सत्संग का महत्व प्रख्यात है। वाल्मीकि नारद अगस्त्यादि ऋषियों ने अपने अपने सत्संग प्रभाव का फल स्वयमेव कथन किये हैं। सन्तों की संगत सदा कल्याण प्रद है किन्तु सन्त सरलचित एवं कोमल हृदय के होते हैं जैसे—

चौ० सन्त हृदय नवनीत समाना। कहा कविन पे कहे न जाना॥
निज परिताप द्रवे नवनीता। परदुख द्रवे सुसन्त पुनीता॥

अर्थात् कवियों ने सन्तों का हृदय नवनीत माखन सदृश कहा है किन्तु कहना नहीं आया। क्योंकि मक्खन अपने ऊपर दुःख (ताप) आने पर ही पिघलता है और सन्तजन पराये के दुख को देखकर ही द्रवीभूत हो जाते हैं यह केवल सत्संग का ही प्रभाव है।

किन्तु दुष्ट हृदय वाले भी नित्य ही अच्छी संगत में बैठेंगे तो दुष्ट भावना छूट कर सन्त स्वभाव शाली हो ही जायँगे। जैसे कहा है कि

दो० पारस में अरु सन्त में, बड़ो अन्तरो जान।
वह लोहा सोना करै, यह करै आप समान॥
बार बार वर माँगऊँ, हर्षि देहु श्रीरंग!।
पदसरोज अनपावनी, भक्ति सदा सत्संग॥

अर्थात् भक्ति रूपी वृक्ष का सत्संग रूप जल ही जीवन है। यदि सत्संग नहीं तो भक्ति भी नहीं रहती। योग विराग ज्ञान विज्ञान जप तप यम नियम ध्यान धारणा समाधि आदि जितने शुभ कर्म रूप वृक्ष हैं अतः माया अज्ञानता तृष्णा ईर्ष्या द्वेषता स्पर्धा लोलुपता विभ्राटता कौटिल्यता मात्सर्य्यता इत्यादि बकरियाँ उन वृक्षों को चर जाती हैं। भक्ति रूप वृक्ष के क्षमा दया शान्ति सरलता सत्यता समता गम्भीरता उदारता निष्पृहता सात्विकता इत्यादि फल स्वयं ही प्रदुर्भाव हो जाते हैं अर्थात् जिनके हृदय में प्रेमानुरागमयी दिव्य भक्ति भाव का प्रादुर्भाव है तिनके हृदय में स्वते ही भगवत के सम्बन्धी समस्त शुभ गुणों का आविर्भाव हो जाता है। अतः संसार भवभीरुओं को चाहिये कि नित्य ही सत्संग द्वारा श्रीहरि भक्ति भाव, प्रेमानुराग नित्यकैंकर्य, नामस्मरण, कथाश्रवण, सदगुरुसन्त भगवन्तसेवा, निरभिमान, जितेन्द्रिय, वैराग्यसम्पन्न, विषयरागरहित होकर सचेत हो नियमानुसार सदा सत्संग करके अपने समस्त जीवन को व्यतीत करैं। क्योंकि श्रीवरदराजाचार्य स्वामी जी ने कहा भी है कि "सत्संगाद्भवनिस्पृहोगुरुमुखात्" अर्थात् श्रीगुरु सन्त भगवन्त द्वारा सत्संग करने से भव संसार के सकल मनोरथों से चेतन इच्छा रहित हो जाता है अतः "प्रथम भक्ति सन्तन कर संगा" सत्संग में उपदेश उन्हीं का लगता है जो स्वयं संगत द्वारा विषयों से अपने आत्मा को जीत लिये हों

अन्यथा "पाषाणस्य यथा नौका सारभारं न धारयेत्" अर्थात् पत्थर की नौका स्वयं जल में डूब जाने वाली है वह बैठने वालों को किस प्रकार समुद्र पार कर सकेगी ? "कथनी का बाजार लगाया नहीं जाना कुछ सारमर्म" ऐसा भी न होना चाहिये ॥ क्योंकि "वाक्य ज्ञान अत्यन्त निपुण भवपार न पावे कोई" यह याद रखने की बात है कि "गुरु कीजे जान पानी पीजे छान" शिष्य जब गुरु करने जाय तो गुरुधर्म गुरु में है या नहीं ? सत्संग द्वारा ज्ञान भक्ति का बोध है या नहीं ? सत्संप्रदाय रहस्य सिद्धान्त ज्ञान है या नहीं ? अर्थ पर्मार्थ का ज्ञान है या नहीं ? लोक परलोक विद्या अविद्या का ज्ञान है या नहीं ? इत्यादि भाव जान कर सत्संग में अग्रसर होना ठीक है। किन्तु "खोजियाँ तिन पाइयाँ गहरे पानी पैठ" वाली कहनावट के अनुसार सारग्राही पुरुष ही इस प्रसंग को हल कर सकेगा ॥ तात्पर्य यही है कि सत्संग अवश्य करैं किन्तु जान बूझ कर पूज्य पुरुषों के द्वारा ही करैं। श्रीयामुनाचार्य स्वामी जी ने स्तोत्र-रत्न में कहा भी है—

**तव दास्यसुखैकसंगिनां भवनेष्वस्त्वपि कीट जन्म मे।**
**इतरावसथेषु मास्मभूदपि मे जन्म चतुर्मुखात्मना ।४८॥**

भा० हे भगवन् ! आपके पादारविन्दों के अनन्य सेवक भक्त दासादि सत्संग कथामृत पान परायणरूप दास्यता ही एक है सुख जिनका ऐसे महानुभावों के घर के मोरी के कीड़े की योनी में हमारा जन्म हो वह हमें सुखदायी श्रेष्ठ है। अर्थात् भगवत्सम्बन्धी परमैकान्तियों के सम्बन्ध में कोई भी शरीर मिले वही सर्वोत्तम है। यह नैष्ठिक भागवतों के अनन्य भाव की ही प्रतिज्ञा का लक्ष है। और आपके श्रीपद कमल द्वन्द्वमकरन्दरस रहित भक्ति विमुख चतुर्मुख ब्रह्मा सदृश वैभव सम्पन्न पुरुषों के गृह में भी हमारा जन्म क्यों न हो पर

वह सर्वथा हमें त्याज्य है। अर्थात् हमारा जन्म आपके श्रीपूज्य चरणारविन्दानुरागरहितों के वंश में न हो। सवय्या—

तात मिले पुनि मात मिले सुत भ्रात मिले युवती सुखदाई।
राज मिले गजवाजि मिले सब साज मिले मन वाञ्छित पाई॥
लोक मिलें सुरलोक मिले विधि लोक मिले वैकुण्ठहु जाई।
सुन्दर और मिले सब ही सुख सन्त समागम दुर्लभ भाई॥

दो० सुत दारा अरु लक्ष्मी, पापिनहू के होय।
सन्तसंग अरु हरि कथा, जगमहँ दुर्लभ दोय॥

इत्यादि प्रमाणों से श्रीरामकृष्ण नारायणादि नामों का महत्व एवं सत्संग का महत्व श्रीसुदामा जी के कहे भाव प्रमाण विस्तार से वर्णन किया है। कलिकाल में श्रीराम नाम स्मरण सन्तसंग श्रीहरि कथामृत पान करना बस ये ही तो मोक्ष के सुगम उपाय हैं।

**मू० खख्खा खोजो सकल जहाँना।**
**जाको गावें वेद पुराना॥**
**निर्भय नाम हरी को लीजे।**
**चरण कमल को ध्यान धरीजे॥३॥**

अर्थात् प्रथम चौपाई में "नाम स्मरण, साधु संगत, हरि कथामृत पान" ये तीन उपाय भव तरने के उक्त हैं। इस चौपाई में "सर्वविष्णु मयं जगत्" के न्यायसे चराचर में सर्व व्यापक अन्तर्यामी सर्व घटवासी प्रभु को साक्षात्कार करने की युक्ति बताते हैं। "यस्य आत्मा शरीरं यस्यपृथिवीशरीरम्" ईश्वरः सर्वभूतानाम्" दृश्यते श्रूयते वापि जगत्सर्वं हरेस्तनुः "खोजियाँ तिन पाइयाँ" ज्ञानवान्मां प्रपद्यते" कूर्पदृष्ट्या विमृग्यते" इत्यादि प्रमाणों से निश्चय है कि तिल में तैल पुष्प में सुगन्ध दूधमें घी तैसे ही इस जगत में प्रभु

श्रीराम सर्वत्र समान भाव से व्यापक हैं। "श्रीसुदामा जी" इसी सिद्धान्त को सिद्ध करने के लिये लिखते हैं कि खरखा से सकल जगत में उस प्रभु को ज्ञान दृष्टि से खोजों कि जिसको वेद पुराण निरन्तर प्रतिपादन करते हैं। यदि "ज्ञानके पन्थकृपान की धारा" वत् कठिन जान पड़े तो सुलभोपाय बताते हैं कि सकल भय रहित कर देने वाले हरि के (श्रीराम कृष्णादि) नाम जपते हुए श्रीपादारविन्दों में प्रेमानुराग सहित प्राणनाथ जीवन धन श्याम सुन्दर लोक लोचनाभिराम घनश्याम मधुर लावण्य सुन्दर छवि समुद्रं मदन रति-मदकदन करनहारे प्राण प्यारे के दिव्य मंगल विग्रह का नित्य ही ध्यान कर मानसिक पूजा करें। वेद पुराण शास्त्र भागवत् श्रीमद्रामायण आदि में यही महामंत्र पठित है कि "रामभूतमिदंविश्वं रामे राज्यं प्रशासति" अर्थात् श्रीचक्रवर्त्ति राजकुमार महाराजधिराज पद पर विराजे उस समय आपके दिव्य ऐश्वर्य के प्रभाव से सारा ब्रह्माण्ड श्रीराम तन्मय हो गया। त्रैलोक्यवासी चेतन मात्र मनसा वाचा कर्मणा सर्वतः श्रीराम पादारविन्दानुरागी हो गये। और यह तो निश्चय है कि—

चौ० प्रेमभक्ति जलबिनु रघुराई। अभ्यन्तर मल कबहु न जाई॥
योग कुयोग ज्ञान अज्ञानु। ज्यहँ नहिं राम प्रेम परधानु॥
द्रवहिं न रघुपति बिनु अनुरागा। किये कोटि जप योग विरागा॥

श्रीराम पदपंकज में दृढ़ प्रेमानुराग एवं जब तक गद्‌गद कण्ठ पुलकायमान शरीर (श्रीप्रिया पीतम के विरह में) प्रेमाश्रु धारा बहा कर माधुरी प्यारी दिव्य छटा में मगन मनमस्त न होले तब तक सारे जगत के पुष्पित वाक्यों से तोशा भरोसा देने वाले कार्य फीके एवं निरस हैं। क्योंकि प्रेमियों का यही सिद्धान्त है कि—

चौ० रामहि केवल प्रेम पियारा। जान लेहु जो जाननि हारा॥

भक्ति नारद सूत्र में भी लिखा है कि—

यत्प्राप्य न किञ्चिद्वाञ्छति न शोचति
न द्वेष्टि न रमते नोत्साही भवति ॥४९॥
यज्ज्ञात्वामत्तो भवति स्तब्धो
भवति भवत्यात्मा रामो भवति ॥५०॥

भा० महर्षि श्रीनारद जी कहते हैं कि जिस प्रेमानुराग भक्ति को प्राप्त होकर भक्त कभी किसी वस्तु की वाञ्छा नहीं करता और न किसी का शोच ही करता न द्वेष रागादि ही करता। न किसी भी विषय में आसक्त होता है और न किसी पदार्थ के लिये कभी उत्सुक ही होता। जिस प्रेमापरा भक्ति को जान कर प्रेमी भक्त प्रेमानुराग में उन्मत्त हो जाता है। सर्व व्यवहार सून्य शान्त समुद्रवत्स्थिर हो जाता है होने योग्य भगवत्प्रेमानुभव ज्ञानामृतपान परायण आत्मा राम हो जाता है। जैसे मूक पुरुष गुड़ का स्वाद नहीं कह सकता तद्वत् निश्चल होकर अपने आप ही में मगन मनमस्त हो भगवत्प्रेमानुराग का अनुभव कर कहता नहीं। और जहाँ व्यवहार है वहाँ प्रेम भक्ति नहीं होती क्योंकि—

दो० राम ज्यहाँ तहाँ काम नहिं, काम ज्यहाँ नहिं राम।
तुलसी दोऊ न मिले, रवि रजनी एक ठाम॥

अतः ज्ञान भक्ति वैराग्य अनुराग सकल साधन एकान्त में ही सिद्ध हो सकते हैं व्यवहार में नहीं यह सूत्र भी यही साक्षी देता है कि—

भक्ता एकान्तिनो मुख्याः ॥५१॥

भा० भक्त एकान्त में रहने वाले ही मुख्य हैं व्यवहार में बाधा आ जाती है अतः क्षण भर के लिये भी अपने मनीराम को जगत के व्यवहार से भिन्न करके श्रीहरि स्मरण कर लें तो बेड़ा पार

है। "चरण कमल को ध्यान धरीजे" इस पद के भीतरी रहस्य का यह अर्थ है। "खख्खा खोजो" पद के परत्व पर भी वेद में कहा है कि—

वेदाहमेतं पुरुषंमहान्त
मादित्यवर्णं तमसः परस्तात् ।
तमेव विदित्वातिमृत्युमेति
नान्यः पन्थाविद्यतेऽयनाय ॥५१॥

भा० इस ब्रह्माण्ड भाण्डोदर से परे त्रिपाद विभूति नायक तरुण सूर्य के तेज समान वर्ण वाले ब्रह्मरुद्रादि पूज्य परंब्रह्म ऐसे दिव्य प्रभु को जान लेने से ही सन्त महानुभाव मृत्यु के भय से मुक्त हो जाते हैं। इनके दिव्य स्वरूप की भक्ति विना अन्य मोक्ष का मार्ग नहीं है। और भी श्रीगीता के आदि में कहा है कि—

यं ब्रह्मावरुणेन्द्र रुद्र मरुतः स्तुवन्ति दिव्यैः स्तवै-
र्वेदैः साङ्गपदक्रमोपनिषदैर्गायन्तियं सामगाः ॥
ध्यानावस्थित तद्गतेन मनसा पश्यन्तियं योगिनो
यस्यान्तं नविदुः सुरासुरगणा देवायतस्मैनमः ॥५२॥

भा० ब्रह्मा रुद्र वरुण इन्द्र मरुतगण ये सब वैदिक दिव्य स्तोत्रों से जिनकी स्तुति करते हैं, सामवेद के गायन करने वाले ऋषि गण वेद के षडङ्गों तथा पदक्रम विधान सहित उपनिषदों की ऋचाओं से जिनका गुणानुवाद गाया करते हैं। योगिजन प्रभु के श्रीचरणों में अपना मन लगाकर ( समाधि ) ध्यान में मस्त हो उनके दिव्य मंगल विग्रह का दिव्य दर्शन करते हैं किन्तु जिन प्रभु का अन्त ( पारावार ) देवता असुरादि भी नहीं पाते ऐसे परब्रह्म पुरुषोत्तम के

लिये वारम्बार नमस्कार है गीता में भी कहा है कि "त्वमक्षरंपरमं वेदितव्यम्" अर्जुन कहते हैं कि हे नन्दनन्दन! सनातन अव्यय पुरुष, धर्मरक्षक, जगत कारण, जानने योग्य अक्षरब्रह्म आप ही हैं। श्रीभागवत में भी उक्त है कि "गायन्तिविशदकर्मगृहेषुदेव्य:" नारद जी कहते हैं कि हे यशोदानन्दन! श्रीमन्तिनी गोपिका गण अपने अपने घरों में आपके दिव्य सुयश का नित्य ही गान करती हैं। कहने का तात्पर्य यही है कि समस्त भक्तगण ऋषि मुनि एवं देवता सर्वदा श्रीराम कृष्ण का सुयश दिव्यचरितामृत पानकर भगवत्सौन्दर्य्य ध्यान में मगन रहते हैं। और ब्रह्म रुद्रादि देवता एवंसमस्त जगत प्रभु पदकदंवाश्रित ही है। "तत्वत्रय भाष्य" में श्रीलोकाचार्य स्वामी जी ने भी लिखा है।

**रुद्रं समाश्रिता देवा रुद्रो ब्रह्माणमाश्रितः ।**
**ब्रह्मासमाश्रितो मह्यं नाहं कञ्चिदुपाश्रयः ॥५३॥**
**ममाश्रयस्तु नोकश्चित्सर्वेषामाश्रयोह्यहम् ।**
**इदं रहस्यं कौन्तेय ! प्रोक्तवानहमव्ययम् ॥५४॥**

भा०—श्रीवसुदेव नन्दन कहते हैं कि हे कौन्तेय! हे कुन्ति पुत्र! समस्त देवता श्रीशिवजी के आश्रित हैं शिवजी ब्रह्माजी के आश्रित हैं ब्रह्माजी हमारे आश्रित हैं हम किसी के भी आश्रित नहीं हैं। अर्थात् हमारा आश्रय कोई भी नहीं समस्त चराचर ब्रह्माण्ड का कारण स्वरूप हम ही हैं। यह गुप्त रहस्य हमने कहा निश्चय जानो कि ब्रह्मादि समस्त देवों के एवं जगत की उत्पत्ति पालन तथा नाश करने वाले हम ही हैं। ऐसे परम पुरुषोत्तम का श्रीराम नाम लेकर प्रह्लाद जी समस्त विघ्नों से विजयी हुए। जब उनके पिता ने प्रज्वलित अग्नि में उनको गिरा दिया तब प्रह्लाद जी क्या कहते हैं कि—

**श्रीरामनाम जपतां कुतोभयं**
**सर्वतापशमनैकभेषजम् ।**
**पश्यतात ! ममगात्रसन्निधौ**
**पावकोऽपि सलिलायतेऽधुना ॥५५॥**

भा० प्रज्वलित अग्नि में खड़े हो भक्तवर प्रह्लाद जी कहते हैं कि हे पिताजी ! समस्त तापों को नाश करने वाला भवरोग नाश करने के लिये एक ही परम औषधी रूप ऐसे श्रीरामनाम जपने वालों को कहाँ भय है ? देखिये हमारे शरीर में इस समय अग्नि भी जल के समान हो गयी है । त्रयताप नाशक श्रीरामनाम जपने वालों को कोई भी क्लेश वाधा नहीं देता । श्री १०८ श्रीरामरसरंगमनीजी "हमारे परम गुरुवर्य जी" ने भी कहा है सवैया ।

रामसुनाम विना "रसरंग मनी "मुख जानि लज्यों में लज्योंरे ।
चातक ज्यों घन रंक भजे धन त्यों प्रभु नाम भजों में भजोंरे ॥
काक कुसंगति छोड़ सुसंगति हंस सुवेष सजों में सजोंरे ।
जानकि जीवन राम को नाम कभी न तजों न तजों न तजोंरे ॥

अर्थात् श्रीराम नाम के जापक सन्त सदा निर्भय हो जाते हैं यथा शंभुसंहितायाम् ।

**श्रीरामनामाखिल मंत्रवीजं**
**संजीवनंचेद्धृदयप्रविष्टम् ।**
**हालाहलं वा प्रलयानलं वा**
**मृत्योर्मुखं वा विशतां कुतोभीः ॥५६॥**

भा० श्रीराम नाम समस्त मन्त्रों का वीज मंत्र है । यदि जापकों के हृदय में प्रवेश (निवास) हो गया तो वे सर्व प्रकार से जीवनमुक्त

हो जाते हैं। उनके लिये हलाहल विष भी अमृत हो जाता है प्रलयकाल की दावाग्नि शीतल हो जाती है नाम जापक भक्त एक वार काल के मुख में भी प्रवेश कर जायँ तोभी उनको भय काहाँ? अर्थात् नाम जापकों को भगवान् अभय दे देते हैं। यह आपने अपने श्रीमुख से कह भी दिया है कि "अभयंसर्वभूतेभ्योददाम्येतद्व्रतंमम" एवं "अहंत्वासर्वपापेभ्योमोक्षयिष्यामिमाशुच" अर्थात् एक वार प्रपन्नजन यह कह देवे कि हे राघव! मैं आपका दास भूत हूँ बस इतनी याचना करते ही श्रीराघव सकल प्राणी मात्र से अभय दे देते हैं। यह रघुवंशियों का कौलपत्य धर्म है। ऐसे ही श्रीव्रजराज नन्दन ने भी कहा है कि समस्त धर्म रूप कर्म फल त्याग कर एक हमारी ही शरण में आओ हम तुमको सर्व पापों से छुड़ा देंगे शोच मत करो। यह परमार्थ सिद्धान्त है। इस प्रसंग को प्रथम भी स्पष्ट कर आये हैं। पद्मपुराणे—

**भूतप्रेत पिशाचाश्च वैतालाश्चेटकादयः।**
**कुष्माण्डाराक्षसा घोरा भैरवा ब्रह्मराक्षसा ॥५७॥**
**श्रीराम नामग्रहणात् पलायन्ते दिशोदश ॥**

भा० भूतप्रेत पिशाच वेताल चेटक देवता कुष्माण्ड राक्षस भयंकर ब्रह्मराक्षस आदि ये सब श्रीराम नाम जप करने वालों के भय से दशदिशि भाग जाते हैं। इसीलिये श्रीसुदामा जी ने कहा है कि "निर्भयनाम हरीको लीजे" एवं चरण कमल के ध्यान पर और भी श्रीभागवत में कहा है कि—

**त्यक्त्वा सुदुस्त्यज सुरेप्सित राज्य लक्ष्मीं-**
**धर्मिष्ठ आर्यवचसा यदगादरण्यम् ॥**
**मायामृगं दयितयेप्सितमन्वधावद्-**
**वन्दे महापुरुषते चरणारविन्दम् ॥५८॥**

भा० श्रीचक्रवर्त्ति महाराज दशरथ जी के वचन से देवदुर्लभ न छोड़ने योग्य राज्यलक्ष्मी ( राज्यसिंहासन ) को त्याग कर जो दण्डकारण्य वन को चले गये श्रीरामप्रियाजी के मनोकामनार्थ माया रूपी मृग के पीछे दौड़ने वाले ऐसे धर्मात्मा श्रीचक्रवर्त्ति कुमार परम पुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्र जी के श्रीचरणारविन्दों की वन्दना करते हैं। श्रीयामुनाचार्य स्वामी जी ने "आलवन्दार" में कहा है—

उदीर्ण संसार दवाशुशुक्षणिं—
क्षणेन निर्वाप्य परांच निर्वृतिम् ॥
प्रयच्छति त्वच्चरणारुणाम्बुज—
द्वयानुरागामृतसिन्धुसीकरः ॥५९॥

भा० श्रीयामुनाचार्य जी कहते हैं कि हे श्रीरामभद्र! प्रभो! आपके अरुण चरण कमलों के प्रेमानुराग रूप अमृत के समुद्र की ( सीकर ) कण मात्र वह भक्तों के विस्तृत संसार रूपी दावाग्नि को क्षणमात्र में शान्त करके आपकी दिव्य माधुरी छटा का परमानन्द शीघ्र ही प्रगट कर देता है। फिर जो साक्षात् भक्ति पूर्वक आपके प्रेमानुराग समुद्र में डूब जावें उनके सुसौभाग्य का क्या पारावार है? श्रीराम पादारविन्दों का भक्तिमय प्रभाव शीघ्र ही सुफल हो जाता है। भवसागर पार जाने के लिये पदपद्म ही दृढ़ नौका है यह श्रीभागवत में उक्त है—

त्वय्यम्बुजाक्षाखिल सत्व धामनि—
समाधिनावेशित चेतसैके।
त्वत्पाद पोतेन महत्कृतेन
कुर्वन्तिगोवत्सपदं भवाब्धिम् ॥६०॥

भा० हे कमलदलनयन ! आपके सकल जन विश्रामस्थान पादारविन्दों को योगीजन समाधी द्वारा चित्त से सर्वदा चिन्तवन करते हैं। ऐसे भाविक महानुभाव आपके चरणारविन्द रूप पतित पावन महती नौका द्वारा गऊ खुर के समान भवसागर से तर जाते हैं। अर्थात् चरणशरणाश्रित प्रेमियों को भव समुद्र छोटे गोवछरा के खुर के समान सुलभ हो जाता है। श्रीगोस्वामी जी ने भी कहा है कि "यत्पादप्लवमेकमेवहि भवांभोधेस्तितीर्षावताम्" भवसागर पार जाने वालों के लिये जिन श्रीराघवेन्द्र भगवान् के पादारविन्द ही एक सौलभ्य नौका है। श्रीयामुनाचार्य स्वामी भी कहे हैं कि—

बिलास विक्रान्तपरावरालयं—
नमस्यदार्ति क्षपणे कृतक्षणम् ॥
धनंमदीयं तवपाद पंकजं
कदानुसाक्षात्करवाणि चक्षुसा ॥६१॥

भा० श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी त्रिपाद विभूत नायक से कहते हैं कि हे श्रीरामभद्र ! वामनावतार में लीला (खेल) करते हुए त्रैलोक्य ऐश्वर्य को तीन ही पद में नाप लेनेवाले एवं नमस्कार करने वाले भक्तों के समस्त दुःखों को शीघ्र ही दूर कर देने वाले हमारा परम धन ऐसे जो आपके श्रीपादारविन्द उनको हम किस समय अपने नेत्र से प्रत्यक्ष देखेंगे? यह भागवतों की परमोत्कण्ठामयी प्रेम विजय की परीक्षा का ही उदाहरण है॥ ऐसे ही "दीनवन्धु चरणाश्रिती" में श्रीप्रपन्नमाधवाचार्य स्वामी जी ने भी लिखा है—

योऽसौनिरञ्जन निरामय निर्विकार
निर्द्वन्द्व नित्य दयनीयमहास्वरूपः ॥

आनन्द कन्द रघुनन्दन कोशलेश—
दृग्गोचरोभवतुमेऽद्य स दीनबन्धुः ॥६२॥

भा० श्रीआचार्य जी कहते हैं कि हे श्रीरघुनन्दन ? निरञ्जन निरामय निर्विकार सर्व दुख रहित दयामय भक्तों के सर्व दुःख दूर करने वाले महान् दिव्य मंगल विग्रह परमानन्द स्वरूप श्रीकोशलेश प्रभु दीनजनों के बन्धुवत् रक्षक ऐसे जो आप हैं वे श्रीराम हमारे ( नयनाभिराम ) नेत्रों के सामने दिव्य दर्शन देवें। श्रीराघवेन्द्र पद कंज मंजुल द्वन्द्वमकरन्द रसास्वादित भाविक सन्त हैं वे सदा तैल धारा के समान अविछिन्न ध्रुवास्मृति लगाये प्राणनाथ के वियोग के विरह में व्याकुल क्षण भर तो भी समय व्यर्थ नहीं जाने देते हैं। श्रीरामजी के चरणों को श्रीशिव जी ने अपने हृदय कमल में धारण किया। गौतम नारि इन्हीं चरणों की धूरि से तर गयी। दण्डकवन इन्हीं चरणों की कृपा से पवित्र हुआ। श्रीब्रह्माजी इन्हीं चरणों को धोकर परम पूज्य एवं पवित्र हुए, जगतपावनी गंगाजी इन्हीं चरणों का प्रक्षालन दिव्यामृत है। शवरी, गिद्ध, सुग्रीव, विभीषण, केवट, ध्रुव, प्रह्लादि, और भी। अनेक ऋषि मुनि सबों ने इन्हीं श्रीपादारविन्दों का समाश्रयण लेकर पूर्ण मनोरथ हुए। श्रीहरि के पदकमलदल में मन मधुकर ललच भर जाय फिर तो माया, मोह, काम, क्रोध, मद, लोभ, मत्सर, कपट, छलादियों से शुद्ध हो जाते हैं। जैसे केवट श्रीराम पादारविन्दों को धोकर भ्राता सखाओं की गणना में गिना गया। तैसे आज भी प्रेमी अनुरागीन दिव्य सम्बन्धी सन्त सर्व पूज्य हो जाते हैं। केवट की चतुराई कही भी है कि—

दशरथ कौशिल्या ने बाँधा तप करके प्रेम के नातों में।
क्या बात है उसको बाँध लिया मल्लाह ने बातों बातों में॥

श्रीकुलशेखर आल्वार स्वामी जी ने "मुकुन्दमाला" में कहा है कि-

रेचित्तचिन्तय चिरं चरणौमुरारे

पारं गमिष्यसि यतो भवसागरस्य ॥

पुत्राः कलत्रमितरे नहिते सहायाः

सर्वं विलोकय सखे ! मृगतृष्णकाम्भः ॥६३॥

हे चित्त ! तू श्रीनन्दनन्दन के जगवन्दन पदपंकजों को सर्वदा चिन्तवन कर जिससे दुर्गम भवसागर को भी पार सहज ही में हो जायगा । और जिन पुत्र मित्र कलत्र स्त्री कुल परिवार का चिन्तवन करता है वे तेरे अन्त समय के सहायक नहीं हैं । हे सखे ! मृगतृष्णा के जल के समान समस्त सम्बन्ध को देख ऐसा और भी कहा है कि—सवय्या—

अरे मन मूरख भूलमती न रहो तुम और उपायन में ॥
निकसे दिन जात तिहारे सभी नित के नित खात कमायन में ॥
कवि कृष्ण कहै न विताओ समय नित गीत मल्हार न गायन में ॥
हित के चित दैके भजो दिन रात आराम है राम के पायन में ॥

अर्थात् मनुष्य शरीर पाकर जिह्वा से श्रीभगवद्गुणानुवाद नहीं गाया न नाम ही जपे और जिनका चित्त श्रीहरि चरणारविन्दों का चिन्तवन नहीं करता वृष्णीकुल भूषण श्रीकृष्ण के लिये एक बार भी जिनका शिर नहीं नमता वे ही यमपुरी के अधिकारी होते हैं । अतः मनुष्य को नित्य ही कथामृत पान करना श्रीरामकृष्ण नारायणादि नाम स्मरण करना श्रीगुरु भगवद्भागवतों को नित्य ही प्रणाम करना यथा शक्ति दानपुण्य पूजा पाठ जप होम यम नियम आदि शुभ कर्म नित्य करने से नरकगामी नहीं होते । किन्तु स्वर्गादि सुख भोगने वाले ही होते हैं । ३ ॥

मू० गग्गा गुण गोविन्द के गाओ ।
माया जाल भूलि जनि जाओ ।
धन यौवन तन रङ्ग पतङ्गा ।
छिन में छार होय यह अङ्गा ।

भा० गकार वर्ण से गोविन्द के गुण गाने की शिक्षा दे रहे हैं और स्त्री-धन पुत्रकलत्रादि संसारी माया जाल में फँस कर गोविन्द गुणानुवाद गाना न भूल जाना । क्योंकि जिस माया में भूलोगे, वह नश्वर स्वरूपा है; और माया जाल की सामग्री धन यौवन तन रंग ये सब शुद्धात्मा को फँसाने के लिये प्रज्वलित अग्नि की लपट के समान हैं; अर्थात् दीप शिखा में पतंग जैसे कूद पड़ते हैं; उसी प्रकार ये सब प्राणी धन यौवनादि मायिक पदार्थों में मोह से गिर कर अपने स्वरूप और परस्वरूप अर्थात् भगवत् को भूल जाते हैं और जिस शरीर के लालन पालन में सम्पूर्ण जीवन व्यतीत कर देते हैं, वह एक क्षण भर में जल बल कर भस्म हो जाता है । अतः समस्त काम धाम करते हुए भी गोविन्द के गुणानुवाद गाते रहना चाहिये । नारदीयेऽपि—

कामक्रोधादि संसर्गादशुद्धं जायते मनः ।
अशुद्धे मनसिब्रह्म ज्ञानं तच्च विनश्यति ॥६४॥
कामिनां कामिनीनाञ्च सङ्गात्कामी भवेत्पुमान् ।
देहान्तरे ततः क्रोधी लोभी मोही च जायते ॥६५॥

भा० काम क्रोधादिकों के संसर्ग से शुद्ध पुरुषों का मन भी अशुद्ध हो जाता है और उस अशुद्ध मन वाले के हृदय में उपदेश

किया हुआ ब्रह्मज्ञान भी नष्ट हो जाता है। कामी पुरुषों और कामिनी स्त्रियों के सहवास से योगी पुरुष भी कामी हो जाता है। और वह देहान्तर में प्राप्त होकर भी क्रोधी लोभी और मोही होता है। अर्थात् सर्प का विष काटने पर एक ही जन्म तक व्यापता है किन्तु विषय वासना रूपी विष तो चौराशी लक्ष योनियों तक भी अपना असर नहीं छोड़ता। कोई काम मनुष्यों को विना बताये या सिखाये नहीं आता किन्तु चार काम ऐसे हैं कि जो मनुष्य मात्र को विना बताये ही आ जाते हैं। वे चारों काम इसीसे आ जाते हैं कि उनका निरन्तर अभ्यास चौराशी लक्ष योनियों में होता चला आया है। अतः भय, निद्रा, मैथुन, आहार, ये चारों कर्म मनुष्य और पशुओं को पूव जन्मों के अभ्यास से अनायास ही प्राप्त हुआ करते हैं। भगवद्धर्म और विशेष ज्ञान मनुष्यों में ही हैं पशुओं में नहीं। धर्म और विशेष ज्ञान शून्य जो मनुष्य हैं; वे द्विपद पशुवत् हैं। काम क्रोध लोभादिकों में आसक्त पुरुष ब्रह्मज्ञान वैराग्य भक्ति उपासना कुछ भी नहीं कर सकते॥ पुण्य कर्म धर्म एवं सर्व विद्या विवर्जित नरशरीर व्यर्थ बिताने वाले कीट पतंगादि नरक योनियों में प्राप्त हो सर्वदा दुसह दुःख सहते हुए लक्ष चौराशी के चक्कर में भ्रमा करते हैं। नरक जाने के तीन ही मुख्य साधन हैं। गीता में कहा है कि—

**त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः।**
**कामक्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत्त्रयं त्यजेत्॥६६॥**

भा० श्रीनन्दनन्दन कहते हैं कि हे अर्जुन! आत्म परमात्म ज्ञान नाशक काम क्रोध तथा लोभ ये तीन ही नरक जाने के मार्ग हैं अतः इन तीनों को त्यागना चाहिये यहाँ पर परस्त्री से काम, विना कारण के सहज ही क्रोध करना एवं शुभ कर्म धर्मादिकों में खर्च न करके न कभी खाते ही हैं अतः व्यर्थ धन का संचय

करना ही लोभ है, इन्हीं के करने से जीव नरकानुगामी हो जाते हैं। ऋतु पर स्वस्त्री गमन पुण्य है भृत्य ( नौकर ) पुत्र एवं स्वधर्म रक्षा आदि के लिये क्रोध करना पुण्य है। परोपकार के लिये लोभ भी पुण्य है अन्यथा काम क्रोधादि यमपुर लेजाने वाले ही हैं क्योंकि रामायण में कहा भी है "काम क्रोध लोभादि मद नाथ ! नरक के पन्थ।" इस पर एक दृष्टान्त है कि—

एक सन्त के समीप एक विद्यार्थी रहता था उसे महात्मा जी ने कर्म, धर्म, योग, व्याकरण, आदि की शिक्षा अच्छी दी थी वह सच्चा हरि भक्त एवं धर्मासक्त था, उसने स्वप्न में भी पर स्त्री का मुख नहीं देखा था। दैववशात् एक दुष्टा स्त्री उसको फँसाने के लिये तुल गयी इसके मन में कुछ विकार आ गया कुसंगत का फल भी लगने वाला था किन्तु उस विद्यार्थी को अन्य ग्राम को जाना पड़ा गर्मी के दिन थे मैदान में पक्के कुएँ पर सोया था रात में स्वप्न देखता है कि उसी दुष्टा स्त्री के एक लड़का पैदा हुआ है पलंग पर दोनों सोये हैं स्त्री कहती है कि जरा उधर सरकैं लड़का दबा जाता है लड़के के प्रेम में आकर ज्योंही उछला कि धमाक से कुएँ में गिर पड़ा पैरना आता था डूब नहीं सका प्रातः काल लोगों ने निकाल कर गिरने का कारण पूछा तो विद्यार्थी उत्तर देता है कि परायी स्त्री से स्पप्न में बुरा काम किया अतः उसी पाप से मैं गिर पड़ा लोग सुनकर चकित हो गये, विद्यार्थी ने आजीवन तक प्रण कर लिया कि इस जन्म में परदारा क्या स्वस्त्री से भी संपर्क न करुँगा। ऐसी प्रतिज्ञा कर अपना जीवन गुरु शरण में व्यतीत करके अन्त में परंपद को प्राप्त हुआ।

सज्जन वृन्द ! स्पप्न की परायी स्त्री से व्यभिचार करने वाले को तो साक्षात कुएँ में गिरना पड़ा और जो सर्वदा परदारा गमन करते हैं उनकी क्या गति होगी ? अतः जिनको इस लोक परलोक

दोनों लोकों का सुख भोगना हो वे इस निम्न श्लोक के सिद्धान्त को स्मरण रक्खें—

**मातृवत्परदारेषु परद्रव्येषुलोष्टवत् ।**
**आत्मवत्सर्वभूतेषु यःपश्यति सच पण्डितः ॥६७॥**

भा० परायी स्त्रियों में माता का भाव पराये द्रव्यों में मिट्टी के ढेले का भाव एवं समस्त चराचर जीवों में अपने जीव सदृश प्रिय भाव देखता है वही सर्व ज्ञाता विद्वान् है । श्रीतुलसीदास जी ने भी कहा है कि—

दो० सत्य वचन आधीनता, परत्रिय मातु समान ।
इतने में हरि ना मिलें, तुलसी झूठ जबान ॥
तुलसी या संसारमें, पाँच रतन हैं सार ।
साधु मिलन औ हरि भजन, दयादीन उपकार ॥
तुलसी जग में आय के, कर लीजे दो काम ।
देवें को टुकरो भलो, लेवे को हरि नाम ॥

अर्थात् कहने का तात्पर्य यह है कि शुभ कर्म का फल शुभ ही है अशुभ का फल अशुभ होगा ही । धर्म शास्त्रों की मर्यादा पालन कर वैदिकधर्मरक्षापुरःसर जगत के व्यवहार करना मनुष्य मात्र का काम है । पशुओं को भय, निद्रा, मैथुन, आहार, इन्हीं के ज्ञान के अतिरिक्त मनुष्यों के ज्ञान सदृश ज्ञान नहीं होता । यदि मनुष्य होकर पशुवत् व्यवहार करता हो तो वह अवश्य ही द्विपद पशुवत् है । गृहस्थों को अपनी धर्म पत्नी के अतिरिक्त अन्य स्त्रियों को कभी भी कुदृष्टि से न देखना चाहिये क्योंकि परायी स्त्री के भोगने वाले को यमपुर में लोहे की स्त्री लाल सुर्ख करके उस पापी पुरुष के नंगे शरीर में चिपका देते हैं । यदि स्त्री व्यभिचार परायण हो तो लोहे का लाल पुरुष उस स्त्री के नंगे सरीर में चिपका देते हैं । एक बार के भोग

से सौ वर्ष तक उपरोक्त दुख भोगना पड़ता है यदि किसी कारण वश पाप बन गया हो तो उसका प्रायश्चित करके फिर वे पाप न करैं यह पुण्यवान् पुरुषों का ही काम है।

गृहस्थ यदि गृही धर्म मर्यादा रखना चाहैं तो "शिश्नोदर पर यमपुर त्राशन" का काम न करैं अर्थात् स्वस्त्री से भी स्पर्श करै तो रविवार, पूर्णमासी, अमावस्या, ज्येष्ठ पुत्रका जन्मदिन, माता पिता गुरु आचार्य के जन्म मरण दिन, संक्रान्ति के दिन, एकादशी, प्रदोष, वा अन्य भगवज्जयन्ति, भद्रा, काल, मृत्युयोग एवं रिक्ता तिथि इत्यादि दिनों को त्याग कर करैं। क्योंकि अत्यन्त स्त्री आसक्त होने वालों की मुखश्री कान्ति नष्ट हो जातीं हैं और बल, बुद्धि, विद्या, तेज, शक्ति, चेष्टादि गुण भी भ्रष्ट हो जाते हैं। रोगों के तो वे स्थान हो जाते हैं। अतः बड़ी ही सावधानी से गृहस्थ धर्म पालन करना चाहिये। काम क्रोधादिकों के वेगों को रोकने वाले वीर ही त्रयलोक विजयी हो सकते हैं। जितेन्द्रिय स्त्री पुरुष रोगी नहीं होते उनकी सन्तान बलवान दीर्घायु होती हैं। समय पर प्यास में शीतल जल, भूख में भोजन, काम चेष्टा में स्त्री, ये सब अति होने से सुख के बदले दुःखदायी हो जाते हैं।

मन्दालसा ने अपने पुत्रों को ज्ञान शिक्षा देदेकर संसार से विमुक्त कर दिये संसार के माता पिता पुत्रों को उचित शिक्षा देवें तो अनुचित संस्कार ही न जमेंगे। गृहस्थ में ही श्रीजनक अष्टावक्रादि बड़े बड़े ज्ञानी धीर वीर नर रत्न हो गये हैं। श्रीरामभद्र पदपंकज विमुख होकर स्त्रीधन पुत्र मित्र कलत्रादिकों में फँसने से ही वारम्वार जन्म मरण होते हैं। जैसे जल में कमल दल रह कर भी जल से स्पर्श नहीं करता वैसे ही मनुष्य को चाहिये कि स्त्री पुत्रादिकों में रहते उनसे वैराग्य शाली रहैं। श्रीगोस्वामी जी ने विनय पत्रिका में कहा है कि—

मन पछितइहो अवसर बीते।
दुर्लभ देह पाइ हरि पद भज वचन कर्म अरु हीते ॥
सहस बाहु दश वदन आदि नृप बचे न कालबली ते।
हम हम करि धन धाम सँवारे अन्त चले उठि रीते ॥
सुत वनितादि जानि स्वारथरत न करु नेह इन हीते।
अन्तहि तोहिं तजेंगे पामर तू न तजे अब हीते ॥
अब नाथहिं अनुराग जागु जड़ त्याग दुराशा जीते।
बूझै न काम अग्नि तुलसी कहँ विषय भोग रस घीते ॥ इति

कहने का तात्पर्य यह है कि सुत वनिता कलत्रादि का हृदय से मनसा त्याग कहा गया है जो सर्वथा त्याग देवेगा तो साधन क्या करेगा ?

सवैया—

पुत्र सुमित्र कलत्र चरित्र धरा धन धाम है वन्धन जीको।
बारहिं बार विषय फल खात अघात न जान सुधारस फीको ॥
आन औ सान तजो अभिमान कही सुन कान भजो सिय पीको।
पाय परम पद हाथ सों जात गयी सो गयी अब राख रही को ॥

चौ० धरणि धाम धन पुरपरिवारू। स्वर्ग नरक जहँ लगि व्यवहारू।
देखिय सुनिय गुनिय मन माहीं। मोह मूल परमारथ नाहीं ॥

दृष्टांत—एक वैश्य के पुत्र नहीं होता था दम्पति का चित्त पुत्र के होने में रात दिन आसक्त था एक दिन स्त्रीपुरुष दोनों जनें दिन भर पुत्र की ही चर्चा करते रह गये वैश्य स्वप्न में देखता है कि हमारे लड़का हो गया उसके हर्ष में विह्वल होकर उछला तो घर के पक्के छत पर से पचास हाथ के नीचे गिरा, गिरते ही कपाल फूट गया हाथ पाँव टूट गये समीपवर्त्ती लोगों के पूछने पर स्वप्न का वृत्तान्त कह सुनाया कि स्वप्न के लड़के ने मेरी यह दशा कर डाली मैंने एक ही लड़के के अति हर्ष में शिर फोड़ लिया जिनके अनेक लड़के हैं और उनमें अत्यन्त आसक्त हैं उनकी क्या दशा होगी ?

कहने का तात्पर्य यह है कि पुत्रादिकों में अत्यन्त आसक्ति ज्ञानियों को भी दुखदायी है "अति सर्वत्र वर्जयेत्" और भी कहा है कि—
"मायाजगन्मोहिनी" मन्त्र व्याख्यान दीपका में श्रीरम्यजामातृ मुनि जी ने लिखा है कि—

**महामाया हरेश्चैषा तयासंमुह्यते जगत् ।**

**ज्ञानिनामपि चेतांसि देवीभगवतीहिसा ॥६८॥**

भा० भगवत् की माया जगत के जीवों को एवं ज्ञानी विज्ञानियों के चित्त को भी मोह लेती है। श्रीगोस्वामी जी लिखे हैं कि—

दो० माया चाकी कील हरि, जीव चरांचर नाज ।
तुलसी जो उबरा चहसि, कील शरण को भाज ॥

अर्थात् माया रूपी चक्की में श्रीहरि भगवान ही कील हैं और चराचर जीव अनाज हैं जो इस चक्की से वचना चाहैं तो कील रूप श्रीहरि शरणागत हो जाँय श्रीगुरु महाराज से पंच संस्कार लेकर श्रीभगवल्लीला स्मरण पूर्वक भगवन्नामोच्चारण करते कराते सन्तन के सतसंग में जन्म व्यतीत करना उचित है। नहीं तो गीता में कहा है कि माया से तरना दुस्तर है।

**दैवीह्येषागुणमयी ममसाया दुरत्यया ।**

**मामेव येप्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्तिते ॥६९॥**

श्रीयशोदानन्दन कहते हैं कि हे अर्जुन ! त्रिगुणात्मक मेरी यह माया अत्यन्त ही कठिन है मेरी ही शरणागत जो हुए हैं वे इस दुस्तर माया को तुरन्त तर जाते हैं अर्थात् हमारे भक्त माया के वशीभूत नहीं होते ॥ श्रीरामायण में कहा है कि—

सोरठा सुर नर मुनि कोउ नाहिं, जेहि न मोह माया प्रबल ।
अस विचार मन माहिं, भजिय सदा सीतारमण ॥

सीतारमण सदैव भजिय तजि के सब माया ।
माया छूटे जबै करे मायापति दाया ॥
सुर नर मुनि कोउ नाहिं बचे माया ते भाई ।
याको मोह विचित्र सदा होता दुखदायी ॥

एवं श्रीशङ्कराचार्य जी ने 'मोहमुद्गर' में लिखा है कि माता पिता भगिनी भ्राता आदिकों के हृदय से मोह छोड़ कर "गोविन्दं भजमूढ़ मते !" इसीलिये सुदामा जी ने लिखा है—"गग्गा गुण गोविन्द के गाओ" सवय्या—

मात पिता युवती सुत बान्धव आइ मिलेउ इनसे सम्बन्धा ।
स्वारथ के अपने अपने सब सो यह जानत नाहिं न अन्धा ॥
कर्म अकर्म करे तिनके हित भार धरे नित अपने कन्धा ।
अन्त बिछोह भयो सब सो पुनि याहि ते सुन्दर है जग अन्धा ॥

**भोगास्तुङ्ग तरङ्ग भङ्ग तरला: प्राणा: क्षणध्वंसिन:—**
**स्तोकान्येव दिनानि यौवन सुखस्फूर्त्ति: प्रियासुस्थिता**
**तत्संसारमसारमेव निखिलं बुद्ध्वाबुधा बोधका—**
**लोकानुग्रह पेशलेन मनसा यत्न: समाधीयताम् ॥७०**

भा० संसारी भोग समुद्र की तरङ्ग भंग के समान चञ्चल और क्षण भर में प्राणों के घातक हैं। नवयौवना स्त्रियों के साथ तरुणता के सुख की स्फूर्त्ति (आनन्द) भी थोड़े ही दिनों तक ठहरती है । इसलिये हे ज्ञानी पुरुषो ! इस संसार को असार ही जान कर विषयों से मन को हटा करके भगवद्ध्यान प्रत्येक दिन करने के लिये प्रयत्नशील हो जाइये ॥ जैसे पतंग अग्नि की दहन शक्ति को न जान कर ही अग्नि में कूद पड़ता है मछली तीक्ष्ण काँटे को न जान कर ही छिपे काँटे को खा जाती है परन्तु मनुष्य सर्व ज्ञान सपन्न होकर भी सर्व नाश

कर देनें वाले विषयों से मुँह नहीं मोड़ते अतः मोह की महिमा दुस्तर है। जिनकी लगन श्रीरामभद्र पदपद्म द्वन्द्व में संलग्न नहीं है वे कहीं भी सुख भागी नहीं होते हैं। जिनको मोक्ष एवं सर्व सम्पत्तिपरिवार आदिकों का सतत सुख भोगना हो वे श्रीरामकृष्णादि मंगलमय नामोच्चारण करैं यह शरीर सर्वथा एक रस काम देने वाला नहीं रहता। बालापन खेल खाने में चला जाता है यौवन ( जवानी ) अवस्था को मृगनयनी नारि लूट लेती है। एवं जरा अवस्था जीव को जरजर कर देती है अर्थात् दाँत गिर जाते हैं, नेत्र से कम देख पड़ता, कान से कम सुनाई देता, चमड़ी सुकड़ गयी, बालसव सफेद हो गये, हाथ मत्था काँपने लगे, इन्द्रियाँ शिथिल हो गयीं, इतनी दुरुह वेदना होने पर भी तृष्णा के तराजू पर चढ़े सब विषयों की खबर लेने के लिये श्वेत बालों में खिजाब लगाकर बूढ़े से जवान हो जाने को कमर कसे तय्यार रहते हैं। यह जीव का कर्म नहीं किन्तु माया जवनिका की आधिक्यता है।

अत्यन्त विषय भोगियों को ही काल एवं मृत्यु का अधिक भय होता है। अधिक सुख भोगने वालों को ही सब रोग एवं समस्त दुःख भोगने पड़ते हैं। "जिनको रामचरण भल लागें। ते सब भोग रोग सम त्यागें" और भी "भोगे रोगभयम्" कहा है। निम्न दोहे के अर्थ पर सब को ध्यान देना चाहिये—

दो० बहुत गई थोड़ी रही, थोड़ी में अब थोड़।
सब तज हरि भज मन्दमति! विषयन से मुख मोड़"।

अर्थात् सर्व कार्य करते हुए भी "एक घड़ी आधी घड़ी आधी में पुनि आधि" जब समय मिले तभी श्रीहरिस्मरण कर लेना चतुर पुरुषों का काम है। सर्वगृह का काम करते हुए भी श्रीराम भजन कर सकते हैं श्रीकाष्ठ जिह्वा स्वामी जी ने वैराग्य प्रदीप में लिखा है कि—

जो तू भजन करन को चाहै किसने तुझको रोका है।
तेरी कचाई रोक रही है तू उल्लू का छोंका है॥
जग इन्द्रिन ते भजन सुरत से जुदा जुदा यह नौका है।
एकहि में रह दोनों साधे इसमें क्या वे मौका है॥

अतः प्रत्येक मनुष्य को चाहिये कि सर्व व्यवहार व्यापार करते कराते श्रीरामनाम स्मरण करके जीवन जन्म सुफल कर लेवें। अन्यथा इस धोखेबाज शरीर की तीन ही गति होंगी जैसे कहा है कि "कृमिविट् भस्म संज्ञितम्" मरने पर जमीन में गाड़ दिया तो कीड़े खाजाँयगे, जला दिया तो राख होगा, फेंक दिया तो गिद्ध चील कउवे खाकर विष्टा (मैला) कर देवेंगे। ऐसे चले जाने वाले शरीर से माया मोह लगाकर शुद्ध सत्वगुण विशिष्ट चेतन भी माया के भँवर जाल में फँस जाता है। ज्ञानवान, तुच्छशरीर के लालन पालन में न पड़ कर निरन्तर भगवद्भजन करते रहते हैं। श्रीगोस्वामी तुलसीदास जी ने भी लिखा है कि—

यहि तन कर फल विषय न भाई। स्वर्ग स्वल्प अन्तहुँ दुखदाई॥
साधन धाम मोक्ष कर द्वारा। पाय न जो परलोक संवारा॥

दो० सो परत्र दुख पावही, शिर धुनि धुनि पछिताय।
कालहि कर्महि ईश्वरहिं, मिथ्या दोष लगाय॥

अर्थात् वृक्ष की छाया के समान ही सुख धन यौवनादि चंचल हैं इस कवित्त में कहा भी है कि—

बार बार कह्यो तोहि सावधान क्यों न होत ममता की पोटरी शिर काहे को धरत है। मेरो धन मेरो धाम मेरे सुत मेरी बाम मेरे पशु मेरे ग्राम भूलो यों फिरत है। तू तो भयो बावरो विकाय गई तेरी बुद्धि ऐसो अन्ध कूप गृह तामें तू परत है। सुन्दर कहत तोहि नेकहू न आवे लाज काज कूं बिगाड़ के अकाज क्यों करत है।

इत्यादि प्रमाणों से यह सिद्ध होता है कि गोविन्द गुणानुवाद सर्वदा गाया करो और माया जाल में पड़ कर गोविन्द को भूल नहीं जाना । क्योंकि जिस माया में पड़ कर भूलोगे उसके साधन ( धन यौवन तन रंग ) सब कच्चे हैं एवं क्षण भगुर हैं । सर्व सुख ममता त्याग कर श्रीराम नाम रटना ही जन्म सुधार लेना है ॥४॥

मू० घघ्धा घट घट बोलो भाई ।
जल थल में प्रभु रहै समाई ॥
ऊंच नीच ज्ञान कर देखो ।
एक ही ब्रह्म सकल में लेखो ॥५॥

श्रीसुदामा जी ने प्रथम चौपाई में भवपार उतरने के तीन उपाय कहे थे अर्थात् "नाम आधार, साधु संगत, श्रीहरि रस कथामृत पान" ये तीन हैं। इनमें प्रभु की स्पष्ट भक्ति स्थिति कही है। द्वितीय चौपाई में प्रभु के स्वरूप को खोजने के उपाय कहे हैं अर्थात् वेद पुराण प्रसिद्ध प्रभु को चराचर में खोजना, निर्भय नाम स्मरण करना और चरण कमल का ध्यान ये श्रीहरि अन्वेषण के उपाय हैं। तृतीय चौपाई में गोविन्द गुणानुवाद गाना' माया जाल में नहीं फँसना और धन यौवन तन सब छिन में पतंग के समान नष्ट हो जाते हैं। अब चौथी चौपाई में ज्ञान काण्ड का उपदेश देते हैं कि जिन प्रभु का ध्यान नाम स्मरण कहा है उसीको सकल घट वासी जानो ।

घकार वर्ण से यह उपदेश देते हैं कि हे भाइयो ! प्राणी मात्र के घट घट में सबके हृदयों में सर्वान्तर्यामी प्रभु बोलते हैं वे जल थल में सर्वत्र व्यापक हैं । ऊँच नीच सब में ज्ञान दृष्टि से देखो और एक ही परब्रह्म सब में जैसे सूत्र में मणि दुग्ध में घी तैसे सर्वत्र प्रभु को लखो लखने का उपाय भी जानो । इस चौपाई में बहुत ही ऊँचा

ज्ञान कहा है। इसके प्रमाण यदि कोई धारण करले तो साक्षात् ब्रह्मज्ञानी एवं पूर्ण विज्ञानी हो जाने में कोई भी शक नहीं। वेदान्त का सारार्थ बहुत ही थोड़े में भर दिया है। ईशावास्योपनिषद् का प्रमाण श्रीभाष्य में भी लिखा है—ईशावास्यमिदं सर्वम्.........

भा० यह समस्त जगत भगवत का निवास स्थान है। और भी श्रीरामानुज स्वामी जी ने "वेदार्थ संग्रह" में लिखा है—

**य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिन्नयं पुरुषो मनोमयः—अमृतो हिरण्मयः।**

द्रमिड़भाष्य में आद्याचार्य स्वामीजी ने लिखा है कि—

**तस्याज्ञया धावति वायुर्नद्यः स्रवन्ति।**

**वारि वह्न्यनिलाकाशैस्ततो भूतादिनावहिः।**

भा० चराचर प्राणियों के घट घट हृदय में आकाश वत् श्याम एवं निर्मल यह जो परम पुरुष देदीप्यमान कान्तिमय अमृत स्वरूप हैं, सो सबके मन मन्दिर में सदा निवास किये हुए हैं। श्रीशठकोप स्वामी जी ने भी लिखा है कि उन परब्रह्म श्रीरामभद्र जी की आज्ञा से वायु सतत बहा करता है और नदियाँ भी सर्वदा प्रवाहित होती रहती हैं। श्रीलोकाचार्य स्वामीजी भी कहते हैं कि, जल अग्नि वायु आकाश पृथिव्यादि पंच भूतों से वहिरङ्ग रहते हुए भी परमात्मा अन्तरङ्ग हैं। गीता में श्रीमुख वाक्य भी है—"हृदि सर्वस्य विष्ठितम्।" हम सर्व प्राणियों के घट घट में स्थित हैं अन्येऽपि

ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। गीतायां श्रीरामानुज भाष्येऽपि—अन्तः प्रविष्टः शास्ता जनानां सर्वात्मा तथा च यस्यात्मा शरीरं यस्यपृथिवी शरीरम्...........

श्रीनन्दन उन कहते हैं कि हे अर्जुन! सम्पूर्ण प्राणियों के हृदय

कमल में ईश्वर निवास करते हैं। श्रीभाष्यकार स्वामी जी ने भी गीता भाष्य में कहा है कि प्राणियों के अन्तः करण में प्रवेश कर वह सर्वात्मा परमात्मा सबके शासन करने वाले हैं एवं प्राणी मात्र जिन परमात्मा के शरीर स्थानीय हैं। आगमप्रामाण्येऽपि श्रीयामुनाचार्याः

**जले विष्णुः स्थले: विष्णुर्विष्णु पर्वतमस्तके।**

**ज्वालमालाकुले विष्णुः सर्वं विष्णुमयं जगत् ॥७१॥**

भा० जल में स्थल में पर्वत के शिरोभाग में अग्नि-सूर्यादिकों की ज्वाला मालाओं में सर्व व्यापक भगवान् विष्णु ही हैं एवं समस्त ब्रह्माण्ड विष्णु भगवान् के अन्तरंग भूत हैं अर्थात् विष्णुमय जगत और जगत् विष्णुमय है। श्वेताश्वतरोपनिषदि एकोदेवः सर्व भूतेषु-गूढ़ः सर्वव्यापीसर्वभूतान्तरात्मा"। अर्थात् प्राणी मात्र के हृदय में सर्व व्यापी सर्वान्तरात्मा प्रभु विराजमान हैं। गोस्वामी जी ने भी कहा है कि—

चौ० देशकाल दिशि विदिशहु माहीं। कहहु सो कहाँ जहाँ प्रभु नाहीं॥
हरि व्यापक सर्वत्र समाना। प्रेम ते प्रकट होहिं मैं जाना॥

दो० तुलसी मूरति राम की, घट घट रही समाय।
ज्यों मेंहदी के पात में, लाली लखी न जाय॥
तुलसी या संसार में, सबसे मिलिये धाय।
ना जाने केहि भेष में, नारायण मिलि जाय॥

मन्त्रव्याख्यानेछायाभाष्ये च—

**खंवायुमग्निसलिलं महींच**
**ज्योतींषि सत्वानि दिशोद्रूमादीन्॥**
**सरित्समुद्राश्च हरेः शरीरं**
**यत्किंचभूतं प्रणमेदनन्यः ॥७२॥**

भा० आकाश वायु अग्नि जल पृथिवी तारागण दशोंदिशा वृक्ष नदी समुद्र इत्यादि समस्त चराचर ब्रह्माण्ड के अन्तर्गत जो कुछ है सो सब भगवत शरीर स्वरूप है। अतः अनन्य भक्तों को चाहिये कि निज प्रभुमय जगत को जान कर सर्वदा स्वामी भाव से प्रणाम करैं अर्थात् सर्वसत्वमय व्यापक ज्ञान सम्पन्न होकर उपासना कर्तव्य है "ईश्वरदीपिकायाम्"—वेदान्ततत्वसारेच"

**तिर्य्यगूर्ध्वमधः पूर्णं सच्चिदानन्दमद्वयम् ।**
**अनन्तं नित्यमेकं यत् तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत् ॥७३॥**

भा० चारों दिशाओं में एवं ऊपर नीचे सर्वत्र ही परिपूर्ण अद्वितीय ( जिसकी बराबर दूसरा कोई नहीं ) सत्चित् आनन्दवान् आद्यन्त रहित अनन्त नित्य ( देशकाल वस्तुकृत परिच्छेद रहित ) स्वपरगत भेद शून्य चिदचिद्विशिष्ट एक जो है वही ब्रह्म है अर्थात सर्व व्यापक परिपूर्णतम श्रीरामभद्र परब्रह्म को जानने की चेष्टा करै वही सच्चा ब्रह्मज्ञानी उपासक होगा॥ गीता में कहा भी है कि "सर्वभूतस्थितंयोमांभजत्येकत्वमास्थितः" अर्थात् भगवान् कहते हैं कि आब्रह्मस्थावर पर्य्यन्त निखिल चेतन मात्र में स्थित मेरे को सबका एक ही नियन्ता जान कर भजता है वह सर्वथा अविद्या से छूट जाता है। ऐसी भक्ति भाव एवं अनन्य उपासना के उपासक का प्रत्यक्ष उदाहरण रूप भक्त शिरोमणि श्रीनामदेव जी हो गये हैं उनका वृत्तान्त यों है—

श्रीनामदेव जी भोजन बना कर घी लेने गये कि पीछे से स्वान एक वाटी ( रोटी ) लेकर भागा तो आप घी कटोरी में लेकर स्वान के पीछे पीछे दौड़े और कहने लगे कि भगवन्! बहुत देर हो गयी आपको क्षुधा बहुत जोर लगी तो भी सूखी रोटी कैसे खावेंगे? अतः नाथ! घी लगाने दीजिये यह अनन्य भावना देखकर प्रभु

को प्रकट होना पड़ा दर्शन भी दिये। ऐसी ही एक घटना और भी है कि

एक समय रात को एक तालाब पर जल भरने गये तो वहाँ एक प्रेत आकर बीच मार्ग में खड़ा हो गया श्रीनामदेव जी ने कमर से झाँझ खोल कर प्रेत के सामने लगे बजाने गाने और यह पद बनाकर सुनाया।

"आये मेरे लम्बक लम्बानाथ। धरती पाँव स्वर्ग लो माथा योजन भरि भरि हाथ॥ शिव सनकादिक पार न पावत तैसे ही सखा विराजत साथ। नामदेव के स्वामी अन्तर्यामी कीन्हों मोहिं सनाथ"॥

इस पद को सुनते ही सर्वान्तर्यामी भक्त वत्सल भगवान से नहीं रहा गया भक्त के प्रेमानुराग से वशीभूत हो उसी प्रेत के शरीर में ही अपने मदनमोहन स्वरूप के दिव्य दर्शन दे भक्तराज को हृदय से लगा लिया। यह अनन्य भक्ति भाव का ही फल है। इनका विस्तृत चरित "श्रीभक्तमाल" में देखें। वहाँ पर और भी अनेक भक्तों के प्रत्यक्ष उदाहरण भक्ति भाव के भरे पड़े हैं। हमारे परमगुरु-वर्य श्री १०८ श्रीरामरसरंगमणी जी महाराज की की हुई "भक्तमाल" की टीका भी देखने योग्य है उसमें उपासना के अनेक रहस्य रत्न भरे गये हैं। अन्यत्र मिलना दुस्तर है अतः उपासकों के देखने योग्य है।५॥

मू० नब्बा निगम खोज करि देखो।
दूजो और नहीं कोइ लेखो।
सप्तद्वीप और नवखण्डा।
नामहिं छाय रह्यो ब्रह्मण्डा ॥६॥

भा० ङकार के स्थान में नकार का प्रयोग किया गया है। नकार

से शिक्षा देते हैं कि नाना भाँति के वेदों के भेद एवं शास्त्रसंहिता पंचरात्र पुराणादि सबको खोज कर देखो और भक्ति पूर्वक विचारो तो वे सब श्रीपति पुरुषोत्तम के ही सुयश को वर्णन करते हैं। वेदों में समष्टि रूप से लिखा पढ़ी का लेखा है तो श्रीवैकुण्ठनायक श्रीरघुनायक का ही है। अन्य दूसरा अर्थात् वेदों में एक ब्रह्म का ही विशेष विवेचन है अतः अन्य दूसरा कोई भी ब्रह्म मत मानो ब्रह्म एक ही है दो नहीं। यदि कोई अन्य ब्रह्म कहे तो पूर्ण ब्रह्म की विभूति जानो। सप्त द्वीप अर्थात् १ जम्बुद्वीप २ प्लाक्षद्वीप ३ शाल्मलीद्वीप ४ कुशद्वीप ५ क्रौंचद्वीप ६ साकद्वीप ७ पुष्करद्वीप एवं नवखण्ड १ इलाव्रतखण्ड २ भद्राश्वखण्ड ३ हरिवर्षखण्ड ४ केतुमालखण्ड ५ रमनकखण्ड ६ हिरण्मयखण्ड ७ कुरुखण्ड ८ किंपुरुषखण्ड ९ भारतखण्ड इन ७ द्वीप ९ खण्डों में एवं अनन्त कोटि ब्रह्माण्डों में श्रीरामकृष्ण नारायणादि भगवन्नामों की महिमा सर्वत्र व्याप्तहो रही है। अर्थात् सप्तद्वीप नवखण्ड में सर्वत्र श्रीहरिनाम से ही पालन पोषण प्रलय सब हुआ करते हैं। श्रीसाकेतरामानुजाचार्य स्वामी जी ने "द्वयव्याख्यानदीपिका" में लिखा है कि "योब्रह्माणं विदधातिपूर्वंयोवै वेदांश्चप्रहिणोतितस्मै" सृष्टि के आदि में श्रीपति पुरुषोत्तम ने ब्रह्मा को उत्पन्न कर उनके लिये वेद के रहस्य को प्रदान किया था "तं देवंशरणमहंप्रपद्ये" उन प्रभु की शरणागति में प्राप्त हूँ। "विषयवाक्य दीपिका" में एवं श्रीभाष्यकार भगवान् ने गीताभाष्य में भी लिखा है कि—

**सदेव सौम्येदमग्रमासीदेकमेवाद्वितीयंब्रह्म ॥७४॥**

भा० हे सौम्य! सृष्टि के पूर्व यह जगत्स्वरूप अद्वीतीय चिदचिद्विशिष्ट एक ही ब्रह्म था। अर्थात् श्रीसुदामा जी की चौपाई का सिद्धान्त उक्त श्रुति से मिल रहा है। महाभारतेऽपि—

**दैवतं देवतानां च भूतानां योऽव्ययः पिता।**

**यत: सर्वाणि भूतानि भवन्त्यादि युगागमे ॥**
**यस्मिंश्च प्रलयं यान्ति पुनरेव युगक्षये ॥७५॥**

भा० ब्रह्म रुद्रेन्द्रादि देवताओं के स्वामी और चराचर प्राणी मात्र के जो अविनाशी पिता हैं एवं आदि युग के आरम्भ में जिनसे सम्पूर्ण भूत अर्थात् महत्तत्वादि उत्पन्न होते हैं तथा फिर भी युगान्त प्रलय के समय उन्हीं परम प्रभु में सम्पूर्ण जगत् लय हो जाता है इस कथन से जगत की उत्पत्ति पालन और प्रलय इन तीनों कार्यों के स्वामी सर्वेश्वर भगवान् श्रीपति पुरुषोत्तम ही हैं। ऐसे प्रभु की आराधना करने वाले नाम जापकों को चाहिये कि, सदा हरि का ही स्मरण करें। हरि स्मरण करने वालों को ही मोक्ष पद प्राप्त होता हैं। श्रीवचनभूषण अवुद भाष्य में लिखा है कि

**अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदार धीः।**
**तीव्रेण भक्तियोगेन यजेतपुरुषं परम् ॥७६॥**

भा० सकाम हो या निष्काम अथवा मोक्ष की इच्छा वाला हो; ऐसा भक्त शुद्ध बुद्धितथा तीव्र भक्ति योग से प्रेमानुराग सहित परब्रह्म पुरुषोत्तम की अर्चना एवं मानसिक ध्यान करे। और भी—

**ब्रह्मवर्चसकामस्तु यजेत ब्रह्मणस्पतिम् ।**
**इन्द्रमिन्द्रिय कामास्तु प्रजाकामः प्रजापतीन् ॥७७॥**

भा० अर्थात् ब्रह्मतेज बढ़ाने की इच्छा से ब्रह्मा की पूजा करे। इन्द्रियों की पुष्टि चाहने वाला इन्द्र की पूजा करे। एवं पुत्र पौत्रादिकों की इच्छा वाला प्रजापतियों की पूजा करे। उपासना तत्वदीपिकायाम्—

**आरोग्यं भास्करादिच्छेद्धनमिच्छेद्धुताशनात् ।**
**ऐश्वर्यमीश्वरादिच्छेन्मोक्षमिच्छेज्जनार्दनात् ॥७८॥**

से शिक्षा देते हैं कि नाना भाँति के वेदों के भेद एवं शास्त्रसंहिता पंचरात्र पुराणादि सबको खोज कर देखो और भक्ति पूर्वक विचारो तो वे सब श्रीपति पुरुषोत्तम के ही सुयश को वर्णन करते हैं। वेदों में समष्टि रूप से लिखा पढ़ी का लेखा है तो श्रीवैकुण्ठनायक श्रीरघुनायक का ही है। अन्य दूसरा अर्थात् वेदों में एक ब्रह्म का ही विशेष विवेचन है अतः अन्य दूसरा कोई भी ब्रह्म मत मानो ब्रह्म एक ही है दो नहीं। यदि कोई अन्य ब्रह्म कहे तो पूर्ण ब्रह्म की विभूति जानो। सप्त द्वीप अर्थात् १ जम्बुद्वीप २ प्लाक्षद्वीप ३ शाल्मलीद्वीप ४ कुशिद्वीप ५ क्रौंचद्वीप ६ साकद्वीप ७ पुष्करद्वीप एवं नवखण्ड १ इलाव्रतखण्ड २ भद्राश्वखण्ड ३ हरिवर्षखण्ड ४ केतुमालखण्ड ५ रमनकखण्ड ६ हिरण्मयखण्ड ७ कुरुखण्ड ८ किंपुरुषखण्ड ९ भारतखण्ड इन ७ द्वीप ९ खण्डों में एवं अनन्त कोटि ब्रह्माण्डों में श्रीरामकृष्ण नारायणादि भगवन्नामों की महिमा सर्वत्र व्याप्त हो रही है। अर्थात् सप्तद्वीप नवखण्ड में सर्वत्र श्रीहरिनाम से ही पालन पोषण प्रलय सब हुआ करते हैं। श्रीसाकेतरामानुजाचार्य स्वामी जी ने "द्वयव्याख्यानदीपिका" में लिखा है कि "योब्रह्माणं विदधातिपूर्वंयोवै वेदांश्चप्रहिणोतितस्मै" सृष्टि के आदि में श्रीपति पुरुषोत्तम ने ब्रह्मा को उत्पन्न कर उनके लिये वेद के रहस्य को प्रदान किया था "तं देवंशरणमहंप्रपद्ये" उन प्रभु की शरणागति में प्राप्त हूँ। "विषयवाक्य दीपिका" में एवं श्रीभाष्यकार भगवान् ने गीताभाष्य में भी लिखा है कि—

**सदेव सौम्येदमग्रमासीदेकमेवाद्वितीयंब्रह्म ॥७४॥**

भा० हे सौम्य! सृष्टि के पूर्व यह जगत्स्वरूप अद्वीतीय चिद्चिद्विशिष्ट एक ही ब्रह्म था। अर्थात् श्रीसुदामा जी की चौपाई का सिद्धान्त उक्त श्रुति से मिल रहा है। महाभारतेऽपि—

**दैवतं देवतानां च भूतानां योऽव्ययः पिता।**

**यतः सर्वाणि भूतानि भवन्त्यादि युगागमे ॥**
**यस्मिंश्च प्रलयं यान्ति पुनरेव युगक्षये ॥७५॥**

भा० ब्रह्म रुद्रेन्द्रादि देवताओं के स्वामी और चराचर प्राणी मात्र के जो अविनाशी पिता हैं एवं आदि युग के आरम्भ में जिनसे सम्पूर्ण भूत अर्थात् महत्तत्वादि उत्पन्न होते हैं तथा फिर भी युगान्त प्रलय के समय उन्हीं परम प्रभु में सम्पूर्ण जगत् लय हो जाता है इस कथन से जगत की उत्पत्ति पालन और प्रलय इन तीनों कार्यों के स्वामी सर्वेश्वर भगवान् श्रीपति पुरुषोत्तम ही हैं। ऐसे प्रभु की आराधना करने वाले नाम जापकों को चाहिये कि, सदा हरि का ही स्मरण करें। हरि स्मरण करने वालों को ही मोक्ष पद प्राप्त होता हैं। श्रीवचनभूषण अर्बुद भाष्य में लिखा है कि

**अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदार धीः।**
**तीव्रेण भक्तियोगेन यजेतपुरुषं परम् ॥७६॥**

भा० सकाम हो या निष्काम अथवा मोक्ष की इच्छा वाला हो; ऐसा भक्त शुद्ध बुद्धितत्व तीव्र भक्ति योग से प्रेमानुराग सहित परब्रह्म पुरुषोत्तम की अर्चना एवं मानसिक ध्यान करे। और भी—

**ब्रह्मवर्चसकामस्तु यजेत ब्रह्मणस्पतिम्।**
**इन्द्रमिन्द्रिय कामास्तु प्रजाकामः प्रजापतीन् ॥७७॥**

भा० अर्थात् ब्रह्मतेज बढ़ाने की इच्छा से ब्रह्मा की पूजा करे। इन्द्रियों की पुष्टि चाहने वाला इन्द्र की पूजा करे। एवं पुत्र पौत्रादिकों की इच्छा वाला प्रजापतियों की पूजा करे। उपासना तत्वदीपिकायाम्—

**आरोग्यं भास्करादिच्छेद्धनमिच्छेद्धुताशनात्।**
**ऐश्वर्यमीश्वरादिच्छेन्मोक्षमिच्छेज्जनार्दनात् ॥७८॥**

भा० सर्व व्याधि रहित होने की इच्छा वाले भगवान् भास्कर की आराधना करें। सुवर्णादि धन की इच्छा वाले अग्निदेव में हवन करें। लौकिक समस्त स्त्री पुत्र धन धामादि ऐश्वर्य की इच्छा वाले शिव जी की आराधना करें। भगवत्पादारविन्द प्रेमानुराग भक्ति कैङ्कर्य रूपी मोक्ष की इच्छावाले जनार्दन भगवान् की आराधना करें। अन्यत्रापि

**तदैव लग्नं सुदिनं तदैव ताराबलं चन्द्रबलं तदैव।**
**विद्याबलं दैवबलं तदैव सीतापतेर्नामयदा स्मरामि॥**

श्रीसीताराम्चन्द्र भगवान् का दिव्य नाम स्मरण जब करते हैं तभी सुदिन और सुलग्न का समय है। तारा और चन्द्रबल भी श्रीरामनाम स्मरण से ही बलिष्ठ होते हैं विद्याबल और दैव (भाग्य) बल भी श्रीरामनाम जप से ही बलिष्ठ होते हैं। श्रीगोस्वामी जी ने भी लिखा है—"धन्यास्तेकृतिनःपिबन्तिसततंश्रीरामनामामृतम्।" अर्थात् सर्वदा श्रीराम नामामृत पान करने वाले पुण्यशाली पुरुष जो हैं वे धन्य धन्य हैं। और भी लिखा है—" सभवति भवपारं राम नामानुभावात्। अर्थात् श्रद्धा भक्ति पूर्वक मङ्गलों के मङ्गल करने वाले श्रीरामनाम के प्रभाव से नाम जापक जन सहज ही भवपार हो जाते हैं। श्रीभाष्येऽपि "तमीश्वराणां परमं महेश्वरम्" ब्रह्मशिवादिकों के स्वामी चतुर्दश भुवनों के अधिष्ठाता सर्व देव पूज्य उस प्रभु को जानते हैं। श्रीभाष्येश्रुतप्रकाशिकायाम् "एकोनाराणोनद्वितीयोऽस्तिकश्चित्" ब्रह्माप्याह "भवान् नारायणो देवः" सीतालक्ष्मी भवान्विष्णुः" इत्यादि प्रमाणों से अद्वितीय श्रीमन्नारायण श्रीरामभद्र भगवान् ही निखिल ब्रह्माण्ड नायक हैं। श्रीरामस्तवराजेऽपि—

**सप्तद्वीपासमुद्राश्च नागानद्यस्तथैवच।**
**स्थावराजङ्गमाश्चैव त्वमेव रघुनायक!॥८०॥**

भा० सातो द्वीप, नवखण्ड, सातों समुद्र, पर्वत नदियाँ स्थावर झाड़ पेड़ जंगम चलने फिरने वाले समस्त चराचर व्यष्टि समष्टि स्वरूप हे श्रीरघुनायक ! सब आप ही हैं। श्रीकुरेश स्वामी जी ने नारायणाष्टक में लिखा है कि—

**यत्पादाब्जनखोदकं त्रिगतां पापौघ विध्वंशनम् ।**
**यन्नामामृतपूरकञ्च पिवतां संसारसंतारकम् ॥**
**पाषाणोऽपि यदङ्घ्रिपद्मरजसा शापान्मुनेर्मोचितो—**
**ह्यार्त्तत्राणपरायणो स भगवान्नारायणो मे गतिः ॥८१**

भा० जिन श्रीरामभद्र भगवान के चरणकमलोदक तीनों लोकों को एवं समस्त ब्रह्माण्ड वासियों के महापातकों को नाश करनेवाली पतित पावनी श्रीगंगाजी प्रगट हुई एवं जिन श्रीराघवेन्द्र दयालु जी का पतित पावन नाम श्रीरामनामामृत पान करने वालों को उभय लोकों की कामना पूरी कर संसार समुद्र से विना परिश्रम पार कर देता है। और जिन श्रीचक्रवर्त्ती कुमार सरकार के पादारविन्दों की रज ने ऋषि पत्नी महाजड़ पत्थर हो जाने पर भी गौतम मुनि के शाप से मुक्त कर उसको दिव्य स्वरूपा वना दिये ऐसे आर्त भक्तों के दुखों को दूर करने वाले भगवान् श्रीमन्नारायण स्वरूपी श्रीरामभद्र ही हमारे परमगतिप्रद हैं। इस श्लोक से श्रीरामभद्र जी की पतित पावनता का क्या ही अच्छा फोटो खींचा है। और पंचस्तवी के अतिमानुषस्तव में तो श्रीकुरेश स्वामी जी ने श्रीरामानुरागियों के लिये प्रेमानुराग का विचित्र ही चित्र खींचा है। श्रीरामानुरागियों को यह ग्रन्थरत्न अवश्य ही दृष्टव्य है।

दो० रसना साँपिन वदन विल, जो न भजे श्रीराम।
तुलसी प्रेम न राम सो, ताहि विधाता वाम ॥

अतः सर्वदा श्रीरामपद प्रेमानुराग करना चाहिये ॥८॥

मू० चच्चा चित निश्चय करि राखो।
मिथ्यावाद झूठ मतिभाषो ॥
सत्य शब्द तप होत प्रमाना।
झूठ वचन सोई पाप समाना ॥ ॥७॥

भा० चकार से चित्त को शिक्षा देते हैं कि हे महानुभावों! आप लोग अपने चित्त में उपरोक्त "कक्का कमलनयन नारायण स्वामी" से आरम्भ कर "नाम ही छाय रह्यो ब्रह्मण्डा" बस इन ६ चौपाइयों का सिद्धान्त चित्त में निश्चय कर रख लो अर्थात् छ चौपाइयों में वेद पुराणों का सारांश भरा गया है। षड्दर्शनों के सिद्धान्तों का समावेश भी इन्हीं चौपाइयों में ही हो चुका है। अथवा यह सर्वदा चित्त में निश्चय कर लो कि स्वप्न में भी मिथ्यावाद विवाद एवं झूठ बोलना ये दोनों पाप कर्म कभी न करेंगे। और ये दोनों बातें और भी कण्ठस्थ कर लेनें योग्य हैं कि सत्यशब्द बोलना मानों कलिकाल में पूर्ण तपस्या कर लेना ही है। ऐसे ही झूठ वचन बोल देना महापातक कमा लेना ही है। वेद वाक्य भी है कि "सत्यमेव जयते नानृतञ्च" सत्य धर्म पालन करने से ही सन्त संसार से पार हो जाते हैं सत्य की विजय होती है ही पर कष्ट से, तथा असत्य से नर्कगामी होता है। और मिथ्यावादियों को ये निम्नोक्त दुःख भोगने पड़ते हैं।

नग्नोमुण्डः कपालेन भिक्षार्थी क्षुत्पिपासितः।
अन्धः शत्रुकुलं गच्छेद्यः साक्षादनृतं वदेत ॥८२॥

भा० नंगा वस्त्र रहित दरिद्री मस्तक में गंजा रोग सहित मस्तक वाला और हाथ में मनुष्य की खोपड़ी लेकर भीख माँगने वाला

और वह कंगाल भूख प्यास से सदा दुःखी रहने वाला दोनों नेत्रों से रहित अन्धा एवं शत्रुकुल में जन्म लेकर सदा कलह संयुक्त दुसह दुख सहने वाला इत्यादि क्लेश मिथ्या बोलने वाले सदा सहते एवं उक्त दशा को प्राप्त भी हो जाते हैं। अतः कभी भी मिथ्या न बोलें। श्रीगोस्वामी जी ने भी लिखा है कि—

चौ० नहिं असत्य सम पातक पुंजा। गिरिसम होई कि कोटिक गुंजा॥

अर्थात् जैसे सुमेरु पर्वत के बराबर करोड़ों गुंजा ( घुंघची ) नहीं तुल सकते वैसे ही एक मिथ्या बोलने के समान समस्त पातक एक मिलकर तुलना करें तो भी झूठ के बराबर सब पाप नहीं होते अर्थात् जिसने झूठ बोल दिया वह समस्त पाप कर चुका। "मुखं-पापस्य चानृतम्"—काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मान, मत्सर, माया, अहंकार, कुटिलता, वंचना, लोलुपता, असूया, कृतघ्नता, नृशंसता, ब्रह्महत्या, गोबालहत्या, भ्रूणहत्या, गुरुपत्नीगामी, मातृ भगिनी, कन्या एवं वधूगामी जीवहिंसकी चोरी करना, जुआ खेलना नास्तिकता, धर्म द्रोह और सर्व पापों का शिरोमणि झूठ ये ३२ अंग पाप पुरुष के हैं। इन सबों में प्रधान झूठ ही है। पाप रूपी पुरुष का मुख झूँठ ही है और अन्य सब पाप अंग प्रत्यंग हैं।

४ स्थलों में झूठ बोलने के लिये धर्म शास्त्र की आज्ञा भी है जैसे १ स्वार्थ रहित परोपकार में २ कन्या वर में यदि कोई दोष हो विवाह न होता हो तो मिथ्या बोल कर विवाह करा देवे ३ परस्पर सम्बन्धी नातेदार मित्र सभा चातुरी इत्यादि प्रेमियों के परस्पर में हँसी मजाक होता हो और उसमें झूठ बोल देवे तो भी दोष नहीं नहीं ४ अपनी जीविका के व्यापार इत्यादि स्थानों में मिथ्या बोलने से दोष नहीं लगता किन्तु इन चारों में झूठ बोलने के भी चार प्रायश्चित हैं जैसे परोपकार में झूठ बोल कर कुछ लेना नहीं। विवाह में देव गुरु पूजा एवं गोदान द्रव्य दान करा देना ही दोष निवृत्ति है

और व्यापार में सौ रु० का नफा हो तो १० रुपया दान कर देना ही प्रायश्चित है। गौतमस्मृतौ—

**स्वर्ग: सत्यवचनेन विपर्ययेनरक: ॥८२॥**

भा० सत्य वचन से स्वर्ग एवं असत्य से नर्क मिलता है। तैत्तिरीयोपनिषदि—"सत्यं च स्वाध्याय: प्रवचने" सत्यवचन बोलने पर ही स्वध्याय सत्य वेद की सिद्धि प्राप्त होती है। श्रीमद्रामायणे बाल्मीकीयेऽपि—

**आहु: सत्यं हि परमं धर्मं धर्मविदोजना: ।**
**सत्यमेकं पदं ब्रह्म सत्येधर्म: प्रतिष्ठित: ॥८३॥**

भा० धर्मज्ञ महानुभाव सत्य ही को परम धर्म कहे हैं। और सत्य ही एक ऐसा तत्व है जो कि ब्रह्मपद मोक्ष पर्यन्त को देने वाला है एवं सत्य के साधनों के अंतरंग में ही सद्धर्म की प्रतिष्ठा है। श्रीवैङ्कटनाथार्य स्वामीजी ने लिखा है कि

**सत्येनवर्द्धते धर्म: सत्येनवर्धते यश: ।**
**सत्येन मुक्तिमवाप्नोति नास्त्यसत्यसमोरिपु ॥८४**

भा० सत्य से धर्म और यश की वृद्धि होती है। एवं सत्य धर्मावलम्बन से मोक्ष प्राप्त होता है। असत्य से नर्क होता है। अत: झूठ की बराबर शत्रु कोई नहीं है। सन्मार्गदर्शनेऽपि

**नानृतात्पातकं किंचिन्नसत्यात्सुकृतं परम् ।**
**विवेकान्नपरोबन्धुरिति वेदविदोविदु: ॥८५॥**

भा० झूठ की बराबर पातक तथा सत्य की बराबर पुण्य कुछ भी नहीं है। विवेक विचार की बराबर अन्य बन्धु नहीं है यह सिद्धान्त वेद ज्ञाता ही जानते हैं। स्मृति रत्नाकर में भी आया है कि "नहिं सत्या-

इतरो धर्मोनानृतात्पातकंपरम् । नहिं सत्यात्परं ज्ञानं तस्मात्सत्यं समाचरेत्"।।८६।। अर्थात् सत्य से परे धर्म नहीं है अतः सर्वदा सत्य ही का व्यवहार करैं । प्रश्नोपनिषदि । "समूलोवाएष शुष्यतियोऽनृतमभिवदति" अर्थात् मिथ्या भाषी यह समूल नाश हो जायगा अतः झूठ बोलना महापाप है । रहस्य रत्नाकरेऽपि—

**सत्येन धार्यतेपृथिवी सत्येन तपते रविः ।**
**सत्येन वहते वायुः सर्वं सत्ये प्रतिष्ठितम् ॥८७॥**

भा० सत्य से शेष भगवान् पृथिवी को धारण किये हैं सत्य से ही भगवान् भास्कर उदय होते हैं; सत्य से पवन देव भी प्रचलित हैं समस्त जगत सत्य के आधार पर ही स्थित है । आत्मपुराण में कहा है कि "मृषावादी जगत्यस्मिन् कर्म चाण्डाल ईरितः । विशेषतो गुरोर्वादी सन्निधौ स्ववशोहियः ।। श्रीगुरु भगवान् के समीप में मिथ्या बोलने वाले इस जगत में कर्म चाण्डाल के सदृश हैं अतः शुभधर्मेच्छु कभी मिथ्या न बोले ।

दो० सत्य बराबर तप नहीं, झूंठ बराबर पाप ।
दया धर्म हृदय धरो, छूट जाँय सब ताप ।।

यदि सत्य है तो वहाँ सब कुछ है इस पर एक दृष्टान्त है कि एक राजा था उसने नया नगर बसाया था राजा ने शहर में यह घोषणा करवा दी कि हमारे बाजार में जो वस्तु न बिकेगी वह सायंकाल में हम सब खरीद लेंगे । उस बाजार में असंख्यात व्यापारी व्यापार करने लगे । एक दिन एक लोहार लोहमयी शनिदेव की मूर्त्ति बना राजा के बाजार में लाया । उस मूर्त्ति में यह गुण था कि जिसके घर में यह मूर्ति रहगी उस घर में धन धान्यादि नष्ट हो जायँगे अतः इस मूर्ति को किसी ने भी न ली तब राजा ने लक्ष मुद्रा देकर उसे लेली । उस मूर्ति के जाते ही राजा की राज्यलक्ष्मी राजा से बोली कि शनिदेव के रहने से हम नहीं रह सकतीं राजा ने कहा जाइये, लक्ष्मी के

जाते ही गृहदेवता सभी चल बसे सबके पश्चात् जब सत्यदेव चले तब राजा ने सत्यदेव का हाथ पकड़ लिया और कहा कि आप कहाँ जाते हैं ? आपके पीछे तो हमारी यह दशा हो गयी राजा के दीन वाक्य सुन कर सत्यदेव रह गये जब सत्यदेव न आये तो लक्ष्मी सहित सब देवों को लौटना पड़ा इस पर किसी कवि ने कहा है कि—

दो० सत मत छोड़े सूरमा, सत छोड़े पत जाय ।
सत की बाँधी लक्ष्मी, फेर मिलेगी आय ॥

सर्वकष्टों से पीड़ित होने पर भी राजा ने सत्य नहीं छोड़ा तो सर्व मंगलमय सत्य की विजय हुई अतः अनेक कष्ट आने पर भी सत्य को न त्यागे उनको इस लोक तथा परलोक दोनों में सुख ही सुख मिलता है । ७ ॥

**मू० छच्छा छलबल तजो विकारा ।**
**निर्मल नाम जपो एक सारा ।**
**काम क्रोध को तजो प्रसंगा ।**
**सदा रहो सन्तन के संगा ॥ ८ ॥**

भा० श्रीसुदामा जी छकार वर्ण से शिक्षा देते हैं कि भजन करने वालों को छल का बल ( काम, क्रोध, लोभ, मद, माया, मत्सर, मान, ईर्षा, द्वेष, कपट, पाखंड ) ये सब हैं इनको त्याग देना चाहिये और विकार कामादि बुरे कर्म करना ही विकार हैं इनको भी त्याग देना उचित है । जब शुद्धान्तः करण होगा तभी निर्मल हृदय होगा मायिक छलबलादि विकार शून्य होकर वेद, शास्त्र, पुराण, नाटक, संहिता, इतिहास, रामायणादि समस्त ग्रन्थों का सारार्थ जापकों के हृदय को शीघ्र ही निर्मल बना देने वाले श्रीरामकृष्ण नारायणादि दिव्य नामों को सदा जपो अथवा एकसार एकरस एक सदा-

कारता से निर्मल नाम सदा जपो। काम क्रोध के प्रासंगिक व्यवहारों को तज दो जिनके सहवास से कामाग्नि प्रज्वलित हो क्रोध की भट्टी धधक उठे ऐसे दुष्ट प्रकृति के मनुष्यों का साथ न करें। संगति ऐसे संतों की करनी चाहिये कि—

दो० मुख देखत पातक हरैं, परशत कर्म विलाँय।
तुलसी ऐसे संत जन, पूर्व भाग मिल जाँय॥

सर्वदा प्राण प्यारे की माधुरी छटा में अपने मन बुद्धि चित्त को सदा लगाये रहैंतेहों ऐसे भागवतों के साथ रहकर निवास करो। श्रीसुदर्शनाचार्य जी ने अष्टादश रहस्य में लिखा है कि—

**रागादिदूषिते चित्ते न तिष्ठेन्मधुसूदनः।**
**नबध्नातिरतिंहंसः कदाचित्कर्दमांभसि ॥८८॥**

भा० काम क्रोधादि दूषणों से दूषित हृदय में भगवान मधुसूदन नहीं रहते जैसे कीचड़ मिले जल में हंस कभी भी रमण नहीं करता। अर्थात् कामादि विषयासक्त मनुष्यों के हृदय में काम का ही सदा वास रहता है श्रीराम का वास नहीं रह सकता॥ यथाहि—

दो० राम जहाँ तहाँ काम नहिं, काम जहाँ नहिं राम।
तुलसी दोऊ न मिलें, रवि रजनी एक ठाम॥
श्वाँस श्वाँस में राम जपु, श्वाँस वृथा जनि खोय।
श्वाँस विचारा पाहुना, आवन होय न होय॥

क० जागत में सीताराम सोवत में सीताराम चलत में सीताराम सीताराम कहु रे। कहत हैं पण्डित काम करत में सीताराम खात और न्हात में हमेशा रट रहु रे॥ भारी भवसागर में मानुष को जन्म पायो सीताराम कहेते दरिद्र दुख दहुरे। मूढ़ मतवारे समुझावत हौं वार वार एक बेर सीताराम कहु सुख लहु रे॥ "सिद्धान्तसारसंग्रहेऽपि"

आसीनो वा शयानो वा तिष्ठतो यत्रकुत्र वा ।
श्रीरामनाम संस्मृत्वा याति तत्परसंपदम् ॥८९॥

भा० बैठते सोते चलते फिरते जहाँ कहीं पर भी हो किसी अवस्था में हो मनुष्य श्रीरामनाम स्मरण करके श्रीराम धाम को प्राप्त हो जाता है। श्रीभाष्यकार श्रीरामानुज स्वामी जी ने भी "गीताभाष्य" में लिखा है।

श्रीराम नारायण वासुदेवेत्येवमादीनि सततं कीर्तयन्तः

भा० श्रीभाष्यकार कहते हैं कि सर्वदा श्रीराम नारायण वासुदेव इत्यादि भगवन्नाम संकीर्तन करते हुए मनुष्य परमपद को प्राप्त होता है श्रीरामानन्द स्वामी जी महाराज ने भी "श्रीरामार्चनपद्धति" में लिखा है कि—

श्रीनारायण कृष्णमाधव हरे गोविन्द दामोदर !
श्रीरामक्षणदाचरान्तकविभो लक्ष्मीपते वामन ! ।
विष्णोऽधोक्षज वासुदेव नृहरे श्रीकेशवानन्तहे !
श्रीवैकुण्ठभवाब्धिमग्नमिहमां शीघ्रं चिरायोद्धर ।९०

भा० श्रीरामानन्दस्वामीजी कहते हैं कि हे श्रीनारायण ! हे श्रीकृष्ण ! हे माधव ! हे हरे ! हे गोविन्द ! हे दामोदर ! हे श्रीराम ! हे निशिचररिपो ! हे विभो हे लक्ष्मीपते ! हे वामन ! हे विष्णो ! हे अधोक्षज ! हे वासुदेव ! नृहरे ! हे श्रीकेशव अनन्त ! हे श्रीवैकुण्ठ नायक ? अनन्तकाल से श्रीपादारविन्दों के प्रेमानुराग का विछोह हुआ है अतः भवाब्धि मग्न हमारा शीघ्र उद्धार करो अर्थात् शिष्य शिक्षार्थ यह उक्ति है कि इस प्रकार सब कोई हमारे कहे प्रमाण शरणागति परक श्रीरामनारायणादि नामों का सर्वदा स्मरण करें।

श्वास लेने वाले समस्त प्राणी मात्र के एक दिन रात में

२१ हजार ६०० सौ श्वाँसा जाती आती हैं। और यह महामन्त्र सब कोई जपते हैं। यथा संसार तरणोपायेऽपि

**रकारेण वहिर्याति मकारेण विशेत्पुनः ।**
**रामरामेति मन्त्रोऽयं जीवा जपन्ति नित्यशः ॥८१॥**

भा० समस्त जीव मात्र श्रीरामनाम महामंत्र जपते हैं अर्थात् रकार सहित श्वाँसा भीतर से निकलती है मकार सहित भीतर जाती है। राम राम यह महामंत्र नित्य आठों पहर चौंसठ घड़ी सब जीव जपते हैं। पुण्यवान् भक्तों को ही यह ज्ञान मिलता है जिनके पास यह ज्ञान नहीं है वे लोहार की धोंकनी के समान व्यर्थ श्वाँस लेकर जन्म व्यर्थ खो देते हैं। और "संसारतरणोपाय" में यह भी लिखा है कि

**गर्भमध्ये तु यत्प्रोक्तं कृपावारिधिमग्रतः ।**
**यदा गर्भात्पतिष्येऽहं भजिष्ये करुणानिधे ! ॥८२॥**

भा० गर्भ में ७ वें महीने बालक के जीव आ जाता है। जिस समय चेतनाशक्ति आती है तब उसको अपने अनेक जन्मों के किये हुए पाप पुण्य का ज्ञान गर्भ में ही आ जाता है। उसको गर्भ के दुख तथा मरण कालके दुःखों का स्मरण आता है तो वह मूर्च्छित हो भगवान् की स्तुति करता है कि हे दीनबन्धो ! इस गर्भ रूप नर्क से हमारा उद्धार कर दीजिये तो जन्मते ही आपका सर्वदा भजन एवं नाम स्मरण करूँगा। जीव के करुणामय रुदन को सुनकर भगवान प्रशव वायु प्रेरणा करके उसे गर्भ से मुक्त कर देते हैं तब बालक गिरते ही ७ बार कहता है कि वह श्याम सुन्दर लोक लोचनाभिराम घनश्याम मन हरण हमारे समस्त गर्भ के नर्क को छुड़ा देने वाले कहाँ कहाँ करता है उसी समय माया उसको अपने बश में कर भगवद्दत्त साक्षात् ज्ञान भुला देती है। श्रीगोस्वामीजी ने लिखा है कि—

चौ० भूमि परत भा डाबर पानी। जनु जीवहि माया लपटानी॥

अर्थात् आकाश से जल निर्मल आता है भूमि के संयोग से मट मैला हो जाता है तैसे ही गर्भ से जीव ज्ञान सहित आता है किन्तु अविद्या ( माया ) उसके तीव्र ज्ञान को नष्ट कर देती है । अतः चतुर शिरोमणि जो हैं वे अपने गर्भ के किये हुए करार को पूरा करने के लिये तय्यार रहते हैं अर्थात् संसार के समस्त व्यवहार करते रहते हैं और भगवन्नाम स्मरण पूजा, पाठ, भगवान् की सेवा, संत गुरु ब्राह्मण सत्कार, दीनजनों का उपकार, दया, दीनता, यदि पुण्य करते न बन पड़े तो पाप भी नहीं करना सत्य वचन, आधीनता, सबसे मिलना, दुख सुख में समान, हानि लाभ में एक रस, निन्दा स्तुति उभय सम, ज्ञान विज्ञान में मस्त, सर्व ममता रहित, यथा लाभ संतोष सदा ही इत्यादिभगवत्परायण होने एवं संसार से छूटने तथा गर्भ के नर्क भोग काल की करालता का दुसह दुख से मुक्त होने वालों के यही लक्षण हैं । श्रीरामनाम स्मरण करने वालों को जगत के समस्त दुख नहीं व्यापते हैं । अतः नियम पूर्वक नित्यः प्रति दिन २४ घण्टा में से एक घण्टा समय श्रीरामकृष्ण नारायणादि भगवन्नाम स्मरण के लिये निकाल लेना प्रत्येक मनुष्य का काम है नहि तो यही दशा होगी जैसे ।

दो० राम नाम की लूट है, लूट सकै सो लूट ।
अन्तकाल पछितायगा, प्राण जायँगे छूट ॥

श्रीकुलशेखर आलवारसङ्कलित "मुकुन्दमालायाम्"

**इदं शरीरं शतसन्धी जर्जरं**
**पतत्यवश्यं परिणाम दुर्वहम् ।**
**किमौषधंपृच्छति मूढदुर्मते !**
**निरामयं कृष्ण रसायनंपिब ॥**

भा० यह शरीर सैकड़ों जोड़ जुटने से चलते चलते भोग

भोगते २ काम धंधा करते २ जर्जरीभूत पुराना हो जाने पर भी एक दिन अवश्य ही काल के मुख में गिर कर नष्ट हो जायगा। पश्चात् भी कर्म भोग के अनुसार नर्कादि यमयातना दुख भोगने ही पड़ेंगे। प्रपन्नजनवल्लभ अपने सेवक से कहते हैं कि हे मूढ़मते! ऐसे अनिश्चित शरीर के लिये श्रीरामकृष्ण नामामृत छोड़ अन्य क्या दवा पूछता है! अतः "येन केन प्रकारेण संस्मरेद्रामनामकम्" जिस किसी प्रकार से श्रीरामनाम का जप करैं। श्रीअग्रस्वामि संग्रहीत "रामसार संग्रहेऽपि"

**प्रणवं केवलमकारमुकारमर्द्धमात्रा सहितं श्रीराम-चन्द्रमंत्रं यो जपति तस्य शुभकरोऽहम् ॥८३॥**

भा० केवल प्रणव स्वरूप अकार उकार हलमकार अर्द्ध मात्रा अर्द्ध चन्द्रविन्दु अर्थात् ओंकार लगाकर श्रीराममंत्र को जपता है उसके लिये श्रीरामजी कहते हैं कि हम स्वयं शुभ कर मोक्षदायक होते हैं। "श्रीराम तापनी" में तथा श्रीरामसार संग्रह में भी लिखा है कि

**अहमों तत्सत्यंपरंब्रह्मरामचन्द्रश्चिदात्मकः।**

भा० हम ॐकार स्वरूपी वह सत्य संकल्पवान् परंब्रह्म चिद-चित् सबके दिव्यान्तर आत्मा श्रीरामचन्द्र जी को ही भजते हैं। और भी लिखा है कि "अकाराक्षरसंभूतः सौमित्रिः। उकाराक्षर संभूतः शत्रुघ्नः। मकाराक्षरसंभवोभरतः। अर्द्ध मात्रात्मको रामः। अर्थात् अकार वाच्य श्रीसुमित्रानन्दन हैं। उकार वाच्य श्रीशत्रुघ्न जी हैं। मकार वाच्य श्रीभरत भगवान हैं। अर्द्ध मात्रात्मक श्रीराम-भद्र भगवान हैं। यह श्रीरामतापनीका सिद्धान्त है। प्रणव वाच्य श्रीरामभद्र भगवान ही हैं। अतः उनके मंत्र के आदि में प्रणव लगाकर मंत्र जपना चाहिये। क्योंकि "राज्ञां चामर छत्र वत्" बिना चमर छत्र के राजा की शोभा नहीं होती तैसे ही हरेक मंत्र बिना ओंकार के सुशोभित नहीं होता। श्रीरामकवच में भी लिखा है

कि "ओंप्रणवो में शिरः पातु तारको ब्रह्मरूपकः" श्रीराम मंत्र के आदि में जो प्रणव है वह मेरे मस्तक की रक्षा करै। और भी उपनिषदों में प्रणव का महत्व अत्यन्त ही लिखा है जैसे "प्रणवोच्चारणेनैव मोक्षभागीभवेन्नरः" प्राणान्त में ओंकार उच्चारण मात्र से ही मोक्ष का भागी हो जाता है। श्रीभगवान पार्थ सारथी ने भी गीता में यही सिद्धान्त सिद्ध किया है कि—

**ओमित्येकाक्षरंब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन्।**
**यःप्रयाति त्यजन् देहं सयाति परमां गतिम् ॥८४॥**

भा० हमारे दिव्य स्वरूप के ध्यान पूर्वक ओंकार का स्मरण करते हुए जो शरीर त्याग करता है वह परमपद मोक्षगति को प्राप्त हो जाता है। एवं तैतिरीयोपनिषदि "ओंमितिब्रह्मओमितीदं सर्वम्" ओंकार ही परब्रह्म स्वरूपी है यह जगत सम्पूर्ण ओंकार परत्व का ही सत्य स्वरूप है "अतःसर्वदाप्रणवाराध्यः" इसलिये प्रणव सर्वदा जपना चाहिये। उपासना का यह भी सिद्धान्त है कि "रामनाम्नः समुत्पन्नः प्रणवोमोक्षदायकः" रामनाम से मोक्षदायक प्रणव उत्पन्न हुआ। और एक यह भी सिद्धान्त है कि सब सन्त मिलकर जोर से बोलते हैं कि "जैजै सीतारों ३ म् तव प्रणव का स्वरूप आ जाता है अतः प्रणव सिद्धि सम्भव है। श्रीरामनाम स्मरण सर्वपर सिद्धान्त है। "रामनाम सुमिरत मिटहिं तुलसी कठिन कलेश" और तोताद्रि मठ के परम भागवत श्रीरामप्रपन्नरामानुजदास जी ने "श्रीसम्प्रदाय मंत्र माला" में श्रीराम मंत्र को प्रणव सहित लिखा है तथा भट्टार्क स्वामी जी ने "विष्णु सहस्र नाम भाष्य" में श्रीराम मंत्र को प्रणव सहित लिखा है "श्रीकुरेश विजय भाष्य" में प्रणव सहित श्रीराम मंत्र लिखा है। श्रीभागवताचार्य शास्त्री जी ने "श्रीरामाष्टोत्तरशतमंत्रमाला" में सबसे प्रथम श्रीराम मंत्र को प्रणव

सहित लिखा है। और सार्वभौम श्रीवैङ्कटरामानुजाचार्य स्वामी जी ने "परमवैदिकसिद्धान्ततत्वरत्नाकर" ग्रन्थ में भी श्रीराममंत्र प्रणव सहित लिखा है। श्रीरामानन्द स्वामी जी महाराज ने भी "श्रीरामार्चन पद्धिति" में प्रणव सहित श्रीराम मंत्र लिखा है। और पटल पद्धतियों में भी ओंकार सहित श्रीराम मंत्र लिखा मिलता है एवं शिष्य करते समय में भी प्रणव सहितगुरु जी मंत्रोपदेश देते हैं और श्रीरामाभिरामाचार्य स्वामी जी ने श्रीराम मंत्र पर १२ हजार व्याख्यान लिखा है उसमें भी प्रणव सहित श्रीराम मंत्र का वर्णन है। "श्रीतोताद्रि महात्म" में भी लिखा है कि

**अष्टाक्षरं रामसंत्रं कृष्णमंत्रं नृसिंहकम् ।**
**जपतां विष्णु रूपञ्चभविष्यति न संशयः ॥८५॥**

भा० अष्टाक्षर श्रीनारायण मंत्र श्रीराम षड्क्षर महामंत्र श्रीकृष्ण महामंत्र श्रीनृसिंह मंत्र सप्रणव इन चारों मंत्रों के जापक श्रीतोताद्रि क्षेत्र में होंगे उन जपने वाले आचार्यों का विष्णु रूप हो जायगा इसमें कोई भी संशय नहीं। अतः सतत काल से श्रीतोताद्रिक्षेत्र के पूर्वाचार्यों में श्रीराम मंत्र की परम्परा अद्यावधि चली आती है। परमैकांतिक विरक्त भागवतों का सिद्धान्त है कि परव्यूह विभव अर्चाअन्तर्यामी इन पाँचों के मूल मंत्रों की उपासना बिना किये सर्वतः अनन्य भगवत् उपासक नहीं हो सकता अतः भगवान् के सर्व मंत्रों की उपासना करना ही भगवदनन्यता है। श्रीभाष्यकार रामानुज स्वामी जी ने भी श्रीराम मंत्रार्थ लिखा है।

*** रकारार्थोरामः सगुण परमैश्वर्य्य जलधि–**

---

*श्रीरामानुज स्वामीजी कृत यह "राममंत्रार्थभाष्य" सहित श्रीअवध बड़ी जगह के श्री १०८ महन्त श्रीरघुवरप्रसादजी महाराज ने छपवाया है वहीं से बिना मूल्य मिलता है। इसका नाम श्रीरामरहस्यत्रयी भी है।

मकारार्थो जीवः सकलविधि कैङ्कर्य्य निपुणः।
तयोर्मध्याकारो युगलमथ संबन्धमनयो
रनन्यार्हंब्रूते त्रिनिगमसरूपोऽयमतुलः ॥८६॥

भा० दिव्यगुण त्रिपाद परम ऐश्वर्य समुद्र रकार वाच्यार्थ श्रीरामभद्र भगवान् हैं। सकल प्रकार के नित्यकैंकर्य्य करने में प्रवीण मकारार्थ जीव हैं। रकार मकार के मध्यगत जो अकार है वह युगल नाम जीव ईश्वर के मध्य में दुतर्फा सम्बन्ध नाम शरणागति कराने वाला है। और भगवदनन्यार्ह नाम केवल भगवान की अनन्यता छोड़ और किसी का भी भरोसा न करै भगवत ही एक स्वामी हैं जिसके वह भगवदनन्यार्ह हुआ यह अकार वेदत्रय का मूल स्वरूप है और अतुलनीय अचिन्त्य है। यह केवल राम मंत्र के बीज का ही अर्थ हुआ है। श्रीराम मंत्र का विशेष वैभव विस्तार अर्थ देखना हो तो पं० श्रीरामटहलदास जी कृत "श्रीरामरहस्यत्रयभाषा" एवं "श्रीरामसार संग्रह" ग्रन्थ देखें। तथा श्रीअग्रस्वामी बिरचित श्रीराम मंत्रार्थराभाष्यादि और भी ग्रन्थ दृष्टव्य हैं। ये सब वैभव प्रमाण केवल श्रीराम नाम के ही लिये लिखे गये हैं। अतः "रामान्नास्तिपरायणं परतरम्" उपासकों को श्रीरामभद्र जी से परतर परायणता के लिये अन्यदेव कोई भी नहीं है। इसीलिये श्रीसुदामा जी ने लिखा है कि "निर्मल नाम जपो एक सारा" और "काम क्रोध को तजो प्रसंगा" यह सिद्धान्त गीता में भी कहा गाया है कि

त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः।
कामः क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत् त्रयंत्यजेत् ॥८७
कामएष क्रोधएष रजोगुण समुद्भवः।
महाशनो महापाप्मा विद्धयेनमिहवैरिणम् ॥८८॥

भा० काम क्रोध एवं लोभ ये तीन ही नरक के द्वार तथा आत्मा के दिव्य ज्ञान को नाश कर देने वाले हैं अतः श्रीहरिपदपद्म द्वन्द्वमकरन्द पान परायण जीव इन तीनों के विषयों को त्याग देने का प्रयत्न करै। काम क्रोध ये दोनों रजोगुणी विषयी मनुष्यों के संगत से ही उत्पन्न होते हैं। सर्व विषय भोगी काम तथा सर्व पापों को कराने वाला क्रोध ऐसे इन प्रवल वैरियों को जानों अर्थात् श्रीगोस्वामी जी ने लिखा है कि "तात तीन अति प्रवल खल काम क्रोध अरु लोभ" एवं ही "क्रोध पाप कर मूल" तथाच—

**पितापुत्रौ महावीर्य्यौ कामक्रोधौ दुरासदौ।**
**विजित्य सकलं विश्वं वर्त्तते जयकांक्षिणौ ॥९९॥**
**काम क्रोधौ महाशत्रू देहिनां सहजावुभौ।**
**तौविहाय परंशत्रुं यो जयेत् स मन्दधीः ॥१००॥**

भा० दुराधर्ष पराक्रमी काम क्रोध ये पिता पुत्र दोनों ही समस्त विश्व के चराचर चेतनों को जीत कर सदा विजय की कांक्षा के लिये फिरा करते हैं। मनुष्यों के स्वाभाविक शत्रु काम क्रोधादि हीं हैं। इनको छोड़ कर अन्य शत्रुओं को जीतने की इच्छा करते हैं वे मन्द बुद्धि है अर्थात् निर्बुद्धि है। "सदा रहो संतन कर संगा" अस्तु अव संत संग का महत्य कहते हैं "तत्वसार संग्रहेऽपि"

**साधुसङ्गं तु यःकुर्यात् क्षणं वार्द्ध क्षणंद्विज !।**
**तस्यनश्यन्ति पापानि ब्रह्महत्या मुखानिच ॥१०१॥**
**साधुसङ्गाद्भवेद्विप्र ! शास्त्राणां श्रवणं सदा।**
**हरिभक्तिं भवेत्तस्मात्ततोज्ञानं ततोगतिः ॥१०५॥**

भा० साधु नाम ( परकार्यसाध्नोतीतिसाधुः ) पराये के कार्य को

बिना स्वार्थ के साधे वही साधु होता है। परमार्थी सज्जन सन्तों की क्षण वा अर्द्ध क्षण जो सत्संग करता है उसके ब्रह्महत्यादि समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं। महात्मा विद्वानों की संगत से भगवान तथा श्रीशास्त्रों का दिव्य ज्ञान परमैकान्तिक भक्ति के आख्यान श्रवणगत होते हैं। ऐसी कथा सुनने से प्रेमापरायणादि भक्ति तथा प्रेमानुराग ज्ञान भी प्राप्त हो जाता है। उस भक्ति ज्ञान से परमपद की प्राप्ति होती है। तत्रैव—

**सहरिः प्राप्यते साधुसङ्गमात्पापवर्जितात् ।**
**येषां कृपातः पुरुषा न भवन्तिसुखोज्झिताः ॥१०३**

भा० प्रेमी सत्संगी भगवत् चरणानुरागी सर्व दोष रहित साधु संतों के संगम एवं सत्संग से श्रीहरि प्राप्त होते हैं। और उन्हीं की कृपा से अचल सुख सम्पति प्राप्त होती है। जिनकी कृपा से पुरुष कभी सुख रहित नहीं होते॥ बृहन्नारदीयेऽपि

**ज्ञानाज्ञानकृतंपापं यच्चापिकारितं परैः ।**
**तत्सर्वंनाशयत्याशु परिचर्या महात्मनाम् ॥१०४॥**

भा० जान में अजाने एवं दुष्टों की संगत से जो पाप किये हों वे सर्व पाप महानुभावों की चरण सेवा से शीघ्र ही नाश हो जाते हैं। अतः सत्संग की महिमा अगाध है। श्रीयामुनाचार्य स्वामी जी ने भी "स्तोत्ररत्न" में कहा है कि

**सकृत्त्वदाकार विलोकनाशया**
**तृणी कृतानुत्तम भुक्तिमुक्तिभिः ॥**
**महात्मभिर्मामवलोक्यतां नय—**
**क्षणेऽपि ते यद्विरहोऽति दुःसहः १०५॥**

भा० हे श्रीपते ! हे पुरुषोत्तम ! एक वार आपके दिव्य मंगल

श्रीविग्रह के दर्शन की लालसा से अर्थात् आपके चरणारविन्दानुरागी प्रेमीजन सन्त शिरोमणि जो हैं वे ब्रह्मादि लोकों के सर्वोत्तम भोगों को एवं कैवल्य मोक्ष तक को तृण के समान जान कर त्यागन किया है जिन्होंने ऐसे परमैकान्तिक भागवतों के दिव्यावलोकन करने का कृपा पात्र हमें कर दीजिये। वे कौन से महात्मा हैं? कि जिनको आपका विरह क्षण भर के लिये भी नहीं सहा जाता। यह भागवतों के सत्संग का महत्व है। श्रीरामायण में भी लिखा है कि

दो० विनु सत्संग न हरि कथा, ता विन मोह न भाग।
मोह गये विन राम पद, होय न दृढ़ अनुराग॥
प्रीति राम सो नीति पथ, चलिये रागरस जीति।
तुलसी सन्तन के मते, यही भगत की रीति॥

श्रीभर्तृहरि ने लिखा है कि "सत्संगतिः कथय किंनकरोति पुंसाम्" सत्संग मनुष्यों को कहिये क्या न कर देता है? श्रीगोस्वामी जी ने भी लिखा है कि

दो० तुलसी भलो सुसंगते, पोच कुसंगति होइ।
नाउ किन्नरीतीर असि, लोह विलोकहु लोइ॥

भा० सन्तों के सत्संग से शठ पुरुष भी भला आदमी हो जाता है। जैसे लोहा नाव की संगत से अगाध समुद्र को तर जाता है और लोहे का तार सितार के संग में लग कर परमानन्द देता है। "केहिनसुसंगबड़ापनपावा"। वही लोहा कुसंग पाकर तीर तलवार रूप से जीव हिंसा करता है। "को न कुसंगति पाय नशाई"॥ किन्तु

दो० भले नरन के संग से, नीच ऊँच पद पाय।
जिमि पिपीलिका पुष्प संग, ईश शीश चढ़ि जाय॥

सवैया—

ज्ञान बढ़े गुण ज्ञानि कि संगत, ध्यान बढ़े तपसी संग कीन्हें।

मोह बढ़े परिवार की संगत, लोभ बढे धन में चित दीन्हें ॥
क्रोध बढ़े नर मूढ़ की संगत, काम बढ़े तिय के संग कीन्हें ।
बुद्धि विवेक विचार बढ़े, कवि सन्त सुसज्जन संगत कीन्हें ॥

इत्यादि प्रमाणों से सिद्ध है कि सन्त संगति करके संसार सागर पार जाने का उपाय मनुष्य को सदैव ढूँढ़ना चाहिये। क्योंकि नर शरीर वारंवार नहीं मिलता है अतः "नर तनु पाय विषय मन देहीं। पलटि सुधाते शठ विष लेहीं" यहि तनु कर फल विषय न भाई" एवं भजिये राम सब काम विहाई"। ८॥

**मू० जज्जा जपो जगत पतीशा ।**
**जाको ध्यावें सुर तैतीशा ॥**
**निशिवासर रहो लौ लाई ।**
**हरिपद कमल सदा सुखदाई ॥९॥**

भा० जकार वर्ण से श्रीसुदामा जी शिक्षा देते हैं कि हे श्रीहरि जनों! अगाध भवसिन्धु के कठिन वढ़वानल में भस्म होने के दुसह दुख से बचने की इच्छा हो तो भवसागर के पार करने वाले जगत के स्वामी सर्वान्तर्यामी भगवान् के मंगल नाम तथा उनके मन्त्र को आप सब सदैव जपो। जिनके श्रीपादारविन्दों की शरणागति लेने के लिये शिव ब्रह्मादि समस्त तैतीश करोड़ देवतागण एक रस सर्वदा दिव्य मंगल विग्रह का ध्यान किया करते हैं। उन श्रीराघवेन्द्र भगवान की मंगलमयी माधुरी दिव्य छटा रूप दिव्यामृत पान क्षण क्षण करना हो तो रात दिन सर्व प्रकार से प्रेमानुराग भक्ति करते हुए यह उत्कण्ठा लग जाय कि हमारे प्राणनाथ जीवन धन प्यारे श्रीराजदुलारे श्रीअवधेश नन्दन कब मिलेंगे? ऐसे सर्वदा प्रेम से एक रस चिन्तवन करके प्रभु के चरणों में सच्ची लगन लगाओ।

क्योंकि दुखी दीन पतित अधम पापी दुष्ट अधर्मी कुकर्मी सर्व प्रकार के हीन दीनजनों के विश्राम स्थान एवं संसार रूपी दावाग्नि से संतप्त जीव मात्र के लिये सुख तथा शान्ति प्रद हैं तो एक मात्र ,"हरिपद कमल सदा सुखदाई" ही हैं। इन श्रीचरणों का ध्यान शिव ब्रह्मा ऋषि मुनि देवता नित्य मुक्त भक्त सब कोई करते हैं अतः परमपद प्राप्ति कामना वाले प्रेमीजन श्रीहरि पदपद्म परायण ही होते हैं। गीता में भी कहा कि "सर्वेनमस्यन्तिचसिद्धसंघाः" सनकादिक नारद शुकादि समस्त सिद्ध साध्यादिगण आपके श्रीचरणारविन्दों को नमस्कार करते हैं। उपासकों को श्रीरामकृष्णादि भगवान के दिव्य गुणों का अनुसन्धान अवश्य करना चाहिये। वे गुण यों हैं १ वात्सल्य २ सौलभ्य ३ सौशील्य ४ सौहार्द ५ सौन्दर्य ६ सौकौमार्य्य ७ माधुर्य्य ८ स्थैर्य्य ९ धैर्य्य १० गांभीर्य्य ११ कारुण्य १२ क्षमा १३ दया १४ स्वामित्व १५ सर्वशक्तित्व १६ अनन्त ऐश्वर्य्यत्व १७ सर्वव्यापकत्व १८ सर्वज्ञत्व इत्यादि असंख्यात दिव्य गुण समुद्र प्रभु हैं। भगवान् के चरणों की आराधना करके ही समस्त देवगण अपने अपने पद पर नियत हुए हैं। "विलक्षण मोक्षाधिकारे"

**ब्रह्मादयः सुराः सर्वे विष्णुमाराध्यते पुरा ।**
**स्वं स्वंपदमनुप्राप्ताः केशवस्य प्रसादतः ॥१०६॥**

भा० लोक पिता ब्रह्माजी से आरम्भ कर इतर समस्त देवगण सृष्टि के आरम्भ में भगवान् विष्णु की आराधना करते हैं तब उन्हीं श्रीकेशव भगवान् की प्रसन्नता से ब्रह्मा ब्रह्मपद पर, शिवजी संहार पद पर, इन्द्र इन्द्र पदपर, एवं वरुण कुवेर यमादि सर्व देव अपने अपने इच्छित पदों पर स्थिर होते हैं। "आगमप्रामाण्येऽपि"

**नविष्णवाराधनात्पुण्यं विद्यते कर्म वैदिकम् ।**
**तस्मादनादि मध्यान्तं नित्यमाराधयेद्धरिम् ॥१०७॥**

भा० श्रीपूर्ण पुरुषोत्तम भगवान् विष्णु के पादारविन्दों के नित्यार्चन से परे उत्तम पुण्य एवं अन्य वैदिक कर्म भी नहीं है अर्थात् श्रीहरि पादार्चन एवं वन्दन कर लेने से मनुष्यों को समस्त पुण्य तथा वैदिक कर्म धर्म सब कुछ कर लेने का फल मिल जाता है। अतः आदि मध्य अन्त रहित नित्य परात्पर परंब्रह्म श्रीहरि के चरणारविन्दों का सर्वदा आराधन करना चाहिये। "उपदेश रत्नावल्याम्"

**नास्ति यज्ञादि कार्यन्तु हरेर्नामैव केवलम् ।**
**कलौ विमुक्तये नृणां नास्त्येवगतिरन्यथा ॥१०८॥**

भा० इस कलिकाल रूप चरम युग में मनुष्यों के मुक्ति के लिये भगवत नाम ही एक मात्र सुलभ उपाय है। अन्य उपाय तथा यज्ञादि कर्म धर्म कलि में सुलभ नहीं हैं। श्रीबालकृष्ण भगवान् श्रीवृन्दावनधाम, पतित पावनी गंगा यमुना जी तथा श्रीगीता ये कलियुग में शीघ्र ही परमपद देने वाले हैं।

"हरिरेवश्रोतव्यःकीर्तितव्यश्चध्येयःपुज्यश्चनित्यशः".

श्रीहरि भगवान ही की कथा सुनना उनके नाम का ही कीर्तन श्रीहरि के दिव्य मंगल विग्रह का ही ध्यान एवं श्रीरामभद्र जी के श्रीचरणों का पूजन नित्य करने से शीघ्र ही श्रीरामपादाम्बुज मकरन्द पानपरायण हो जायेंगे। यदि इस कथन को ध्यान में धरोगे तो बेड़ा पार है। भगवद्गुणदर्पणभाष्येऽपि

**नरके पच्यमानस्तु यमेनपरिभाषितः ।**
**किंत्वयानार्चितो देवः केशवः क्लेशनाशनः ।१०९**

भा० श्रीरामपादारविन्द विमुख जीव पाप करने से नरक में गिराये जाते हैं। नरकवासी नरकों के कठिन दुखों से पीड़ित होकर यमराज से पुकारते हैं कि हे प्रभो ! दुख से छुड़ा दो तब यमराज कहते हैं कि मनुष्य शरीर धारण करके विषय वासना में खूबही

मजा उड़ाया उसीमजा की सजा है हे मूढ़ ! नर तनु पायकर सर्व क्लेश नाशक श्रीकेशव भगवान का आराधन एवं नामस्मरण भक्ति क्यों न किया ! अतः नरक सजा न भोगने की इच्छा वालों को जरूर श्रीराम नाम स्मरण एवं साधु संगत अवश्य करना चाहिये। "नहिं तो परिहो भव वेगार में छूटत अति कठिनाई रे" यह पद स्मरण कर कहो जय श्रीराम।

दो० जो चेतन कहँ जड़ करै, जड़हिं करै चैतन्य।
अस समरथ रघुनायक हीं, भजहिं जीव ते धन्य॥

चौ० तरहि न विन सेये मम स्वामी। रामनमामि नमामि नमामि॥

मुक्तिकोपनिषदि—

**सनकाद्यैर्मुनिगणैर्वशिष्ठाद्यैः शुकादिभिः।**
**अन्यैर्भागवतैश्चापि स्तूयमानमहर्निशम् ॥११०॥**

भा० सनक, सनन्दन, वशिष्ठ, पराशर, व्यास, शुक, जाबालि, कश्यप, गौतमात्रि, याज्ञवल्क्य, भारद्वाज, वाल्मीकि, इत्यादि मुनिगण एवं परम भागवत परीक्षित, पृथु, अम्बरीश, प्रह्लाद, नारद, भीष्म, रुक्मांगद, अर्जुन, ध्रुव, विभीषण, अनन्त, गरुड़, हनुमदादि स्तुति करते हैं। एवं प्रकार से श्रीराम पादारविन्दों के ध्यान में जीव को सदा लग जाना चाहिये। ८॥

**मू० झझझा झेरन कीजे भाई।**
**शिरपर काल रह्यो मड़राई॥**
**चेतन होय हरि शरणे रहिये।**
**काल त्रास काहे को सहिये॥९॥**

भा० श्रीसुदामा जी झकार वर्ण से शिक्षा देते हैं कि हे भाइयो ! मोह माया जाल में फँस कर श्रीराम रटन लगाने में एवं श्रीराघ-

वेन्द्र पदपंकजों का चिंतवन तथा दिव्य मंगल विग्रह का ध्यान करने में किंचिन्मात्र भी देर मत लगाओ, क्योंकि काल शिर पर आकर ग्रसित करने के लिये नित नये रंग बदलता है अतः "क्षणार्द्धमपिव्यर्थं ननेयम्" इस सूत्रके अनुसार पल भर समय भी व्यर्थ (विना हरिपद स्मरण के) मत जाने दो क्योंकि मानुष चोला बड़ा अमोला है, सबको श्रीहरि पदपद्म द्वन्द्व का ही भरोसा है; पतित पावन उनके श्रीचरणों का स्मरण एवं श्रीमंगल विग्रह का अर्चन वन्दनादि नित्याराधन करना ही सबका कर्तव्य है श्रीनन्दनन्दन तथा श्रीदशरथ नन्दन श्रीमन्ना-रायण पर वासुदेवादिकों के नित नये दिव्य कथामृत पान करना एवं उनके परम तारक भव पारक मंत्रों का नित्य जप तथा हवन दान पाठ मानसिक ध्यान करना इत्यादि उपायों को सदा चिन्तवन करते हुए सर्वान्तर्यामी अपने स्वामी जो सर्व चेतनों के रक्षक हैं उनके श्रीचरणारविन्दों की शरणागति में रहना ही चतुर शिरोमणियों का काम है। श्रीहरि अपने परमपद प्राप्ति का उपाय रूप सर्व साधनों का स्थान जिसमें त्रैलोक्य नाथ की कथा सुनने को श्रवण हैं, सर्व रस पान करने को जिह्वा है, देखने को नेत्र हैं, एवं हाथ पाँव विषया-नन्द भोगने को उपस्थ, इत्यादि अनमोल इन्द्रियों के सहित देव दुर्लभ नरतनु जिन श्रीहरि ने दिया है उन परम प्रभु को प्राप्त करने के लिये "साधन धाम मोक्ष कर द्वारा" पाकर के भी अय चेतनो! काल त्रास काहे को सहिये" "प्रणतरक्षार्थसंग्रह" में लिखा भी है—

**उपस्थिते प्राणहरे कृतान्ते**
**किमाशु कार्यं सुधियाप्रयत्नात्।**
**वाक्काय चित्तैः सुखदं यमघ्नं**
**मुरारिपादाम्बुज चिन्तनञ्च ॥१११॥**

भा० मरण समय में प्राण नाशक कराल काल के समीप आ

जाने पर उस समय शीघ्रता पूर्वक क्या करना उचित है! तो उस समय केवल श्रीमुरारि भगवान के पतित पावन पादारविन्दों का स्मरण मन वचन कर्म से करै क्योंकि श्रीहरि पदकमलों के ध्यान से सकल विघ्न नष्ट हो जाते हैं एवं यमराज का भय एवं नरकों के समस्त दुख दूर हो जाते हैं। और भी कहा है कि

पशोः पशुः को न करोति धर्मं
प्राधीत शास्त्रोऽपिनचात्मबोधः।
शत्रोर्महाशत्रुतमोऽस्ति कोवा
कामः सकोपानृतलोभतृष्णा ॥११२॥

भा० पशुओं से गया बीता पशु कौन है! उ० अटूट द्रव्य पाकर सत्पात्रों को दान धर्म नहीं करता अर्थात् नर तनु पाकर दान पुण्य भजन भाव साधु सन्त संगत श्रीरामनाम स्मरण नहीं करता वही पशुओं से भी पशु है। और शत्रुओं में महाशत्रु कौन है! उ० अत्यन्त कामी, क्रोधी, मिथ्यावादी, लोभी, तृष्णा सहित व्यवहार करने वाला ऐसा पुरुष अपनी आत्मा का अपनें ही शत्रु है। श्रीसुदामा जी की चौपाई के अनुसार अभियुक्तसारावलीका यह श्लोक भी है कि

माविलम्बं हि कर्त्तव्यं कालोयातिशिरस्तव।
चित्तस्त्वं शरणं याहि हरिं मृत्यु विनाशनम् ॥११३

भा० हे चेतन मन! तूं विलम्ब मत कर, तेरे शिर पर काल का निमंत्रण आ गया है अतः सर्व प्रपंच छोड़ कर मृत्यु के कठिन भय से बचाने वाले श्रीहरि की शरणागति ले ले तो तूं काल त्रास से छूट कर परमधाम वैकुण्ठ को जायगा, ऐसे ही काल दूती ( जरा ) कान के पास आकर मनुष्य मात्र को मंत्र देती है कि—

कृतान्तस्य दूती यदाकर्णमूले
समागत्य वक्ती त्रिलोकाः शृणुध्वम् ।
परस्त्री परद्रव्य लोभस्त्यजध्वं
भजध्वं रमानाथ पादारविन्दम् ॥११८॥

भा० काल की दूतिका ( जरा बुढ़पा ) कान के पास में आकर त्रिलोक वासी मनुष्यों से कहती है कि हे मनुष्यों! आप लोग हमारी आज्ञा को सुनिये यदि आपको यमराज के दरबार में न जाना हो एवं यम यातना के दुःख तथा नरकों के कष्ट नहीं भोगने हों तो तीन काम जगत में छोड़ दो अर्थात् परायी स्त्री भोग, पराया धन अपहरण, एवं अत्यन्त लोभ इन्हें त्याग दो और श्रीरमानाथ श्रीरघुनाथ जी के पादारविन्दों को भजो अर्थात् परत्रिया को मातावत् जानों पराये के द्रव्य को विष समान त्यागो, अति लोभ कामादिकों को त्याग कर श्रीहरि पदपद्म प्रेमानुराग भक्ति करो तो संसार पार हो जाओगे और यमपुर न जाओगे। श्रीभर्तृहरि ने भी कहा है कि "सर्वयस्यवशादगात्स्मृतिपथं कालायतस्मैनमः" इस जगत में राजपाट स्त्री धन पुत्र कलत्र मित्र सब जिस काल के वश में होकर चले गये उस काल भगवान को नमस्कार है। यह सवैया क्या ही अच्छा है कि—

तू कुछ और विचारत है नर तेरो विचार धरोहि रहेगो।
कोटि उपाय करै धन के हित भाग्य लिखो तितनोहि लहेगो॥
भोर कि साँझ घरी पल माँझ सोकाल अचानक आय गहेगो।
रामभजो न कियो कुछ सुकृत सुन्दर यों पछिताय रहेगो॥

श्रीगोस्वामी जी ने विनय पत्रिका में कहा है कि

सहसबाहु दशवदन आदि नृप बचे न काल बली ते।
हम हम करि धन धाम संवारे अन्त चले उठि रीते॥

जो मनुष्य विषय वासना से रहित है वही भगवद्भक्ति कर सकता है इस पर एक दृष्टान्त हैं कि एक चूँटी ने दूसरी चूँटी से पूछा कि तू इतनी मोटी ताजी क्यों है ? उत्तर दिया कि मैं मिश्री खाती हूँ उसने कहा मेरे को भी मिश्री बता दे खाकर मैं भी पुष्ट हो जाऊँ मिश्री वाली चेंटी मिश्री के पर्वत पर दूसरी चेंटी को ले गयी और वह कई दिनों तक वहाँ रही किंतु मिश्री नहीं खा सकी मिश्रीवाली चेंटी ने कहा कि कहो मिश्री खाई ! उसने कहा नहीं मिली मिश्री वाली चूँटी ने कहा कि तूं बड़ी झूठी है कि कहती मिश्री नहीं मिली देखें तो तेरे मुख में तो कुछ नहीं है ? वह देखती है तो उसके मुख में एक नोन की कंकड़ी है इसने कहा ठीक यही कारण है कि तेरे मुख में नोन दबा है तो मिश्री कैसे खा सकती है ? नोन की कंकड़ी त्याग दी तो मिश्री खाकर पुष्ट हो गयी। ठीक यही कारण मनुष्यों में भी लागु है कि जब तक मनुष्य विषय रस का भोगी है तब तक उसे भगवद्भक्ति का रसास्वादन मिलना दुस्तर है अतः "राम जहाँ तहाँ काम नहीं काम जहाँ नहीं राम" एक म्यान में दो तलवार नहीं रह सकती अतः हार्दिक सर्व विषयों को त्याग कर श्रीहरि का दास हो जाना ही भव पार हो जाने का उपाय कर लेना है। श्रीलोकाचार्य स्वामीजी ने तत्वत्रयभाष्यनव-विधिसम्बन्ध में लिखा है

**स्वोज्जीवनेच्छा यदिते स्वसत्तायां स्पृहायदि ।**
**आत्मादास्यं हरेः स्वाम्यं स्वभावञ्च सदास्मर ॥११५**

भा० हे चेतन ! यदि तुमको अपने जीवन जन्म सुफल करने की इच्छा हो एवं स्वसत्तानाम स्वरूपानुरूप कैंकर्य्य परायणता का अनुराग हो तो वास्तविक स्वआत्मा को सेवक भाव से तथा श्रीहरि का दास ही में हूँ इस मुमुक्षु मार्ग का सदा स्मरण करो अर्थात् श्रीपति

पुरुषोत्तम हमारे स्वामी हैं मैं उनका दास भूत हूँ यह सेवक सेव्य-भाव सबको चिन्तवन करना चाहिये। ऐसा "संसारसाम्राज्य" में कहा भी है कि

"दासभूतमिदं सर्वं ब्रह्माद्याः सकलं जगत्"

समस्त चराचर ब्रह्मादि पर्यन्त जगत श्रीहरि का दास ही है। आलवंदारभाष्येऽपि

दास्यमेवपरं धर्मं दास्यमेव परहितम्।
दास्येनैवभवेन्मुक्तिरन्यथानिरयं व्रजेत् ॥११६॥

भा० दास धर्म ही जीवों के उद्धार का सुलभ मार्ग है। भगवद्दास्यता पूर्वक नित्य कैंकर्य करना ही जीव का परम धर्म है। दास भाव प्राप्त होने से ही मोक्ष मिलता है स्वतन्त्रवादी जीव स्वकर्म फलानुसार नरक स्वर्गादि भोगते रहते हैं। अतः जिन्हें कालत्रास से बचना हो वें श्रीगुरुशरणागत होकर श्रीहरि स्मरण करैं। शुभ काम में देर मत करो श्रीहरि को शीघ्र ही भजो।

मू० नन्वा निमिष निमिष हरिरूप निहारो।
चितते ध्यान पलक जनि टारो।
आठोयाम रहो लव लाई॥
चित चरणन में रहे समाई ॥११॥

भा० व्कार के स्थान में नकार रक्खा गया है इस चौपाई में चार उपदेश दिये गये हैं अर्थात् श्रीहरि रूप के दर्शन, भगवद्ध्यान, प्रभु में लव लगाना और श्रीपादारविन्दों में चित को लगाना। श्रीसुदामा जी कहते हैं कि हे प्रेमीजन सन्तो! आप लोग श्रीहरि के दिव्य मंगल विग्रह के स्वरूप को लोभी के दाम कामी के चाम की तरह

वारम्वार ध्यानपूर्वक निहारो अर्थात् प्यारे की रूप सुधा माधुरी पर अपने जीवन की वाजी लगा कर हार जाओ रूप निहार कर क्या करना ! कि स्वामी के दिव्यरूप का जो कि देख चुके हैं उस ध्यान को चित से पल भर के लिये भी टरने मत दो । जब ध्यान हृदय में आ गया तब उसी ध्यान गम्य प्रभु के अङ्ग प्रत्यङ्गों में आठो पहर मानसिक सेवा साधना करके एक रस लवलगाय पतित पावन पादारविन्दों के श्याम वगीचा में मन मधुकर को अटकाय प्रेमानुराग भक्ति रसास्वादन करते हुए मगन मन मस्त कर दो जिस प्रेमानुरागी ने कोटि कन्दर्प लावण्य छवि समुद्र श्रीरघुकुलानन्द वर्द्धन की अनुपम वाँकी झाँकी करली हो वह पुरुष संसार के समस्त अपवर्ग भोगों को भी तुच्छ देखेगा । क्योंकि

चौ० जाने विन न होय परतीती । विन परतीति होय नहिं प्रीती ।।
प्रीति विना नहिं भक्ति दृढ़ाई । जिमि खगेश जलकी चिकनाई ।।

मदन मदकदन करन हारे श्रीअवधेश राजदुलारे जी के दिव्य वैभवानुभव करके सदेव जिसका चंचल चित श्रीचरणों में समा जावें वही वड़भागी अनुरागी भी गिना जावे । श्रीभगवद्धचात्त श्रीरामानन्द स्वामीजी मराराज ने "श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर" में लिखा है—

"प्रसन्न लावण्य सुभृन्मुखाम्बुजं
नरं शरण्यं शरसां नरोत्तमम् ।
सहानुजं दाशरथिं महोत्सवं
स्मरामि रामं सहसीतया सदा ॥११७॥

भा० श्रीरामानन्दस्वामीजी महाराज कहते हैं कि दिव्य श्रीसाकेत धाम के मध्य सहस्र स्तम्भ का मणिमय जटित मुक्त मण्डप है, उस दिव्य मण्डप के मध्यस्थ कोटि सूर्य तैजोमय रत्न सिंहासन

है। उस सिंहासन के मध्य में सूर्य-कर्णिका चन्द्र-कर्णिका सहित सहस्र दल का कमल है। उस पर सर्व लोक शरण्य शरणागतों को सुख देने वाले नर नायक दिव्य कान्ति संयुक्त प्रसन्न मुखारविन्द हैं जिनका, ऐसे दशरथनन्दन श्रीरामाभिराम श्रीसुमित्रानन्दन एवं श्रीजनकराज तनया जी के सहित दिव्य मङ्गल विग्रह प्रभु की छवि का सर्वदा हम ध्यान स्मरण करते हैं। श्रीरामोपासकों को ऐसा ही ध्यान करना चाहिये। श्रीकुलशेखर आल्वार स्वामीजी ने "श्रीमुकुन्दमाला" में लिखा है कि

**जिह्वे ! कीर्त्तय केशवं मुररिपुं चेतो भजश्रीधरं-**
**पाणि द्वन्द्व समर्चयाच्युतकथां श्रोत्रद्वय त्वं शृणु।**
**कृष्णं लोकय लोचन द्वय हरेर्गच्छाङ्घ्रि युग्मालयं-**
**जिघ्रघ्राण मुकन्द पाद तुलसींमूर्धन्नमोऽधोक्षजम्॥१९**

भा० हे जिह्वे ! तू केशव भगवान् का नाम संङ्कीर्त्तन कर। हे चित्त मुरारिपादाम्बुज का चिन्तवन कर। हे हस्त द्वय ! तुम भी श्रीधर भगवान् के दिव्यमङ्गल विग्रह का नित्य अर्चन करो। हे श्रोत द्वय ! तुम भवरोग नाशक श्रीअच्युत भगवान् की पतित पावनी कथा श्रवण करो। हे नेत्र द्वय ! तुम श्रीनन्दनन्दन की त्रिभंग ललित मनहरण छबि को अवलोकन करो। हे पाद द्वय ! तुम श्रीभगवन्मंदिर की नित्य प्रदिच्णा करो। हे नासिके ! श्रीमुकुंद पादारविंदों पर चढ़ीहुई तुलसी को तू सूंघ। हे मस्तक ! तू भगत्पादारविंदों को नित्य नम्रस्कंधतया साष्टाङ्ग कर। अर्थात् मुमुक्षुओं को नित्यप्रति अपनी इन्द्रियों को विषयवासनाओं की ओर से खींचकर उपरोक्त कहे हुए भगवत्सम्बन्धी कैङ्कर्यों में नियोजित करें। भागवतेऽपि

वर्हायिते ते नयने नराणां लिंगानिविष्णोर्न निरीच्तेतोये।
पादौ नृणां तौ द्रुमजन्म भाजौ क्षेत्राणि नानुव्रजतो हरेर्यौ॥

भगवान् विष्णु के दिव्यमङ्गल विग्रह की छवि न देखी उन मनुष्यों के नेत्र मोर पंख के समान हैं। श्रीहरि मंदिर को न गये उनके पाँव वृक्ष के समान जड़ हैं। अतः भगवद्ध्यान दर्शन एवं अनुस्मरण जीवों के तभी होते हैं, प्रभु जब निर्हेतुक कृपा कटाक्ष उन पर करते हैं। श्रीमद्रामायणेऽपि

**अद्य मे सफलं तप्तं स्वर्गश्चैव भवष्यति।**
**त्वयि देवबरे राम ! पूजते पुरुषर्षभ ! ॥११८॥**

श्रीशवरी अम्बा कहती हैं कि, हे श्रीरामभद्र ! आपके दिव्य दर्शन से अनेक जन्म की तपस्या एवं हमारा जन्म भी सफल हुआ। हे पुरुषोत्तम ! आपके नित्याराधन करने एवं आपकी कृपा दृष्टि होने पर ही हमें परमपद की प्राप्ति होगी। श्रीशबरी अम्बाजी के आश्रम पर श्रीराघवेन्द्र भगवान् प्रेमानुराग भक्ति वश होकर ही गये थे। भगवान् भक्त के प्रेम में वशीभूत हो जाते हैं; तथा भक्त के तन मन धन की सर्वदा रक्षा करते हैं। उदाहरण के लिये गोस्वामी श्रीतुलसीदास जी को ही ले लीजिये।

"काशी में गोस्वामी जी के स्थान पर चोरी करने के लिये चार चोर आधी रात के समय पहुँचे। उस समय उन चोरों ने गोस्वामी जी के स्थान के चारों ओर क्या देखा कि, एक श्याम सुन्दर मनमोहन षोड़श वर्ष के सुन्दर सुकुमार राजकुमार हाथ में धनुष-बाण लिये पहरा दे रहे हैं। उस समय चोर देखकर चले गये, फिर भी अपना घात लगाकर कई बार आये किन्तु उन धनुषधारी को पहरा देते ही पाये। प्रातःकाल वे चोर गोस्वामीजी के पास आकर बोले कि महाराज गुरुजी ! आपके यहाँ रात में सुन्दर सुकुमार राजकुमार कोई पहरा देते हैं ? गोस्वामी जी सुनकर उन चोरों से समस्त वृत्तान्त पूछा। रात की

घटना सब चोरों ने कह सुनायी। गोस्वामी जी इस आश्चर्य कथा को सुनकर उसी समय अपने स्थान के समस्त धन सम्पत्ति को लुटा दिया और मन में पश्चात्ताप करने लगे कि, हाय ! हमारी धन रक्षा के लिये श्रीअवधेशनन्दन को पहरा देना पड़ा ! ऐसा मन में पश्चात्ताप करके उन चोरों को कहने लगे, तुम लोग धन्य हो, जो कि श्याम सुन्दर के दिव्य दर्शन किये हो। ऐसा कह कर चोरों के चरणों में साष्टाङ्ग पड़ गये। चोर लोग गोस्वामी जी की अनन्य भक्ति श्रीरघुनाथ जी में देखकर उन्हीं के शरणागत हो परम भागवत बन गये। अतः प्रेम पूर्वक श्रीपति भगवान् को जो भजते हैं, उनकी सर्वतः वे रक्षा करते हैं। स्वामी के ध्यान का सवैया—

अतिसुन्दर रूपअनूप महाछवि कोटि मनोज लजावन हारे।
उपमा न कहूँ सुखमा के सुमन्दिर मन्दिर हूँ के बचावनि हारे॥
दिन नायक हूँ निशिनायक हूँ मद नायक के मद नाशन हारे।
सांवर रामकिशोर बसो चित चौरन हूँ के चुरावन हारे॥

दो० राम बाम दिशि जानकी, लखन दाहिनी ओर।
ध्यान सकल कल्याणमय, सुरतरु तुलसी तोर॥

भगवद्ध्यानसोपान में भी लिखा है

**लाभस्तेषां जयस्तेषां कुतस्तेषां पराजयः।**
**येषामिन्दीवरो श्यामो हृदयस्थो जनार्दनः॥१२०**

भा० जिन सन्तों के हृदय मंदिर में श्याम सुन्दर भगवान जनार्दन जन सुखदायक श्रीरघुनायक विराजमान हैं उनको सर्वत्र लाभ ही लाभ है एवं सर्वत्र विजयी भी वे ही होते हैं उनकी कभी कहीं भी हार नहीं होती। साधनचतुष्ट्यसिद्धांतेऽपि

**यावै साधनसम्पत्ति पुरुषार्थ चतुष्टये।**
**तयाविना तदाप्नोति नरोनारायणाश्रयः॥१२१॥**

निमिषं निमिषार्धंवा प्राणिनां विष्णुचिन्तनम् ।
क्रतुकोटि सहस्राणां ध्यानमेकं विशिष्यते ॥१२२॥

भा० पुरुषार्थ चतुष्टय ( अर्थ धर्म काम मोक्ष ) के साधन में जो सिद्धि सिद्ध होती है वह श्रीमन्नारायण पारायण ( शरणागत ) होने से मनुष्य बिना कष्ट के श्रीहरि को प्राप्त हो जाते हैं। एक पल या आधी पल भगवान विष्णु का चिंतवन सर्व कार्यों को साधने वाला है। और करोड़ों यज्ञों के फल से भी अधिक श्रीहरि के ध्यान का महत्व है इसीलिये श्रीसुदामा जी ने कहा है कि "आठोयाम रहो लव लाई" इसका मुख्यार्थ यही है कि अष्टयाम मानसिक सेवा करना एवं निशि दिन भगवत् कैङ्कर्य करके क्षण भर भी व्यर्थ समय न जाने देना भागवतों का कर्तव्य हैं ॥ ११ ॥

मू० टट्टा टारो जगत को नाता ।
नहिं कोइ मातु पिता सुत भ्राता ।
हरि सो हेतु नहीं कोइ अपना ।
जग ब्यवहार रैन को सपना ॥१२॥

भा० टकार वर्ण से श्रीसुदामा जी उपदेश देते हैं कि हे संसारी लोगो! इस नश्वर जगत में आकर सत्य सम्बन्ध को त्याग के मायिक सम्बन्ध में फँस गये हो अतः मोह मूलक माता, पिता, भ्राता, पुत्र, स्त्री, कलत्रदिकों का नाता अपने हार्दिक मन से सर्व संबंध छोड़ दो। क्योंकि ये सब स्वारथ के संगी हैं परमार्थ के सदा बाधक हैं। पिता स्वपुत्र को यह नहीं सिखाता कि ज्ञान वैराग्य सम्पन्न हो वह तो यही सिखायगा कि "मातुपिताबालकनदुलावहिं । उदर भरे सोइ कर्म सिखावहिं" हमारे कथन का यह अर्थ नहीं है कि कुटुम्ब पालन का

रुजगार न सीखे ? रुजगारी शिक्षा के साथ २ ज्ञान, भक्ति, वैराग्य, शास्त्र, बोध, कुल धर्म, एवं परोपकारता, दया, शान्ति, क्षमा, गौब्राह्मण सन्त गुरु सेवा, इत्यादि संसार बंधन नाशक शुभ कर्मों को भी सिखा देना मानव धर्म है। और नाता तोड़ देने का अर्थ यह नहीं है कि घर द्वार कुटुम्ब त्याग कर कंगाल की भाँति इधर उधर कौड़ी २ के लिये गली २ मारे २ फिरैं। कुटुम्ब में रह कर मन को जीत कर हृदय से यह जान लेवे कि हमारा संग ये सब किसी न किसी दिन तो छोड़ेंगे ही। यह सब कोइ जानते हैं कि गाँव के कितने ही स्त्री पुरुष छोटे बड़े मित्र संगी सम्बन्धी देखते ही देखते काल के गाल में समा गये जिनका नामों निशान भी नहीं मिलता और कितने ही बालकों ने जन्म भी ले लिया। इस जगत का व्यवहार एक वृक्ष पर बैठे हुए पक्षियों की तरह का है आये बैठे और उड़ गये। इसलिये ज्ञान पूर्वक मन से एवं हृदय से सबसे वैराग्य रखना ही नाता तोड़ देना है। ऐसा करने वाले संसारी मोह माया जाल में नहीं फँसते उनके लिये घर ही जंगल है। कुटुम्ब का संग निःसंगवत् है। व्यवहार सब निर्वाह मात्र है। उनके लिये मोह माया जाल भी बन्धन कारक नहीं। ऐसे पुरुष सर्वदा हरि भजन में ही मस्त रहते हैं। पराया उपकार, जीवों पर दया, सबसेआधीन, श्रीगुरु सुश्रुषा, मधुरभाषी, "निज प्रभु मय देखहिं जगत, कासन करहिं विरोध" इत्यादि ज्ञानियों के लक्षण सम्पन्न होना ही नाता तोड़ देना है।

और सर्व नियन्ता श्रीहरि के समान जीव का हितचिंतक और कोई नहीं है, क्योंकि प्रभु ने अमूल्य नर शरीर देकर लोक पर-लोक, वेद, शास्त्र, पाप, पुण्य, भला, बुरा, हित, अनहित, अपना, पराया सत्य, असत्य, झूठ, साँच, सुख, दुःख, विष, अमृत, इत्यादि कर्मों का ज्ञान भी दिया है। नवरत्न इन्द्रियाँ समस्त सुख भोगने के लिये दी हैं और "साधन धाम मोक्ष कर द्वारा" इसी नर शरीर

ही को कहा है यह शरीर प्रभु ने अपनी निर्हेतुकीय कृपा से ही दिया है जैसे कि

चौ० कबहुंक करि करुणा नर देही। देत ईश विनु हेतु सनेही "॥

ऐसे हरि के समान हितु जगत में माता पिता भ्राता आदि कोई नहीं हैं श्रीगोस्वामी जी ने कहा है कि

चौ० उमा राम सम हित जगमाहीं। गुरु पितु मातु बंधु कोउ नाहीं॥

यह व्यवहार जगत में रात के स्वप्न की तरह आगमापाही है। स्वप्न सत्य होता है जैसे स्वप्न की स्त्री के संग से वीर्य पतन सत्य हो जाता है। स्वप्न सत्य के लिये प्रमाण भी है जैसे "यह स्वपना मैं कहों पुकारी। होइहैंसत्यगयेदिनचारी" भरतजी के बारे में भी है कि "देखहिंरातभयावनसपना। जागिकरहिंकटुकोटिकलपना" "सपने वानरलंकाजारी होइहैंसत्यगयेदिनचारी" इन सब प्रमाणों से स्वपना-वस्था के व्यवहार भी सत्य हो जाते हैं। इसी प्रकार इस जगत के व्यवहारों में वड़े २ ध्रुव, प्रहलाद, विभीषण, मनु, अम्बरीष, जनक, शुक, व्यास, वाल्मीक इत्यादि नर रत्न पूज्य महर्षिवर्य हो गये हैं। उन्हीं की बनाई हुई सत्य मर्यादा पर समुद्र, चन्द्र, सूर्य, पृथिवी, पर्वत, सब स्थिर हैं। पूर्व की सत्य मर्यादा पर सारा संसार चल रहा है। अतः सर्व जगत के मूलकारण परब्रह्म पुरुषोत्तम श्रीहरि हैं उन्हें सर्वदा सर्व प्रयत्नों से भजना चाहिये। संसार के भोगों से वैराग्य कव कैसे हो! संसार का स्वरूप क्या है? संसार में दुख रूप दोष कितने हैं! सो सब लिखते हैं। उपदेशामृतसारेऽपि

**गर्भे दुर्गन्धि भूयिष्ठे जठराऽग्निप्रदीपिते।**
**दुःखमयाप्तंयत्तस्मात्कनीयः कूम्भी पाकजम्॥१२३॥**

भा० दुर्गन्ध मूल स्थान जठराग्नि से संतप्त विष्टा की पोटरी मुख पे धरी उलटे शिर लटका हुआ जिस माता के गर्भ में जीव

रहता है वह कुंभी पाक नरक से भी अधिक कष्ट प्रद है। गर्भोप-निषद् में भी गर्भ के दुख बताये गये हैं कि गर्भ के कष्टों से जीव पीड़ित होता है तब प्रभु से भजन करने का करार करता है किन्तु जन्म लेकर स्त्री पुत्रादिकों में फँस कर गर्भ के दुःखों को भूल जाता है। जन्म के दुःख तो ये हुए अब मरण के दुःख भी सुनिये तत्रैव

**हाकान्ते हाधनं पुत्राः क्रन्दमानः सुदारुणम् ।**
**मण्डूक इव शर्पेण मृत्युना गीर्यतेनरः ॥१२४॥**
**अयः पाशेन कालस्य स्नेह पाशेन बन्धुभिः ।**
**आत्मानं कृष्यमाणस्य नखल्वस्ति परायणम् ।१२५॥**

भा० मरण समय में काल के भय से भयभीत होकर पुकारता है हे प्रिये, रक्षा कर हे पुत्र ! काल पास से छुड़ा दे अरे मेरा धन सब मेरे सामने लाओ ! इत्यादि कह कर भयंकर दीन वाणी से कैसे पुकारता है जैसे सर्प के मुख में पड़ा हुआ मेढक चिल्लाय, पर काल से कौन छुड़ा सके। काल की फाँसी में फँसा कर यमदूत उधर घसीटते हैं इधर स्त्री पुत्रादिकों का स्नेह भी खींचता है दोनों ओर से खींचातानी हो रही है किंतु काल ग्रसित स्वामी को कोई नहीं छुड़ाता है। तो उस समय स्त्रीपुत्र कलत्र मित्र कोई भी सहायक नहीं होते। विपत्ति में एक श्रीहरि, धर्म, दान, सन्त, भगवंत, गुरु, सेवा ही का फल यमदूतों के भय से जीव को बचाता हैं। ज्ञानसारोदयेऽपि

**एको यदाव्रजति कर्मपुरः सरोऽयम्—**
**विश्रामवृक्षसदृशः खलु जीवलोकः ॥**
**सायं सायं वासवृक्षं समंतः**
**प्रातः प्रातस्तेन तेन प्रयान्ति ॥१२६॥**

भा० जैसे सायंकाल में इधर उधर से पक्षी सब एक ही वृक्ष पर रात्रि को विश्राम करने को इकट्ठे हो जाते हैं प्रातः काल होते ही सब उड़ जाते हैं तैसे ही इस संसार रूपी वृक्ष पर कर्म वश एकत्रित हो जाते हैं प्रारब्ध भोग भोग कर अकेले २ अलग २ कर्म फलानुसार चले जाते हैं। किंतु यह भी है तत्रैव

**यामातासापुनर्भार्या याभार्या जननीहिसा ।**

**यः पितासःपुनः पुत्रोः यःपुत्रः स पुनः पिता ॥१२७॥**

जो माता है सो अन्य जन्म में स्त्री होती है और जो स्त्री है वह माता होती है। जो पुत्र है सो पिता हो जाता है और जो पिता है वह पुत्र हो जाता है। यह भगवान की गति विचित्र है ऐसा जानते सुनते हुए भी श्रीहरि स्मरण नहीं करते उनके भाग्य फूटे हैं। भगवद्धर्मोपदेशेऽपि

**निद्रया ह्रयते नक्तं व्यवायेन च वा वयः ।**

**दिवाचार्थेहयाराजन् ! कुटुम्बभरणेन वा ॥१२८॥**

**देहापत्यकलत्रादिष्वात्मसैन्येष्वसत्स्वपि ।**

**तेषां प्रमत्तो निधनं पश्यन्नपि न पश्यति ॥१२९॥**

**तस्माद्भारत सर्वात्मा भगवान् हरिरीश्वरः ।**

**श्रोतव्यः कीर्तिव्यश्च स्मर्तव्यश्चेच्छताभयम् ॥**

भा० निद्रा से रात्रि विताते एवं मैथुन से आयु नष्ट करते हैं। कुटुम्ब के पालन एवं धन की चिंता में दिन भर व्याकुल रहते हैं। आत्म ज्ञान नाशक आत्मा की सेना स्त्री पुत्र कलत्र एवं स्वदेह इन सबके प्यार दुलार में उन्मत्त भूले हुएहैं ठीक सबका मर जाना सिद्ध है तथापि देखते हुए भी अंधे की तरह व्यवहार करते हैं। यही

अविद्या का चमत्कार है। अतः हे परीक्षित ! सर्वान्तर्यामी भगवान् श्रीहरि ही कथा द्वारा सुनने योग्य हैं और उन्हीं का नाम कीर्तन करें एवं अभय पद इच्छुक जन श्रीहरि का ही स्मरण करें अर्थात् श्रीहरि भगवान ही दिव्य गुणों द्वारा श्रोतव्य तथा कीर्तन एवं स्मरण करने योग्य हैं। "स्तोत्ररत्न" में श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी ने कहा भी है—

**पितात्वं मातात्वं दयित तनयस्त्वंप्रिय सुहृत्–**
**त्वमेवत्वंमित्रं गुरुरपि गतिश्चासि जगताम् ॥**
**त्वदीयस्त्वद्भृत्यस्तवपरिजनस्त्वद्गतिरहं–**
**प्रपन्नश्चैवंसत्यहमपि तवैवास्मिहिभरः ॥१३०॥**

भा० हे अनन्त वैभव नायक ! श्रीरघुनायक ! समस्त चराचरों के सच्चे माता पिता आप ही हो आप ही पुत्र हो आप ही प्रिय सुहृद हो आप ही मित्र हो गुरु भी आप ही हो उपाय भी आप ही हो हम आपके ही शरणागत सम्बन्धी हैं आपके ही हम भृत्य चाकर एवं सेवक हैं। आपके परिजन नाम मुख्य सेवा करने वाले परिचारक जन भी हम ही हैं हमारे लोक परलोक दोनों के विश्राम स्थान गति प्रद आप ही हैं एवं आपके ही प्रपन्न जन कैङ्कर्य करने वालों के हम शरणागत भी हैं ऐसे होने पर भी हे दीनवन्धो ! आप ही को सर्व प्रकार से हमारे भरण पोषण का आभार है इस प्रकार नित्यः प्रति दिन श्रीहरि के सन्मुख प्रार्थना करने से वे अपने दास भक्तों को सर्व दुःखों से उबार लेते हैं। सवैया—

जवही यमराज रजायसु ते मोहिं ले चलिहैं भट बाँधि नटइया।
तहँ तात न मात न स्वामि सखा सुत बन्धु विशाल विपत्ति बटइया॥
साँसत घोर पुकारत आरत कोउ न सुनै चहुँ ओर डटइया।
तहाँ बिन कारण राम कृपाल विशाल भुजा गहि काढ़ि लेवइया॥

दो० जैसे तैसे रावरो, केवल कोसल पाल।
तो तुलसी को है भलो, तिहूँ लोक तिहुँ काल ॥

श्रीगीता पाठी सुदर्शनाचार्य जी ने "श्रीरामध्यानसोपान" में लिखा है—

श्रीराम रावण रिपो रघुवंश केतो !
सीतापते दशरथात्मज राजसिंह ! ।
सुग्रीव मित्र मृगवेधन चापपाणे !
जिह्वे ! जपेति सततं मधुराक्षराणि ।१३।

श्रीसुदर्शन स्वामीजी कहते हैं कि हे श्रीराम ! हे रावण रिपो ! हे श्रीरघुवंश श्रेष्ठ ! हे सीतापते ! हे दशरथात्मज ! हे राजसिंह, हे सुग्रीव मित्र ! हे मृगवेधनचापपाणे ! इत्यादि मधुर अक्षर संयुक्त मङ्गलमय भगवन्नामों को हे जिह्वे ! सर्वदा तू जपाकर। मुमुक्षु पुरुषों को प्रेमानुराग भक्ति सहित नाम स्मरण करते हुए सांसारिक विषयों से एवं परिजन कुटुम्ब से वैराग्य पूर्वक उपराम होना चाहिये ॥२॥

मू० ठठूठा ठाकुर परम सनेही ।
जिन यह दीन्ही सुन्दर देही ॥
नर देही को लाहो लीजै ।
प्रेम मगन होय हरि रस पीजै ॥१३॥

भा० ठकार वर्ण से श्रीसुदामा जी चेतनों को शिक्षा देते हैं कि, ऐ मुमुक्षु चेतनों ! इस संसार में चराचर चेतन मात्र के अनादि काल से परम सनेही ठाकुर श्रीदशरथ राजकुमार ही हैं, जिन्होंने अपनी निर्हेतुकीय कृपा से लक्ष चौरासी योनियों में भटकते हुए

जीवों को अनमोल मनुष्य तनु दिया। जिससे भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, पूजा, पाठ, जप, तप, दान, हरि, गुरु, सन्त, सेवा, गोब्राह्मण दीनों का उपकार इत्यादि शुभ कार्य कर लेना ही मनुष्य शरीर धारण करने का अलभ्य लाभ लूट लेना है। कोटि कन्दर्प लावण्य सीमा परम लोक लोचनाभिराम घनश्याम श्रीराघवेन्द्र भगवान् के सुन्दर सुकुमार दिव्य मङ्गल विग्रह का प्रतिदिन मानसिक ध्यान करते हुए एवं पतित पावन पादारविंदों में मन मधुकर को सर्वदा लगाकर रूप सुधा माधुरी का रसास्वादन कर लेना ही हरि रस पीना है। अर्थात् नर देहीं धारण करने का एक मात्र लाभ है तो प्रेम में मगन होकर प्रतिदिन प्राण नाथ के सुयश रूप कथामृत पान करना ही भक्तिरस में परिप्लुत होना है। श्रीकुलशेखर आल्वार स्वामी जी ने "मुकुन्द माला" स्तोत्र में ऐसा कहा है—

**बद्धेनाञ्जलिना नतेन शिरसा गात्रैः सरोमोद्गमैः**
**कण्ठेन स्वर गद्गदेननयेनेनोद्गीर्ण बाष्पाम्बुना॥**
**नित्यं त्वच्चरणारविन्दयुगलध्यानामृतास्वादिना**
**मस्माकं सरसीरुहाक्ष! सततं संपद्यतां जीवितम् १३२**

भा० हे कमल दल नयन! बद्धाञ्जलि होकर सदा आपके सन्मुख हम हाथ जोड़े रहें। शिर से सदा साष्टाङ्ग किया करें। आपके विरह में हमारे समस्त प्रत्यङ्गो से रोमाञ्च हुआ करे। गद्गद् स्वर युत कण्ठ से आपके विरह के गीत गाया करें। आपकी रूप सुधा माधुरी पान के लिये नेत्रों से प्रेम भरे विरह के आँसू बहाया करें। हे मदन मोहन! आपके पतित पावन युगल चरणारविंदों का ध्यान रूपी अमृत को रसास्वादन करने वाले हम सबों के जीवन को सर्वदा आप अपने परमानंद समुद्र में निमग्न कर देवें। अर्थात् सर्वदा

आपके दिव्य मङ्गल विग्रह के माधुर्य ध्यान में जैसे अलमस्त रहैं वैसे ही करके हम लोगों के जीवन-जन्म को सुफल कर दो इस प्रकार श्रीभगवत्पादारविंदानुरागियों को श्रीभगवत के सन्मुख नित्य प्रतिदिन अपने जीवन जन्म सुफल करने की प्रार्थना करनी चाहिये। रहस्यत्रयभाष्येऽपि

**एतावान्सांख्ययोगाभ्यां स्वधर्मपरिनिष्ठया ।**
**जन्म लाभः परं पुंसामन्ते नारायणः स्मृतिः ।१३३।**

भा० स्वधर्म निष्ठा पूर्वक सांख्य ( तत्व विवेचन ) भक्ति योग एवं ध्यान धारणा इन दोनों उपायों से अन्तकाल में श्रीमन्नारायण पादाम्बुजों का स्मरण हो आवे तो बस मनुष्यों के जन्म लाभ का परम फल मोक्ष भी सुलभ हो जावे । तत्रैव

**नृदेहमाद्य सुलभं सुदुर्लभं**
**प्लवंसुकल्पं गुरुकर्ण धारम् ।**
**मयानु कूलेन नभस्वतेरितं**
**पुमान् भवाब्धिं न तरेत्सआत्महा ॥१३४॥**

भा० सबसे प्रथम तो सुर दुर्लभ नर देही जो है सोनौका के समान सुलभ है। इसके खेवय्या श्रीगुरुदेव स्वयं हैं। हमारी कृपानुकम्पारूप वायु के प्रेरित होने पर भी यदि मनुष्य भजन कर भवसागर को पार न होय तो उसको आत्मघाती कहना चाहिये। तत्रैव

**सवञ्चितो वतात्मध्रुक् कृच्छ्रेण महता भुवि ।**
**लब्ध्वापवर्ग्यं मानुष्यं विषयेषुविषज्जते ॥१३५॥**

भा०इस कर्म भूमि में महान् कष्ट से नर देही मिलती है। साधन धाम मोक्ष द्वार रूप नर तनु को पाकर विषय वासनारत मनुष्य होते हैं वे आत्म द्रोही माया जाल के ठग हैं। श्रीवल्लभाचार्य जी ने श्रीगोपालगुणानुवाद में भी कहा है कि

**धिक्कुलं धिक्कुटुम्बञ्च धिग्गृहं धिक्सुतञ्चधिक् !**
**आत्मानं धिक् शरीरञ्च श्रीगोपालपरांमुखस्य्।१३६**

भा० श्रीवल्लभाचार्य जी कहते हैं कि श्रीनन्दनन्दन पादारविंद विमुख के सम्बन्धी आत्मा (जीव) कुल, कुटुम्ब, को धिक्कार है। एवं स्त्री, पुत्र, शरीर, तथा धन, धाम, सबको धिक्कार है जो श्रीगोपाललाल पद पंकजों से परांमुख हो। श्रीरामायण में लिखा है कि

चौ० "बड़े भाग मानुष तनु पावा। सुर दुर्लभ सद्ग्रंथन गावा॥
साधन धाम मोक्ष कर द्वारा। पाय न जो परलोक सँवाँरा॥
दो० सो परत्र दुख पावहीं, शिर धुन धुन पछिताय।
कालहि कर्महि ईश्वर हीं, मिथ्या दोष लगाय॥
चौ० यहि तनु कर फल विषय न भाई। स्वर्ग स्वल्प अन्तहु दुखदाई॥
नर तनु पाय विषय मन देहीं। पलटि सुधा ते शठ विष लेहीं॥

गीता में भी लिखा है कि "क्षीणेपुण्येमर्त्यलोकंविशन्ति"

शास्त्रानुकूल यज्ञादि कर्मों का फल स्वर्ग तक मिलता है किन्तु स्वर्ग सुख भोगकर पुण्यक्षय के पश्चात् मृत्यु लोक में आना पड़ता है अतः स्वर्गादि सुख भी अल्प हैं। नित्य सुख तो प्रभु की कृपा से ही मिलता है। चौरासी लक्ष योनियों की संख्या में चेतन दुख भोगने के उपरान्त प्रभु कृपा करते हैं तो मनुष्य शरीर मिलता है चौरासी लक्ष योनियाँ इस प्रकार हैं कि "सत्ताइस लाख झाड़ पेड़ हैं। नव लाख जल के मच्छ कच्छादि हैं, ग्यारह लाख कीट पतंगादि हैं, १० लाख अकाशगामी पक्षी हैं २३ लाख चार पाँव के पशु आदि हैं। ४ लाख नर वानरादि हैं। इन सब योनियों के दुसह दुख भोगते २ जीव हैरान हो जाता है तब

चौ० कबहुँक करि करुना नर देही। देत ईश बिनु हेतु सनेही॥
बिनु कारण जो द्रवे दीन पर राम सरिस कोउ नाहीं॥ अतः

दो० जो न तरे भवसागर, नर समाज अस पाइ।
सो कृतनिन्दक मन्दमति, आतम हनगति जाइ॥

कवित्त

पायो है मनुज देह अवसर बन्यो है आय, ऐसी देह बार २ कहो कहाँ पइये॥
भूलत है बावरे तू सबसे सयानो होय, रतन अमोल यह काहे को गमाइये॥
समुझ विचार कर ठगन को संग त्याग, फिर भी देख कबहूँ नेक मन ना डुलाइये॥
सुन्दर कहते तू अबहुँ समुझ मन हरि को भजन कर हरि चरण समाइये॥

गरुड़पुराण में भी लिखा है कि "तस्यामृतंक्षरतिहस्तगतंप्रमादात्" सैकड़ों योनियों में दुःख भोगते २ मनुष्य तनु मिलता है। उसमें भी द्विजत्व (ब्राह्मण क्षत्री वैश्य) वर्ण मिलना दुर्लभ है। मनुष्य होकर के भी व्यर्थ इन्द्रिय भोगों में लगकर श्रीरामभद्र पदद्वन्द्व प्रेमानुराग में नहीं लगें तो जानना चाहिये कि हाथ में आये हुए अमृत को उन्मांद वश त्याग रहे हैं। इन्द्रियों के वशीभूत जो हैं वे चौरासी लक्ष योनियों के ठीक ही वशीभूत हैं। जिन्होंने मन सहित इन्द्रियों के नव द्वारों को वश में कर लिये वे मानों संसार को वश में कर लिया क्योंकि ज्ञान सहित हाथ, पाँव, नाक, कान, नेत्र, मुख सहित शरीर छूट जाने पर "देहकेगयेतेऐसीदेहकितपायगो" अनमोल नरतनु साज समाज पाकर के भी भगवद्भजन नहीं किये तो उन्हें अवश्य ही असह्य दुख भोगने पड़ते हैं। भगवद्दत्त शरीर पाकर कुमर्म रत हो जाते हैं उनके कष्टों का क्या पारावार है ? और जब यमयातना के दुःख भोगने पड़ते हैं तब प्राणी अत्यन्त ही पछिताते हैं अच्छे कार्यों में समय बिताना चाहिये जैसे "विस्तृतभगवद्विषय" में लिखा है।

प्रातर्द्यूत प्रसङ्गेन मध्यान्हे स्त्री प्रसङ्गातः।
रात्रौचौरप्रसङ्गेन कालोगच्छतिधीमताम् ॥१३७॥
काव्यशास्त्र विनोदेन कालोगच्छतिधीमताम्।

**व्यसनेनच मूर्खाणां निद्रया कलहेन वा ॥१३८॥**

भा० प्रातः काल महाभारत की कथा से जीवन समय व्यतीत करें। मध्यान्ह में श्रीमद्रामायण की कथा से एवं रात्रि में श्रीमद्भागवत कथा श्रवण करके बुद्धिमानों का समय व्यतीत होता है। काव्य शास्त्र के अवलोकन से विद्वानों का समय जाता है मूर्खों का समय व्यसन, जुआ, तास, आदि से अथवा सोने से या लड़ाई झगड़ों से व्यर्थ जाता है। पाप की बाहुल्यता से श्रीहरि कथा अच्छी नहीं लगती यथा

दो० तुलसी पिछले पाप से, हरि चर्चा न सुहाय।
जैसे ज्वर के योग से, भोजन की रुचि जाय॥

सवैया परिपूरण पाप के कारण ते भगवंत कथा न रुचे जिनको॥
तिन एक कुनारि बुलाय लई नचवावत हैं दिनको दिनको॥
मिरदंग कहै धिक है धिक है मंजीर कहै किनको किनको॥
तब हाथ उठाय के नारि कहै इनको इनको इनको इनको॥

श्रीहरिकथामृतसिंधौ

**नूनं दैवेन विहिता ये चाच्युतकथां सुधाम्।**
**हित्वाशृण्वंत्यसद्गाथां पुरीषमिवविड्भुजः ॥१३९॥**

भा० श्रीहरि कथामृत को त्याग कर लौकिक मिथ्या किस्सा कहानियाँ जो सुनते हैं निश्चय उनके भाग फूटे हैं। जैसे शूकर कूकरों को कितने ही पदार्थ खवा दो पर वे अपना स्वभाव नहीं त्यागते तैसे ही भाग्यहीन मूर्खों को कितना ही ज्ञान दो पर वे तो अपनी मनमानी करेंगे ही। जो श्रीहरि कथा नहीं सुनते उनके कान शर्प के बिल के समान हैं। श्रीरामभद्र जी की कथा नहीं कहते और न श्रीराम नाम ही स्मरण करते उनकी जीभें मेंढ़क की जीभवत है। जिन्होंने श्रीनन्दनन्दन श्रीवृन्दावन विहारी जी की कथा त्याग कर

विषयवर्द्धक कहानियाँ सुनी हैं उनका जन्म व्यर्थ है। श्रीगोस्वामी जी कहे हैं कि

चौ० रामचरित जे सुनत अघाहीं। रस विशेष जाना तिन नाहीं॥
श्रवणवन्त अस को जगमाँहीं। जाहि न रघुपति कथा सुहाँहीं॥
ते जड़ जीव निजातमघाती। जिनहिं न रघुपति कथा सुहाती॥
भवसागर चह पार जो पावा। राम कथा ताकहँ दृढ़ नावा॥
विषयिन कहँ पुनि हरिगुण ग्रामा। श्रवण सुखद अरु मन विश्रामा॥
जीवन मुक्त महामुनि जेऊ। हरिगुण सुनहिं निरन्तर तेऊ॥

दो० राम कथा जहाँ होत हैं, तहँ तहँ पवन कुमार।
शिर पर अंजुलि धरि सुनत, वहत नयन जल धार॥

अर्थात् श्रीराम कथा जहाँ होती है वहाँ ऋषि मुनि देवता एवं श्रीपवन कुमार श्रीहनुमान जी जरूर आकर सुनते हैं। और जो नर नित्य कथा सुनते हैं उनके समस्त महापातक नाश हो जाते हैं कथा श्रवण से ज्ञान, भक्ति, वैराग्य, श्रद्धा, हरि ध्यान, धारण, आदि वहुत से शुभगुण प्राप्त होते हैं। अतः श्रीहरि कथा अवश्य सुनना चाहिये। इस पर एक दृष्टांत है—

एक चोर अपने लड़के को यह उपदेश नित्य देता था कि देखो बेटा! कभी हरि कथा मत सुनना, हरि मन्दिर में भी न जाना, और न साधु सन्तों की संगत ही करना। एक दिन वह लड़का राजा के महल में चोरी करने जाता था रास्ते में हरि कथा होती थी। उसने विचारा कि पिता जी ने कहा था कि हरि कथा न सुनना सो रास्ता तो कथा के बीच में ही से गया है। कथा के न सुनने के लिये कान में रुई लगा ली जब कथा के पास आया तो एक कान की रुई गिर पड़ी। उस समय यही कथा होती थी कि देवतों के पाँव जमीन पर नहीं लगते और न उनकी छाया ही होती है ये दो बातें सुन ली थीं। राजा के महल से चोरी करके धन लेकर घर में रख दिया। राजा ने

चोरों का पता लगाने के लिये बहुत ही प्रयत्न किया पर पता नहीं लगा तब राजा का मंत्री काली का भेष वनाकर चोरों की गली में रात को १२ बजे गया चोर लोग भयभीत होकर देवी को भेट पूजा देने लगे किन्तु जिस चोर ने कथा के दो शब्द सुने थे वह घर से निकल कर देखता है तो काली की छाया और भूमि पर पैर रक्खे देखा। इसने कहा यह कोई कपटी है और लेके दण्डा ज्योंही वह मारने दौड़ा कि मंत्री प्राण लेकर भगे उसने कहा देखो एक मिनिट भर की कथा के प्रभाव से माल तथा जन्म कैद दोनों से बच गये यदि सच्ची हरि कथा सुनते तो न जाने क्या लाभ हो जाता ? ऐसा विचार कर वह नित्य ही कथा सुनने जाया करता था। वह कथा सुन कर आवे ओर अन्य मोहल्ला के चोरों को भी सुनाने लगा। कथा सत्संग के प्रभाव से चोर सब साधु स्वरूप हो गये चोरी करना छोड़ दिया। श्रीहरि कथा के प्रभाव से सब परमपद प्राप्ति के उपाय में लग गये। अतः

दो० एक घड़ी आधी घड़ी, आधी में पुनि आधि।
तुलसी संगत साधु की, हरे कोटि अपराध॥
श्याम सुरभि पय विशद अति, गुणद करहिं तेहि पान।
गिरा ग्राम्य सिय राम यश, गावहिं सुनहिं सुजान॥

श्रीमद्रामायणेऽपि

**चरितं रघुनाथस्य शतकोटि प्रविस्तरम्।**
**एकैकमक्षरं पुंसां महापातक नाशनम्॥१४०॥**

भा० श्रीरामभद्र भगवान के सोकरोड़ रामायण के चरित्र हैं। उनमें एक एक अक्षर ही पापी मनुष्यों के वज्रलेपी महापातकों का नाशक है। अतः

"शृण्वन्रामकथानादंकोनयातिपराङ्गतिम्"

श्रीराम कथा नाद को सुनकर कौन परमपद को नहीं गया !

अर्थात् जो श्रीराम कथा सुनते हैं वे श्रीरामधाम को अवश्य ही प्राप्त हो जाते हैं। श्रीमद्भागवतचरितचन्द्रिकायाम्

पिबन्तिये भगवत आत्मसत्कथाऽ

मृतंहरेः श्रवणपुटेषु संभृतम् ।

पुनन्तिते विषय विदूषिताशयं

व्रजन्ति तच्चरण सरोरुहान्तिकम् ।१४१।

भा० जो सन्त महानुभाव श्रीराघवेंद्र एवं श्रीयादवेंद्र भगवान की दिव्यामृतमयी सत्कथामृत को श्रवण द्वारा पान करते हैं वे विषय वासनाओं से दूषित अपने हृदय को पवित्र करके शुद्धान्तः करण हो पतित पावन श्रीपादारविंदों की सन्निधि में प्राप्त हो जाते हैं। अतः श्रीहरि पदपद्मानुरागी सन्त महानुभावों को अवश्य ही कथामृत पान करना कराना चाहिये। हमारे परमाचार्य श्रीरामानन्द स्वामी जी महाराज ने भी "श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर" में लिखा है कि

प्रातर्मध्यान्ह सायं कृतशुचि कृतिभिः

श्रीशमभ्यर्च्य रामं—

श्रीमद्रामायणेन प्रतिदिनमखिलैर्भारतेन प्रपन्नैः।

शक्तैः श्रीभाष्यतश्च द्रविड़मुनिकृतोत्कृष्ट दिव्यप्रबन्धैः

कालक्षेपोविधेयः सुविजित करणैः स्वाकृतैर्यावदंतम्

भा० श्रीआचार्यचरण श्रीरामानन्दस्वामीजी महाराज श्रीसुरसुरानन्द जी एवं अपने शिष्यवर्गों को उपदेश देते हैं कि प्रातः काल मध्याह्न एवं सायंकाल इन तीनों काल में स्नान सन्ध्या नित्य कर्म

करके श्रीलक्ष्मीपति भगवान श्रीरामभद्र जी की त्रिकाल अर्चना करै। पश्चात् श्रीमद्रामायण श्रीमहाभारत की कथा से प्रतिदिन कालक्षेप कालयापन कथा श्रवण करना यदि योग्यता हो साम्प्रदायिक रहस्य ज्ञाता हो तो श्रीरामानुज स्वामी जी महाराज कृत "श्रीभाष्य एवं श्रीशठको स्वामी जी कृत सहस्रगीती द्रविड़ प्रबन्धों की कथा से कालक्षेप करै। उपरोक्त सात्विक ग्रन्थों की कथा जितेन्द्रिय होकर देह पतन पर्यन्त सुने और सुनावे। वस्तुतः श्रीसाम्प्रदायिक श्रीवैष्णवों को चाहिये कि नियम पूर्वक श्रीरामायण, भारत, श्रीभाष्य, द्रविड़ प्रबन्धादि ग्रन्थों की कथा श्रवण करैं क्योंकि यह आज्ञा श्रीरामानन्द स्वामी जी महाराज अपने स्वयं श्रीमुख से दिये हैं श्रीरामानन्दियों को तो अवश्य मन्तव्य है। श्रीगोस्वामी जी ने लिखा है कि

सो० हृदय सो कुलिश समान, जो न द्रवहिं हरिगुन सुनत।
करन राम गुण गान, जीह सो दादुर जीह सम॥

अतः प्राणीमात्र को श्रीहरि कथामृतरस का पान करना चाहिये।

**मू० डड्डा डावाँ डोल चित जनि करो।**
**हृदय ध्यान हरी को धरो।**
**आनदेव काहे को ध्यावो।**
**दृढ़ विश्वास विष्णु गुण गावो॥**

भा० डकार वर्ण से ग्रन्थकार शिक्षा देते हैं कि हे संसारी यात्रियो! स्त्री पुत्र कलत्र धन धान्यादि विषयों के लिये कुवासनाओं में अपने मन एवं चित्त को स्वप्न में भी मत डोलने दो एवं अनर्थ के कार्यों में चित लगाने के लिये यह शरीर तथा मन बुद्धि चित्त नहीं हैं। तब क्या करने के लिये चित्त है? इस पर कहते हैं कि हरि जो शंख चक्र गदा पद्म शार्ङ्ग धनुषधारी श्रीवैकुण्ठ विहारी श्रीमन्नारायण

पर वासुदेव सर्वानंद विग्रह अथवा श्रीसाकेतविहारी द्विभुज धनुष-धारी श्रीअवधेशनन्दन कोटि कंदर्पमदकदनकरन हारे सलक्ष्मण श्रीमज्जानकीवररमण के दिव्य मंगल विग्रह का, एवं श्रीपार्थ सारथी श्रीनन्दनन्दन जगवन्दन कंस निकन्दन आनन्दकन्द व्रजचन्द त्रिभंग छवि ललित मदनमोहन प्यारे का इन तीनों में से जो मनी-राम स्वीकार करें उन प्राण सर्वस्व नायक प्यारे के दिव्याङ्ग मोहनी छवि के ध्यान को हृदय कमल में धारण कर मानसिक रूप से चित्त का काम है कि सदा चिन्तवन करै। जब ऐसे परमानन्द समुद्र प्रभु के रूप सुधा माधुरी रस के रसज्ञ हो जावें तब वे आनदेव अन्य देवतान्तरों को क्यों ध्यावें ? उनको लौकिक पदार्थों की इच्छा हो भी तो वे अपने ही स्वामी से मागेंगे अन्य देवों से नहीं ! पूजा पाठ, ध्यान, जाप, यज्ञ, दर्शन, दण्डवत्, प्रणाम, याच्बा जब करेंगे तब अपने ही इष्टदेव से यह अनन्यता का लक्षण है। इसके साथ २ भगवत विभूति रूप समस्त शिव ब्रह्मादि देव हैं अतः उनसे कभी विरोध नहीं करना चाहिये "निजप्रभुमयदेखहिंजगतकासनकरैं विरोध" "सर्वविष्णुमयंजगत्" भी अनन्य उपासना का विषय है अतः देवतान्तरप्रपत्ति निषेधपूर्वक दृढ़ विश्वास सहित भगवान् विष्णु जी के दिव्य गुणानुवाद को सदा गावो। इस चौपाई में चार उप-देश हैं चित एकाग्र करना, हरि का ध्यान करना, देवतान्तरों की उपासना का निषेध एवं दृढ़ता पूर्वक विष्णु सुयश ( गुणानुवाद ) का गायन करना। अभियुक्तसारावल्याम्

**सर्वतश्चित्तमाकृष्य हरिध्याने नियोजयेत् ।**
**अन्यदेवान्कथंध्यायेद्गायतां वैष्णवान् गुणान् ।१४३॥**

भा० चित्त को विषयों में डामाडोल न करके चारों ओर से खींच कर श्रीहरि के ध्यान में नियोजित कर लगा देवे जब हरि में ।चत

लग गया तब अन्य देवों का अर्चन पूजन, वन्दन, ध्यान, क्यों करें ? उस भक्त को तो सर्वदा दृढ़ विश्वास पूर्वक केवल सत्वगुण विशिष्ट भगवान विष्णु सम्बन्धी गुणों को ही गाना चाहिये। यह श्लोक श्रीसुदामा जी की चौपाई के अनुसार ही है। श्रीभाष्यकारसङ्कलित गीताभाष्येऽपि

**मनएव मनुष्याणां कारणं बन्ध मोक्षयोः।**
**बन्धाय विषयासक्तं मुक्त्यै निर्विषयं स्मृतम् ॥१४४॥**

भा० संसार में बंधन एवं मुक्त का कारण मनुष्यों का मन ही है। विषयासक्ती बंधन के लिये है एवं विषय वासना रहित होना ही मुक्ति पद पा जाना है। श्रीगीता में भी कहा है कि

**अनेक चित्त विभ्रान्ता मोहजाल समावृताः।**
**प्रसक्ताः कामभोगेषु पतन्तिनरकेऽशुचौ ॥१४५॥**

भा० मोह माया के जाल में फँसे हुए संसारी कुटुम्ब पालन के लिये रात दिन अनेक प्रकार से विभ्रांत चित्त वाले खान पान स्त्री आदि विषय भोगों में आसक्त ऐसे पामर नर अशुद्ध नरकों में गिरते हैं। दृष्टान्त है कि

एक राजा ने अपने भुजबल से सर्वत्र विजय कर ली अतः लोग उसे सर्वजित कहने लगे किन्तु उसकी माता उसके पूर्व का ( चन्द्रसेन ) नाम लेकर ही बुलाती थी। एक दिन माता से राजा ने कहा कि सर्वजित नाम आप क्यों नहीं लेती हो ? माता ने उत्तर दिया बेटा ! तुम बाहिर के शत्रु तो जीत लिये हो किन्तु भीतर के शत्रुओं को जीतोगे तब सर्वजित कहाओगे। माता के ज्ञान गर्भीले वाक्यों को श्रवण कर राजा योगाभ्यास निरत हो गया। अतः प्रथम सबसे प्रबल चंचल मन के वेगों को ही रोकें तो चित्त वश में होगा। क्योंकि नीतिशास्त्र में भी लिखा है

**अवशेन्द्रियचित्तानां हस्तिस्नानमिवक्रिया ।**
**दुर्भगाभरणा प्रायः ज्ञानंभार क्रियांविना ॥१४६॥**

भा० जिनकी इन्द्रियाँ मन चित्त वश में नहीं हैं उनके क्रिया कर्म सब हाथी के स्नान सम है हाथी को मल २ कर स्नान करा दो किन्तु सूँढ़ से धूरा भर के मत्थे पर डार ही लेता है तद्वत व्यर्थ है। दुर्भगा दलिद्रा स्त्री को आभरण गहना भार है तैसे ही क्रिया विना ज्ञान कथन करना भी आभार कपट मात्र है। अतः

"तस्मान्निर्विषयंनित्यंमनःकार्यमुमुक्षुणा"

सर्व प्रथम मन को विषयों से उपरां कर लेवें क्योंकि मन बड़ा ही चंचल है। गीतायाम्

**चञ्चलंहि मनः कृष्ण ! प्रमाथिवलवद्दृढ़म् ।**
**तस्याहंनिग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ॥१४७॥**

भा० अर्जुन कहते हैं कि हे कृष्ण ! इन्द्रियों को उन्मत कर देने वाला दृढ़ वलवान मनीराम बड़ा ही चंचल चपल है इसका रोकना वायु के वेग से भी दुस्तर है। तत्रैव

"कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञानाःप्रपद्यन्तेऽन्यदेवताः"

संसारी धन स्त्री पुत्र कलत्रादि दुर्वासनाओं से नष्ट ज्ञान मनुष्य जो हैं वे देवतान्तरों की उपासना करते हैं। भगवत्संवन्ध सून्य नर भूत, प्रेत, डाकिनी, मसानदेव, संकीर्ण देवताओं की उपासना करके उनसे इच्छित फल शीघ्र प्राप्त कर लेते हैं किन्तु जैसे शीघ्र फल मिलते हैं वैसे ही वे शीघ्र नाश भी हो जाते हैं। जैसे शुंभ निशुंभ हिरण्यकश्यपु, हिरण्याक्ष, सहस्रार्जुन, वाणासुर, रावण, कुंभकरण, दैत्य, दानव, आदिकों ने संसार के निग्रह अनुग्रह का सर्वशक्तित्व एवं अवध्य होकर त्रैलोक्य राज्य फल देवतान्तरों से शीघ्र ही ले लिये

किंतु जैसे शीघ्र मिले वैसे ही शीघ्र नाश भी हो गये। इसका कारण यही है कि फलप्रद देव यदि अविनाशी हो तो उनके दिये हुए फल भी अचल हों। ध्रुव, प्रह्लाद, विभीषणादिकों ने सर्वेश्वर अविनाशी श्रीहरि की उपासना की अतः श्रीहरि का दिया हुआ फल भी अद्यावधि अचल है। और यह भी एक दृढ़वार्त्ता है कि जिस देवता की उपासना जो करता है वह अंत में उसी देव को प्राप्त होता है जैसे गीता में कहा है कि

**अन्तवत्तु फलं तेषां तद्भवत्यल्प मेधसाम्।**

**देवान्देवयजोयान्ति मद्भक्ता यान्तिमामपि १४८॥**

भा० अल्पशक्ति वाले देवतान्तरों के दिये हुए फल अन्तवत् नाम नाशवान् हैं और जिन देवतों की उपासना करेंगे वे सब अन्त में अपने इष्ट को प्राप्त होंगे ही। श्रीनन्दनन्दन कहते हैं कि हमारी उपासना करने वाले हमारे भक्त सन्त सब हम ही को प्राप्त होते हैं। अर्थात् अल्प बुद्धि वाले तामस राजस फल की इच्छा वाले देवतान्तरों की पूजा वन्दना करते हैं उन देवों के दिये हुए फल भी तुच्छ एवं लोप हो जाने वाले होते हैं। और हमारे भक्त हमारी सेवा पूजा वन्दना करते हैं उनको हम जैसे नित्य हैं वैसे ही नित्य फल भी देते हैं। और अन्य देवों के व्रत करने वाले अन्य देवों को एवं पितृव्रत करने वाले पितरों को प्राप्त होते हैं। भूतादिकों की पूजा करने वाले भूतादिकों को ही प्राप्त होते हैं। मेरी पूजा करने वाले भक्त सब मेरे को प्राप्त होते हैं। अतः मुमुक्षु भक्तों को चाहिये कि श्रीहरि का ध्यान पूजन वन्दन कथा श्रवण सर्वदा करैं। क्योंकि सर्व प्रथम पूज्य श्रीहरि भगवान ही हैं। श्रीनाथमुनि जी ने "न्यायतत्वाख्यप्रबन्ध" में लिखा है कि

**शुद्ध सत्वमयो विष्णुः कल्याण गुण सागरः।**

**नारायणः परं ब्रह्मविप्राणां दैवतं हरिः ॥१४९॥**
**स एवपूज्योसर्वेषां नेतरः पुरुषर्षभ ! ।**

भा० शुद्ध सत्वगुण मय दिव्य वैभव नायक श्रीरघुनाथक श्रीमन्नारायण कल्याण गुणगणों के समुद्र परंब्रह्म विष्णु श्रीहरि भगवान ही सात्विक ब्राह्मणों के परम पूज्य देव हैं। और समस्त वर्णों के पूजनीय प्रभु श्रीहरि ही हैं अन्य देवता ( मुमुक्षु ) मोक्ष की इच्छा वालों के पूज्य नहीं हैं। यह भगवान् व्यासजी का सिद्धांत है। श्रीअग्रस्वामीजी ने "श्रीरघुनाथलीलामृत" के मूल सूत्राख्य अष्ट-याम सेवा के अन्त में लिखा है कि

**परोव्यूहश्च विभवोऽन्तर्याम्यर्च्यचपञ्चमः ।**
**ध्येयः श्रीवैष्णवैः सर्वैर्नारदाद्यैर्महर्षिभिः ॥१५०॥**

भा० (पर) पर वासुदेव (व्यूह) वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनि-रुद्ध, चतुर्व्यूह (विभव) श्रीरामकृष्णनारायण नृसिंहादि ( अर्चा ) श्रीरङ्गनाथ वैङ्कटेश जी देवराज श्रीरामकृष्ण श्रीवीरराघव पार्थ सारथी इत्यादि एवं (अन्तर्यामी) सर्व चराचरगत व्यापक भगवद्भागवत रूप से ये पाँचों भगवत्स्वरूप नारदादि महर्षि एवं समस्त श्रीवैष्णवों करके पूज्यध्येय एवं प्राप्य हैं। अर्थात् श्रीअग्रस्वामी जी कहते हैं कि सार्वभौम अनन्य उपासक तभी हो सकेंगे जब कि पाँचों स्वरूपों की समान भाव से उपासना करैं। एक ही भगवान भक्तों के हित के लिये पाँच रूप से सौलभ्य हुए हैं। अतः स्त्री धन पुत्र कलत्रादि ऐहिक फल की इच्छा हो तो भी देवतान्तरों के शरण न होकर अपने ही स्वामी से सकल पदार्थों की याँचना करैं क्योंकि सकल काम पूर्ण एक ही श्रीहरि हैं। श्रीहरि को छोड़ अन्य देव कोई भी मुक्ति नहीं दे सकता अतः परमपद के इच्छुक श्रीहरि पादारविंदों की परि-

चर्या करैं। श्रीहरि परिचर्या करने से समस्त देवों की पूजा हो जाती है यथा "परपुरुषनिर्णयेऽपि"

**यथाहि स्कन्धशाखानां तरोर्मूलावसेचनम् ।**
**एवमाराधनं विष्णोः सर्वेषामात्मनश्चहि ॥१५१॥**

भा० वृक्ष की जड़ में जल देने से डालपात सब में जल पहुँच जाता है। ऐसे ही भगवान् विष्णु का आराधन करने से समस्त देवों का आराधन हो जाता है। क्योंकि " सर्वदेव मयो हरिः " श्रीहरि सर्वदेवों के अधिष्ठाता हैं। "प्रपन्नगीता" में भी कहा है कि—

**वासुदेवंपरित्यज्ययोऽन्यदेवमुपासते ।**
**तृषितो जाह्नवीतीरे कूपं खनतिदुर्मतिः ॥१५२॥**

भा० भगवान वासुदेव श्रीराघव को परित्याग करके अन्य देवतान्तरों की उपासना करते हैं वे मानों तृषा ( प्यास ) शान्ति के लिये गंगा किनारे प्राप्त होकर भी कुंआ खोदते हैं। श्रीगोस्वामी जी का भी यही सिद्धान्त है कि

दो० स्वारथ परमारथ सकल, सुलभ एक ही ओर।
द्वार दूसरे दीनता, उचित न तुलसी तोर॥
करि है कौशलनाथ तजि, जबहि दूसरी आश।
तहाँ तहाँ दुःख पाइहो, तब ही तुलसीदास॥
तुलसी सीताराम सो, नाहिंन सहज सनेह।
मूड़ मुड़ाये बाद ही, भाँड़ भये तजि गेह॥

इत्यादि प्रमाणों से प्रसिद्ध है कि श्रीरामकृष्ण नारायणादि भगवत स्वरूपों को ही पूजना, उन्हीं की कथा सुनना, उन्हीं के नामों का स्मरण करना, ध्यान भी उन्हीं के दिव्य मंगल विग्रह का करना चाहिये। जैसे पतिव्रता स्त्री अपने पति को त्याग कर घर भर में किसी से भी प्यार दुलार नहीं करती तब अन्यान्य मनुष्यों को तो वह स्वप्न में भी

नहीं ताकती। तैसे ही उपासकों को भी चाहिये कि एक अपने स्वामी श्रीहरि को छोड़ अन्य देवों का भरोसा कभी भी न करें।१४

**मू० ढढ्ढा ढूढ़न को कहाँ जइए भाई।**
**रोम रोम प्रभु रहे समाई।**
**पिण्ड ब्रह्माण्ड रह्यो सम पूरा।**
**सदा निकट हरि वाहिन दूरा॥**

भा० ढकार वर्ण से ग्रन्थकार शिक्षा देते हैं कि हे भ्रातृवर्यो! ढूढ़ने योग्य प्रभु को कहाँ कहाँ ढूढ़ने जाइये! इस पर इस चौपाई में व्यष्टि समष्टि रूप से दो मार्ग हरि ढूढ़ने के बतलाये हैं। प्रथम रोम रोम में प्राणी मात्र के रोमों के अणु अणुओं में श्रीहरि सर्वत्र व्याप्त हो रहे हैं यह व्यष्टि अन्वेषण है। पिण्ड नाम प्राण पिण्ड के लिङ्ग शरीर के भीतर अर्थात् मन बुद्धि चित्त अहंकार के पिण्ड के भीतर एवं ब्रह्माण्ड नाम चतुर्दश भुवनात्मक ब्रह्माण्ड आदि के चराचरों में एक रस समान भाव से परिपूर्ण हैं।

"वासुदेवसर्वमिति" तथा "ईश्वरःसर्वभूतानांहृद्देशेऽर्जुनतिष्ठिति"

यह जगत सम्पूर्ण वासुदेव भगवान के तदाकारतया तन्मय है। ईश्वर सर्व प्राणियों के हृदय में विराजमान हैं इत्यादि ज्ञान विज्ञान एवं तत्व विवेचन विचार से यदि कोई श्रीहरि को देखे तो उक्त भक्त के लिये भगवान सदा सपीप ही हैं। प्रेमी भक्तों से प्रभु क्षण भर के लिये भी दूर नहीं होते। जैसे हाल की ब्याई हुई गऊ के पीछे बछरा फिरता है एवं बछरे के पीछे गऊ फिरती है इसी प्रकार भगवान् अपने दासों के पीछे पीछे सर्वदा घूमा करते हैं "श्रीरामसारसंग्रह" में भी लिखा है कि

"मद्भक्तायत्रगच्छन्तितत्रगच्छामिपार्थिव!"

भगवान् कहते हैं कि हमारे भक्त प्रेमी जहाँ जाते हैं वहीं हम जाते हैं। अतः भगवान् भक्त वत्सल हैं। भक्तों को भगवान् सर्वत्र एक रस दर्शन देते हैं कभी दूर नहीं रहते। गीतायाम्

**द्यावापृथिव्योरिदमन्तरहि**

**व्याप्तं त्वयैकेनदिशश्चसर्वाः ॥१५३॥**

**सर्वतः पाणिपादंतत्सर्वतोऽक्षिशिरो मुखम् ।**

**सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्यतिष्ठति ॥१५४॥**

भा० अर्जुन कहते हैं कि हे भगवन् ! आकाश पाताल पृथिवी एवं दशोदिशाओं में आपही सर्वत्र व्याप्त हो रहे हैं। अन्यत्र भी है कि सर्व ओर दशोदिशाओं में जिन प्रभु के हाथ, पाँव, नासिका, नेत्र, श्रवण, मस्तक सर्वत्र हैं वे सबको आच्छादित करके ब्रह्माण्ड भाण्डोदर में सर्व व्यापक रूप से विद्यमान हैं। प्रभु की सर्व व्यापकता के उपासक प्रेमी सन्तों को श्यामसुन्दर लोक लोचनाभिराम घनश्याम श्रीरामभद्र भगवान् जल थल आकाश पाताल एवं जगत में सर्वत्र प्यारे ही दृष्टि गोचर होते हैं जैसे प्रहलाद जी कहते हैं कि

दो० मोमें तोमें खड्ग में, खंभहु में हैं राम।
मोहिं दीखे तोहिं नाहिं पितु, ! बिना जपे हरिनाम॥

श्रीरामनाम जापकों को चराचर के रोम रोम में श्रीराम घन-श्याम दर्शन देते हैं। जैसे "वेदान्ततत्वसार" में लिखा है कि

**एकं सर्वगतंव्योमवहिरन्तर्यथाघटे ।**

**नित्यं निरन्तरं ब्रह्मसर्वभूतगणेतथा ॥१५५॥**

घट के बाहिर भीतर सर्वत्र आकाश जैसे व्याप्त है तैसे ही सर्व चराचर में निरन्तर नित्य परब्रह्म प्रभु श्रीराम जी स्थित हैं।

दो० तुलसी मूरति राम की, घट घट रही समाय।
ज्यों महँदी के पात में, लाली लखी न जाय॥
प्रभु व्यापक सर्वत्र हैं, हैं सर्वत्र समान।
भक्त प्रेम वस प्रगट सोइ, कृपासिन्धु भगवान॥
चौ० प्रभु व्यापक सर्वत्र समाना। प्रेम से प्रगट होय मैं जाना॥

भक्तों ने प्रेम से स्मरण किया कि श्रीनटवर नागर श्रीराम राजीवविलोचन स्वयं प्रगट हो जाते हैं गीता में श्रीमुख से कहे हैं कि "परित्राणायसाधूनां" "धर्मसंस्थापनार्थायसंभवामि"

हमारे प्रेमी साधु संत सात्विक भक्तों पर कष्ट पड़ता है परम वैदिक भागवत प्राचीन धर्म मर्यादा नष्ट होती है तब हम स्वयं रक्षक प्रगट हो जाते हैं। श्रीहरि से शून्य कोई भी पदार्थ नहीं है जैसे "गीता" में कहे हैं

मत्तःपरतरंनान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय:।
मयिसर्वमिदं प्रोक्तं सूत्रे मणिगणा इव ॥१५६॥

भा० श्रीनन्द नन्दन कहते हैं कि हे अर्जुन! हमसे परे अन्य कोई नहीं है समस्त जगत् ब्रह्माण्ड हमारे विराट् स्वरूप के भीतर है जैसे धागे में मणि का पोये रहते हैं मणिका धागे के आधीन होते हैं तैसे ही समस्त विश्व हमारे आधीन है। शुक्ल यजुर्वेद में भी आया है कि "व्याप्तंयेनचराचरंजगदिदंक्षीरंयथासर्पिषा" जिस प्रभु करके यह जगतव्याप्त है जैसे घृत करके दूध व्याप्त है। दूध में घृत सर्व व्यापक है तैसे ही श्रीहरिसर्वव्यापक हैं। श्रीभाष्यकार ने "शारीरक मीमांसा" में लिखा है कि

यः सर्वेषुभूतेषु तिष्ठन्सर्वेभ्यो भूतेभ्योऽ
न्तरोऽयम् यस्यसर्वाणिभूतानि शरीरम् १५७॥

८

भा० जो हरि सर्व प्राणियों के हृदिगुहा में सर्वतः स्थित रहते हुए सर्वचेतनाचेतन के अन्तरङ्ग हैं। और सर्व चिदचित् विश्व मात्र जगन्नियन्ता प्रभु का शरीर है। अर्थात् "सर्वविष्णुमयंजगत्" सर्व जगत् भगवान् विष्णुमयी ओत प्रोत है। और भी "वेदान्तदीप" में लिखा है कि "पुरुषएवेदंसर्वंयद्भूतंयच्चभाव्यम्" यह सर्व जगत जो हो चुका एवं होगा वह परब्रह्म पुरुष का शरीर स्वरूप है।

छन्द—भूमिहु रामहि आपहु रामहि तेजहु रामहि वायुरामे।
ब्योमहुरामहि चन्द्रहु रामहि सूरहु रामहि शीतहि घामे॥
आदिहुँ रामहि अन्तहुँ रामहि मध्यहुँ रामहि पुरुषहि नामे।
आजहुँ रामहि कालहु रामहि सुन्दर रामहि रामहि थामे॥

इस प्रकार श्रीरामभद्र भगवान् सर्वत्र विद्यमान हैं। श्रीतोताद्रिमठ के श्रीविजय रामाचार्य स्वामीजी ने "श्रीराममहिम्नस्तोत्र" में लिखा है कि

**तुभ्यंनमो भगवते रघुनन्दनाय**
**श्रीजानकी प्रिय तमाय खरान्तकाय।**
**योगीन्द्र पूजित पदाम्बुरुह द्वयाय**
**संसार दुःख शमनाय नमोनमस्ते ॥१५८॥**

भा० हे श्रीकोशल कुमार ! आपके लिये वार बार साष्टङ्ग दण्डवत् है। श्रीदशरथ नन्दन भगवान् के लिये प्रणाम हैं श्रीजानकी जीवन धन प्यारे श्रीकौशल्या अम्बाजी के दुलारेजी को हमारा कोटिशः साष्टाङ्ग है खरदूषण निकन्दन श्रीरघुनन्दन सनकादिक नारदादियोगीन्द्र मुनियों से सेवित युगलपादारविन्द द्वय के लिये साष्टङ्ग है। दास, सखा, सेवक, सन्तों के सदा दुसह दुख दूर करने वाले प्राणजीवन धन सरकार श्रीमिथिलापुर वासियों के प्राण

आधार हमारे श्रीचक्रवर्त्ति कुमार के लिये वारम्वार नमोनमस्ते" यह उपासकों का हृदयोद्गार है। श्रीविजय रामाचार्य जी का सर्वस्व प्राण आधार हैं ॥१५॥

**मू० नव्वानाम हरी को लीजै।**
**हरि भक्तन की सेवा कीजै।**
**साँचि भक्ति भगवान को भावै।**
**प्रेम सहित रसना गुणगावै ॥१३॥**

भा० इहाँ णकार के स्थान में ही नकार है। णकार वर्ण से शिक्षा देते हैं कि सज्जन वृन्द! जगत के समस्त मायिक व्यवहारों में फँसकर अपने वास्तविक स्वरूप को भूल गये अतः इसके लिये उस परम प्रकाशक प्रभु के दिव्य वैभव को प्रत्यक्ष प्रगट करना हो तो सर्वदा श्रीहरि के नाम श्रीरामकृष्णनारायण वासुदेव गोविन्द इत्यादि नामों को स्मरण करो। और श्रीहरि के प्रेमी भक्त सन्तों की सर्व प्रकार से भक्ति पूर्वक सेवा सुश्रुषा करो। निष्कपट प्रेमानुराग मयी भक्ति भगवान् को प्रिय लगती है। वह भक्ति कैसे हो ? इस पर कहते हैं कि प्रेमा परा भक्ति तो श्रीरामकृष्ण के दिव्य लीलानुकरण मय सच्चे प्रेम से एकाग्रचित्त करके प्यारे के प्रेमविरह के गुणानुवादों को मधुर मधुर स्वर से प्राणनाथ के सामने गावें वस यही भवतरण उपाय है। इस चौपाई में चार उपदेश दिये हैं जैसे नामस्मरण, भागवतों की सेवा करना, छल कपट रहित भक्ति करना; एवं रसना से प्रेम सहित श्रीहरिचरित्रोंका गान करना अतः भगवान तथा भागवतों के परस्पर में एक भाव रखकर भक्ति करना चाहिये क्योंकि भक्त भक्ति भगवन्त एवंगुरु ये चारों एक रूप हैं॥ श्रीनाभाजी महाराजने भक्तमाल में लिखा है कि

दो० भक्ति भक्तभगवन्तगुरु, चतुरनाम बपु एक।
इन के पद वन्दन किये, नाशत विघ्न अनेक॥

"अन्नप्रदान महात्म्य" में भी लिखा है कि

द्वे मूर्त्ति बासुदेवस्य चरं वा चर एवच।
अचरं ब्रह्मसंयुक्तं चरं भागवताः स्मृताः॥
वैष्णवोममदेहस्तु तस्मात्पुज्यो महामुने!।
अन्ययत्नं परित्यज्य वैष्णवान् भज सुव्रत!॥१६०॥

भा० भगवान् वासुदेव की चर और अचर दो प्रकार की मूर्तियां हैं। अचर ब्रह्म वृहत्‌विराट् स्वरूप हैं चरब्रह्म चलने फिरने-वाले भागवत संत सब भगवत के तदाकार स्वरूप हैं। नारद पंचरात्र में नारदजी से भगवान् ने कहा है कि हे मुने! विशेष करके वैष्णव हमारे शरीर हैं हमारे समान पूज्य हैं अन्य उपायों को त्याग कर श्रीवैष्णवों की ही सदा पूजा करो। वे श्रीवैष्णव किन लक्षणों करके युक्त हैं सो लक्षण भी श्रीधरप्रपन्नरामानुजाचार्यजी ने "श्रीवैष्णवधर्म दर्पण" में लिखा है कि

ये कण्ठ लग्न तुलसी नलिनाक्षमाला-
ये बाहु मूल परिचिन्हित शंख चक्राः॥
ये वा ललाट पटले लसदूर्ध्वपुण्ड्रा -
स्तेवैष्णवा भुवनमाशु पवित्रयन्ति॥१६१॥

भा० जिनका कण्ठ तुलसी तथा कमल की मालाओं से सुशोभित हो। जिनके दोनों भुजमूलं शंखचक्रादि भगवदायुधों के चिन्हों से चिन्हित हों। जिनका ललाटपटल दिव्यऊर्ध्वपुण्ड्र से समुज्ज्वल हो। ऐसे वैष्णव जिस देश जिस ग्रामनगर में हों वे अपने भजन प्रभाव

से एक देश ग्राम को क्या त्रैलोक्य अखिल भुवन को पवित्र करने वाले होते हैं। मार्गशीर्ष महात्म्य ४ अध्याय का प्रमाण श्रीरामसार-संग्रह में दिया गया है कि

**तुलसी काष्ठ संभूतं शिरस्विमालभूषणम् ।**
**वाह्वोः करेचकर्णेच देहेयस्यसमेप्रियः ॥**
**तुलसीकर्णे कण्ठेच शिरोवाहू विभूषणम् ॥**
**मस्तकेधारयेत्कोटि कर्णे कोटिशतानिच ।**
**कण्ठे वाह्वोर्दशकोटि करेऽसंख्यफलंभवेत् ॥**

भा० भगवान् कहते हैं कि तुलसी काष्ठमाला के आभूषण बना कर मस्तक में, दोनों भुजाओं में, दोनों हाथों में, कण्ठ में, दोनों कानों में, ऐसे आठ अङ्गों में उन्हें धारण करैं एवं वे जिसके अङ्ग में हो वह मेरा प्रिय दास है। तुलसीमाला मस्तक पर धारण करै तो करोड़ गुणा फल मिलते हैं। एवं सैकड़ों करोड़ फल कान में धारण से मिलता है कण्ठ वाहू में दश करोड़ तथा हाथ में असंख्य फल मिलते हैं अतः अष्टाङ्ग में तुलसीमाला धारण करना सब को उचित है। श्रीवेदान्तदेशिक स्वामीजी ने "आलवन्दारभाष्य" में लिखा है कि

**संभाषा दर्शनं स्पर्शः कीर्तनं स्मरणंनतिः ।**
**पावनानि किलैतानि साधूनांमिति शुश्रुम ॥ १६२॥**
**साधूनां दर्शनं पुण्यं तीर्थभूताहि साधवः ।**
**कालेन फलदं तीर्थं सद्यः साधुसमागमः ॥१६३॥**

भा० साधु सन्त महानुभावों के साथ भाषण एवं उनके दर्शन

उनका स्पर्श उनका स्मरण उनको दण्डवत् करना ये सब शुभ कर्म महापापी मनुष्यों को भी पवित्र करदेने वाले हैं। क्योंकि साधु सन्त सम्पूर्ण तीर्थों के ही स्वरूप हैं। सब तीर्थ तो अपने २ पर्व पर ही फल देने वाले होते हैं किन्तु साधुओं का समागम तथा दर्शन शीघ्र ही सकल मनोरथ पूर्ण करने वाले होते हैं। श्रीरामसारसंग्रहेऽपि।

**संसारोवैष्णवाधीनो देवा वैष्णवपालिताः।**

**अहञ्चैव वैष्णवाधीनस्तस्माच्छ्रेष्ठाश्चवैष्णवाः॥१६४॥**

**क्षणमात्रमपिब्रह्मन्! विहाय वैष्णवंजनम्।**

**तिष्ठामिनाहमन्यत्र वैष्णवाममबान्धवाः॥१६५॥**

भा० भगवान् कहते हैं कि हे ब्रह्मा जी! समस्त संसार वैष्णवों के आधीन है और समस्त देवता गण भी वैष्णवों करके सुरक्षित हैं एवं हम भी वैष्णवों के वशीभूत हैं अतः वैष्णव सर्वोपरि पूज्य हैं। हम वैष्णवों को छोड़ कर क्षण भर के लिये भी अन्यत्र नहीं रहते। क्योंकि वैष्णव साधु सन्त ही हमारे प्रिय बन्धुवर्ग हैं। हमारे वे क्यों प्रिय बन्धु हैं? इस पर पंचरात्र में कहा है कि

**वैष्णवानां त्रयंकर्म दयाजीवेषुनारद?।**

**रामचन्द्रे पराभक्तिस्तदीयानां समर्चनम्।१६६॥**

भा० भगवान् कहते हैं कि हे नारद! तीन कर्म नित्य प्रति दिन नियम पूर्वक कर्तव्य हैं अर्थात् जीव मात्र पर दया, अहिंसाधर्म पालना, एवं श्रीरामभद्र पदपद्मद्वन्द्वानुराग सहित प्रेमापरा भक्ति करना इत्यादि हमारे प्रेमी महानुभावों की सदा अन्न वस्त्रादिकों का दान देकर सेवा करते हैं अत वे वैष्णव हमारे प्राणों से भी प्रिय हैं "अन्न प्रदानमहात्म्य" में भी लिखा है कि

षष्ठिवर्ष सहस्राणि विष्णोराराधनेफलम् ।
सकृद्वैष्णवपूजायां लभते नात्र संशयः ॥१६७॥
वैष्णवो यद्गृहे भुंक्ते तस्यभुंक्ते हरिः स्वयम् ।
हरिर्यस्य गृहे भुंक्ते तस्य भुंक्ते जगत् त्रयम् ॥१६८॥

भा० साठ हजार वर्ष तक भगवान् विष्णु के आराधन करने से जो फल होता है वही फल परमैकांतिक भागवत वैष्णव की पूजा करने से प्राप्त होने में कोई भी संशय नहीं है। वैष्णव जिसके घर में भोजन कर लेवें तो उसके घर में मानों स्वयं भगवान् भोजन कर लिये अतः उसके घर में मानों तीनों लोकों के चराचर मात्र भोजन कर चुके। भगवान ने भी कहा है कि

मद्वन्दनाच्छतगुणं मद्भक्तस्यतुबन्दनम् ।
मद्भोजनाच्छतगुणं मद्भक्तस्यतुभोजनम् ॥१६९॥
किंतस्य दानैः किंतीर्थैः किंयज्ञैर्विधिवत्कृतैः ।
सर्वं संप्राप्यते पुंसां विष्णुभक्ताभिपूजनात् ॥१७०॥

भा० भगवान् कहते हैं कि हमारी वन्दना (दण्डवत्) करने से हमारे प्रिय भक्ति की (दण्डवत्) वंदना करै तो सोगुणा अधिक हम प्रसन्न होते हैं हमारे भोग लगाने से हमारे भक्त को भोजन करावे तो हम सोगुणा अधिक भोजन करते हैं अर्थात् हमारी वन्दना एवं भोजन से हमारे दासों को दण्डवत् तथा भोजन करावे तो सैकड़ों गुणा अधिक पुण्य होता है। विधिवत् यज्ञ दान तीर्थ यात्रा करने से क्या ? जो फल यज्ञ दानादिकों से होता है उससे भी अधिक फल विष्णु भक्त वैष्णवों की पूजा सेवा से प्राप्त होता है। अर्थात् संत सेवा जो कर लिया तो मानो यज्ञ, दान, तीर्थ, तपस्या

सभी शुभ कर्म कर चुका। श्रीतत्वरत्नावल्याम्

अशक्तो निग्रहं कर्तुं वैष्णवानां महात्मनाम् ।
वैष्णवा विष्णुवत्पूज्या ममसान्या विशेषतः ॥

यमराज कहते हैं कि वैष्णव नाम विष्णु भक्तों पर हम शासन नहीं कर कसते हैं क्योंकि वैष्णव विष्णुवत्पूज्य हैं विशेष कर हमारे भी मान्य एवं पूज्य हैं। भागवतों का महत्व महन्त श्रीरामप्रपन्नाचार्य जी महाराज ने "श्रीवैष्णवधर्मदर्पण" में प्रकाशित कराया है।

कुलं पवित्रं जननी कृतार्था
वसुन्धरा भागवतीचधन्या ।
नृत्यन्ति स्वर्गे पितरोऽपितेषां
येषां कुले वैष्णवनामधेयम् ॥१७१॥

भा० जिनके कुल में एक भी मनुष्य भगवत सम्बन्धी पंच संस्कार लेकर गुरुजी से दीक्षा ली हो वह कुल, परम पवित्र हो जाता है और जिसकी कुक्षि से ऐसे नर रत्न प्रगटें उन भक्तों की जन्मदाता श्रीमाता जी भी कृतकृत्य हैं और जिस भूमिका में भक्त जन जन्म लिये हों वह भागवती वसुन्धरा भी धन्य धन्य है उनके स्वर्गवासी पितर लोग भी सहर्ष नृत्य करते हैं कि जिनके कुल में कुल भूषण वैष्णव सम्बन्धी नाम हुआ हो। श्रीरामायण में भी लिखा है कि

चौ० पुत्रवती युवती जग सोई। रघुवर भक्त जासु सुत होई ॥
नतरु बाँझ भलि वादि वियानी। राम विमुख सुतते हित हानी ॥
मोरे मन प्रभुअस विश्वासा। राम ते अधिक राम कर दासा ॥

समस्त वैष्णव सन्तों को इस मंत्र से दण्डवत् प्रणाम करना चाहिये।

बाञ्छाकल्पतरुभ्यश्चकृपासिन्धुभ्यएव च ।
पतितानां पावनेभ्यो वैष्णवेभ्यो नमोनमः ॥१७२॥

भा० वाञ्छा-मनोरथ पूर्ण करने के लिये कल्पवृक्ष के समान सन्त हैं कृपा दया के सागर, पापी पतित अधमों को पावन करने वाले परम भागवत वैष्णवों के लिये बारम्बार साष्टाङ्ग नमस्कार है।

दो० सन्त मिलन को जाइये, तजि माया अभिमान।
ज्यों ज्यों पग आगे धरैं, कोटिन यज्ञ समान॥
सब सन्तन निर्णय कियो, श्रुति पुराण इतिहास।
भजिवे को दोऊ सुघर, कै हरि के हरि दास॥

सन्त सेवा से भगवान् के दर्शन बड़े ही शीघ्र हो जाते हैं एक भक्त की विचित्र कथा का दृष्टान्त है।

निष्किञ्चन भक्त बड़े ही साधु सेवी हो गये हैं। आपके द्वार पर सन्तों की जमातें सदा आया जाया करती थीं सन्त सेवा में घर का समस्त धन और जो कुछ रहा सो सब खर्च कर दिया, स्त्री का गहना खेत सब सन्त सेवा में लगा दिया, उधार लेकर माँग जाँच कर चोरी कर जैसे बने तैसे सन्त सेवा करने लगे। एक बार चोरी में पकड़े भी गये राजा ने सजा दे दी किन्तु सन्तों की जमात घर पर पड़ी थी रात में शोचते थे कि सन्त भूखे होंगे अर्द्ध रात्रि में राजा की छाती पर भगवान् चढ़ कर राजा से कहा कि भक्त को समस्त धन देकर छोड़ दो उसी समय राजा ने बहुत सा धन देकर अकिंचन भक्त को छोड़ दिया, धन लेकर घर आये सन्तों की खूब सेवा की, एक दिन घर में कुछ भी नहीं था कि पाँच सौ सन्तों की जमात भक्त के घर पर आ गयी। निष्किञ्चन भक्त अपनी भार्या से कहा कि अब क्या करना चाहिये? स्त्री ने कहा आप क्यों शोच में हैं? विश्वम्भर विश्व को भरैंगे तो सन्तों को ही क्यों

भूखे रक्खेंगे ? भक्त राज ने धनुष बाण उठा कर घोर जंगल का मार्ग पकड़ा विचारा कि कोई मिलेगा तो लूट कर माल लावेंगे संतों को भोग लगावेंगे। किन्तु देव संयोग से उस दिन कुछ भी नहीं मिला और साम होने लगी तब भक्त ने विचारा कि बिना कुछ लिये जाने से तो मर जाना ही भला है।

ऐसा विचार दोनों पाँवों में धनुष को तान कर बान चढ़ा कर ज्यों ही अपने कलेजे में मारने को किया कि वैकुण्ठनायक द्वारका वासी भगवान् मय श्रीरुक्मिणी जी के सेठ सेठानी का रूप बना कर सोने के गहनों से सर्वाङ्ग पूर्ण दोनों उस भक्त के पास में आकर बोले कि अरे भाई ! हमको इस जंगल से पार कर दे तो तुमको द्रव्य देवेंगे। मृतक जियावनी मधुरवानी सुनकर भक्त के गये हुए प्राण फिर आये। धनुष से बाण उतार कर धनाढ्य सेठ सेठानी को बड़े प्रेम से ले चला मार्ग में चलते २ शोचता है कि इनके न तो तिलक ही है न कण्ठी न ये श्रीराम कृष्ण के नाम ही को स्मरण करते हैं इनका समस्त धन ले लेने से सन्तों का कई दिन काम चलेगा। घोर जंगल के मध्य जाकर सेठ के सामने खड़ा होकर भक्त बोला कि सेठ जी ! यदि आप अपनी कुशल चाहते हों तो इसी स्थान पर शरीर का समस्त गहना उतार कर धर दो ! नहीं तो एक ही बान में प्राण ले लूँगा ! सेठ जी ने कहा क्यों भाई क्यों ! भक्त ने कहा भाई भौजाई का काम नहीं दोनों जने अपना २ गहना उतार दो, क्या करें ! परस्पर दोनों प्रिया प्रीतम मधुर मुसक्या कर प्रबल भक्त से काम पड़ गया अतः चुपचाप सब गहना उतार दिया एक अंगूठी अनमोल श्रीरुक्मिणी जी के अंगुली से नहीं निकलती थी तो भक्त ने अंगुली मरोड़ कर निकाल ली गहनों की पोटरी लेकर भक्त जी बड़े हर्ष से चल दिये सेठ से कहा कि सेठ जी ! आपका गहना आपके ही घर आ जायगा; सेठ ने उत्तर दिया कि हम भी तुम्हारे

घर आ जावेंगे, भक्त ने घर आकर तुरन्त ही सन्तों के लिये भोजन की अटूट सामग्री का गंज लगा दिया भंडार चेता भोजन भजन आनन्द होने लगा। पंगत में जय बुलाते समय सन्तों से भक्त ने कह दिया कि सेठ सेठानी की जय वोलना इतनी चर्चा होती ही थी कि उसी समय भगवान् साधु के रूप में दोनों सरकार आ गये, भक्त देखते ही साष्टाङ्ग करके बड़े प्रेम भक्ति से श्रीरुक्मिणी जी को अपनी भार्या के पास भेज दिये। इन दोनों की रूप छटा माधुरी कुछ और ही थी, सबसे विलच्चण निराली ही शोभा थी अतः दोनों को अपने घर में ले जाकर उवटन तेल फुलेल लगाय गरम जल सें मल २ कर स्नान कराय वस्त्र धारण कराके वेंही सब गहना दोनों सरकार को धारण कराया। काम मद मोहिनी युगल रूप देख कर भक्तराज नृत्य करने लगे भक्त जी की भार्या वही अंगूठी प्रिया जी की उसी अंगुली में पहराने लगीं जिससे मरोड़ कर जंगल में अंगूठी निकाली थीं वह अंगुली कुछ सूज गयी थी अतः भक्त भार्या ने प्रश्न किया कि यह क्या हुआ ? प्रिया जी ने कुछ छिपा कर कह ही तो दिया कि तुम्हारे भर्ता ने मरोड़ दी बस इतना सुनते ही भक्त को ज्ञान हुआ कि ये साक्षात् सामलिया सेठ ही हैं, बस फिर क्या था भक्तराज तथा उनकी भार्या दोनों ही अपने किये अपराध को स्मरण कर विरह में रोते २ बेहोश हो गये भक्त वत्सल भगवान ने भक्त के हृदय में अपने आने का प्रेम परिचय दिया कि संत सेवा के लिये प्राण त्यागते देख कर हमसे नहीं रहा गया अतः हम ही सेठ बन कर आये थे शोक त्याग दो धीरज धरो सन्त सेवा के लिये हमें जो कुछ भी कष्ट सहना पड़े वह सभी स्वीकार है तुम्हारा कोई अपराध नहीं है तुम्हारी सन्त सेवा देख कर हमें परम सन्तो है तुम्हारे ऐसे भक्तों की इच्छित कामनायें पूरी करने के लिये हम सर्वदा तत्पर रहते हैं। ऐसा कह भक्त को हृदय से लगा लिया

और भक्त प्रभु के चरणों पर गिर कर सानुराग भक्ति एवं सदा संत सेवा करने के लिये वरदान माँगा। भगवान एवमस्तु कह कर भक्त को दर्शन देकर दोनों दम्पति अन्तर्ध्यान हो गये यह हाल घर के भीतर भक्त तथा भक्त भार्या दो ही जने जानते हैं श्रीहरि को जाते हुए भीतर तो सबने देखे पर निकलते हुए प्रभु को कोई नहीं देखे थे अतः जानकार सन्तों ने तो जान लिया था कि यह सब खेल द्वारका के सामलिया खिलाड़ी का ही है।

भक्त सन्तवर ! सन्तों की सेवा से भगवान् के दर्शन शीघ्र ही हो जाते हैं। अतः तन मन धन तया सन्तों की सेवा करना मानों भगवान् को वश में कर लेना ही है। जो सन्त सेवा करते हैं वे ही धन्य हैं। जहाँ सन्त सेवा निष्कपट भाव से होती है वहीं पर साक्षात् भगवान् स्वयं विराजते हैं वहाँ कभी किसी बात की कमती नहीं रहती है अनच्छित पदार्थ सदा आया करते हैं। विशेष क्या लिखें श्रीअवध काशी प्रयागादि स्थानों में प्रत्यक्ष ही है अतः जैसे बने तैसे सन्त सेवा करनी चाहिये।

दो० छल करि बल करि लठ करि, साधुन के मुख देहिं।
हुण्डी के सो दाम सो, हरि जी सो भरि लेई॥

"सन्मार्गदीप" में श्रीरङ्गाचार्य स्वामीजी ने लिखा है कि

**वैष्णवे भगवद्भक्तौ प्रसादे हरिनाम्निच ॥**
**अल्पपुण्यवतांराजन् ! विश्वासोनैवजायते ।१७३॥**

भा० भगवत के दासों में, श्रीहरि भक्ति में, श्रीभगवत्प्रसाद में, एवं श्रीहरिनाम में, अल्प ( थोड़े ) पुण्य वालों का विश्वास नहीं होता है।

दो० जाति न परखो सन्त की, परखो उनका ज्ञान।
मोल करो तरवार का, पड़ी रहन दो म्यान॥

पुनरपिसन्मार्गदीपेऽपिचोक्तम्

**नशूद्राभगवद्भक्तास्तेतु भागवताःस्मृताः ।**
**सर्ववर्णेषुतेशूद्रा येनभक्ता जनार्दने ॥१७४॥**

भा० भगवद्भक्त यदि शूद्र भी हों तो वे शूद्रवत् नहीं हैं सर्व वर्णों में वे ही शूद्र हैं जिनका प्रेम भगवान् जनार्दन श्रीराम पादारविन्दों में नहीं है। अतः भागवतों में जात्यादिकों का भाव रख कर सेवा न करें हाँ व्यवहार रूप में सब कुछ मानना ही पड़ेगा और यह भी आया है कि "वर्णाश्रमविहीनस्तुसर्वधर्मेषुगर्हितः" वर्णाश्रम धर्म विहीन पुरुष समस्त धर्मों में निन्दनीय है क्योंकि "भोजनंकुलनाशायबुद्धिनाशायतन्द्रिता" एवंहि "आहारशुद्धात्सत्वशुद्धिः" कुल धर्म नाशक दुष्ट दूषित भोजन ही है तैसे ही तन्द्रा बुद्धि नाशक है। आहार शुद्ध से सतोगुण की शुद्धि एवं सत्व शुद्धि से बुद्धि ज्ञान वैराग्य सभी शुद्ध होते हैं। शुद्धान्तः करण से भगवद्दिव्य दर्शन होते हैं।

**राममंत्रोपदेशेन मायादूरमुपागता ।**
**कृपयागुरु देवस्य द्वितीयं जन्मकथ्यते ॥१७५॥**

भा० श्रीरामकृष्ण नारायणादि भगवन्मंत्रों के उपदेश से माया दूर हो जाती है और श्रीगुरु महाराज की कृपा से पंच संस्कार सम्बन्धी दूसरा जन्म भी हो जाता है, और जैसे कन्या का गोत्र विवाहित होने पर पिता का गोत्र छूटकर पति के गोत्र वाली हो जाती है वैसे ही गुरु मन्त्रोपदेश से सन्तों का अच्युत गोत्र हो जाता है। "सच्चरित्ररक्षा" में श्रीवेदान्त देकिक स्वामीजी ने अच्युत गोत्री के लक्षण लिखा है कि

**हृदिरूपं मुखेनाम नैवेद्यमुदरे हरेः ।**

पादोदकञ्च निर्माल्यं मस्तके यस्य सोऽच्युतः ।१७६

भा० दिव्य मंगल विग्रह संयुक्त श्रीहरि का हृदय में ध्यान हो, मुख में श्रीरामकृष्णनारायण गोविन्दादि नाम हो, भगवत्प्रसाद उदर (पेट)में हो, श्रीहरि पादोदक नित्यनियम से लिये विना जल भी न पीता हो, भगवच्चरणारविन्दों की प्रसाद रूप तुलसीमाला आदि (विष्ण निर्माल्य) जिसके मस्त पर हो वही सच्चा अच्युत गोत्री होता है । इत्यादि प्रमाणों से यह निश्चय है कि श्रीहरि नामस्मरण भागवतों की सेवा, सच्चे प्रेम से श्रीहरि की भक्ति करना, एवं रसना से श्रीहरि गुणगायन करना, ही भवतरण उपाय हैं ॥१६॥

मू० तत्ता तेरी सुफल कमाई ।
नर देही सुमिरन को पाई ।
हरि भज गर्भ वास ते छूटो ।
राम नाम ऐसो धन लूटो ॥

भा० तकार वर्ण से ग्रन्थकार शिक्षा देते हैं कि अयचेतन चित ? तैंने अपने पूर्व जन्म की पुण्य रूप कमाई के प्रभाव से नर-देह पाई है अब श्रीरामकृष्ण गोविन्द नाम स्मरण करके उस कमाई का फल स्वरूप नरदेही को सुफल कर लेना ? नहीं तो नरदेही व्यर्थ चली जायगी । सर्वोत्तम नर शरीर पाकर श्रीहरि का भजन अवश्य करो जिससे गर्भवास के दुख छूट जाय, छूटकर जावोगे तो साथ में खर्च होना चाहिये ? अतः कहा है कि श्रीराम नाम रूपी धन लुटा जाता है जिसको जितना रुचे उतना लूटो अर्थात् जितना भजन करके अपना उद्धार कर सको सो करो श्रीरामनाम ही लूटने योग्य धन है । कहा भी है कि . . . . . . . . . .

दो० राम नाम की लूट है, लूटि सके सो लूट।
अन्तकाल पछिताओगे, प्राण जायंगे छूट॥

सवैया राम को नाम सड़े न गले अरु आग लगे नहिं चौर को ज़ाना।
नित्य बढ़ै औघटै कबहूं नहिं ना घुन लगा न होय पुराना॥
जे नर माया में डूब रहैं तिनको धन जात केहू नहि जाना॥
औरन के धन धाम भरे तुलसी को है राम को नाम खजाना॥

"भागवतधर्मसंग्रहे विलक्षणमोक्षाधिकारेऽपिचोक्तम्"

**कौमारादाचरेत्प्राज्ञो धर्मान् भागवतानिह।**
**चिन्तामणिसमं कायं लब्ध्वाश्रीभारतेह्यलम्॥१७७॥**

भा० इस भारतवर्ष में चिन्तामणि (चिंतितफल के देनेवाली) के समान सौलभ्य मनुष्य शरीर पाकर भागवत सम्बन्धी वैष्णव धर्मों को बाल्यावस्था से ही पालन करना चाहिये, एवं भगवत भागवत सेवा धर्म साधन भूत संसार से तरने के लिये यही एक नर शरीर ही है। "अतिदुर्लभमपिमनुजशरीरम् लब्ध्वायेनभजतिरघुवीरम्॥ विषयरतःसजनोमतिहीनः। निपतिष्यतिनरकेऽपिकुलीनः" ॥१७८॥

**शतंविहाय भोक्तव्यं सहस्रंस्नानमाचरेत्।**
**लक्षंपरोपकाराय सर्वंत्यक्त्वा हरिं भजेत्॥१७९॥**

भा० अति दुर्लभ मनुष्य तनु पाकर श्रीरामजी के पादारविंदो को नहीं भजते वे मानो "चिन्तामणिंहस्तगतंविहायवैकाचायनीचं-परियाचयन्तिहि।" हस्तगत चिन्तामणि त्याग कर कांच के लिये नीच के प्रति याचना करते हैं। मति हीन विषय लीन पापपीन मर्यादा भंगकर मलीन कुलीन भी क्यों न हो अवश्य ही कर्मानुसार नरक भी भोगेंगे। अतः सर्व दुख से मुक्त होना होय तो अपने सैकड़ों काम छोड़कर श्रीहरि प्रसाद पालो, हजारों हों काम त्याग

कर तीर्थ स्नान करो, लाखों स्वार्थ कार्य त्यागकर पराया उपकार करो, समस्त काम छोड़ कर श्रीहरि को भजो। क्योंकि

सवैया—पेट में पौढ़ गिरे धरनी जननी संग पौढ़ के बाल कहाये॥
तरुण भये तिरिया संग पौढ़ के सारी निशा भरि पौढ़ गंवाये॥
क्षीर समुद्र के पौढ़न हारेको नाम न लीन्ह कबहुं चितलाये॥
पौढ़त पौढ़त पौढ़ गये सो चिता पर पौढ़न के दिन आये॥

सूर्य भगवान् के अस्तोदय होने से नित्य ही मनुष्यों की आयु घटती ही जाती है, अनेक संसारी कार्यों में काल व्यतीत होता ही जाता है, जराने घेर लिया, इन्द्रिया सिथिल हो चलीं, काल के निशान शिर पर बजने लगे, इतना होने पर भी "पीत्वामोहमयीप्रमादमदिरा-मन्मुत्तभूतंजगत्" मोहप्रमादमयी वारुणी पीकर सारा जगत उन्मत्त हो रहा हैं। "आनन्दतत्वदीपिका" में श्रीअग्रस्वामीजी ने भी लिखा है कि

**मानुष्यं दुर्लभं प्राप्य सुरैरपिसमर्चितम्।**
**जप्तव्यं सावधानेन रामनामाखिलेष्टदम् ॥१८०॥**

भा० स्वर्गवासी देवता भी जिस नर तनु के लिये लालायित हैं ऐसा अमूल्य शरीर पाकर सावधानता पूर्वक इच्छित फल देनेवाले श्रीराम नाम को सर्वदा जपना चाहिये। "रहस्यत्रय" के आदि में श्रीराम पंचायतन पर श्रीप्रतिवादि भयंकर स्वामीजी महराज ने भी लिखा है कि

**श्रीराम रामेति जना येजयन्तिच सर्वदा।**
**तेषांभुक्तिश्च मुक्तिश्च भविष्यति न संशयः ॥१८१॥**

भा० जो भक्त एवं श्रीरामानुरागी सन्त श्रीराम ऐसा महामंत्र सर्वदा जपते हैं उनको इस लोक में भुक्ति नाम सकल भोग एवं

अ त समय मुक्ति मिलने में कोई भी संका नहीं है। अर्थात् श्रीराम नाम जापकों को भोग मोक्ष दोनों ही सुख मिलते हैं श्रीराम नाम का महात्म्य श्रीवैङ्कटाध्वरि स्वामीजी ने "विश्वगुणादर्शचम्पु" में लिखा है कि

**कल्याणोल्लाससीमा कलयतु कुशलं कालमेघाभिरामा**
**काचित्साकेतधामा भवगहनगति क्लान्तिहारि प्रणामा**
**सौन्दर्यह्रीणकामा धृतजनकसुता सादरापाङ्गदामा**
**दिक्षुप्रख्यातभूमा द्विविषदभिनुता देवतारामनामा**

भा०—मोक्ष साधन के लिये सीमा अर्थात् श्रीरामभद्रजी के समान सौलभ्य कोई नहीं है वर्षाऋतु के घनश्याम की समान मनोहर अभि-राम, भव रूपी गहन वन के भूलने वाले चेतनो को आवागमन रूपी क्लान्ति नाम श्रम को हरने वाले हैं प्रणाम जिनके अर्थात् सकृतप्रणाम करने से शरणागतों के त्रयतापनाश करने वाले; अपनी सौन्दर्य लावण्यता में कामदेव के मद को मथन कर देने वाले, श्रीजनकराज तनयाजी के नयन कटाक्षों के निरीक्षणों को सप्रेम सादर धारण करनेवाले, दशो दिशाओं में प्रसिद्ध है महात्म्य प्रभाव जिनका विधि शिव इन्द्रादि देवताओं से स्तुति द्वारा पूजित ऐसे साकेताधीश श्रीराम नामाख्य देवता त्रैलोक्य प्रसिद्ध समस्त चराचरों के नायक श्रीरामभद्र भगवान् हमारा सर्वदा मंगल करैं। यह भाव प्रेमानुराग भक्ति का ही प्रभाव है श्रीवैङ्कटाध्वरि स्वामीजी का प्रेम भाव बड़ा ही विलक्षण है श्रीरामोपासकों को यह ग्रन्थ अवश्यमेवद्रष्टव्य है ॥१६॥

**मू० थतथा थोरा जीवन भाई।**
**हरि बिन जन्म अकारथ जाई।**

## चेतन होय हरि नाम उचारो ।
## तन की त्रिविधाताप निवारो ॥१७॥

भा० महात्मा सुदामादासजी थकार वर्ण से शिक्षा देते हैं कि हे मित्रवर्यचेतनो ! श्रीरामपदारविन्दों से विमुखजीवों का जीवन कल्पान्त तक भी क्यों न हो वह सर्वथा थोड़ा ही है इस भगवल्लीला विभूति में बड़े बड़े धर्मध्वजी प्रवल प्रतापी होगये और हैं भी किन्तु श्रीहरिपद कमल से विमुख हों तो उनका जन्म अनर्थक ही गया-जनो । श्रीरामकृष्ण नारायण गोविन्दादि नाम सजग होकर श्रीहरि पादारविन्दों में चित्त को लगाकर प्रेम से उच्चारण करो । अतः कायिकवाचिक मानसिक अपने त्रिविधताप निवारण का उपाय कर लो क्योंकि "श्रीरामनामकेजपतेजायजियकीजरनि" श्रीराम नाम जप से त्रिविधि ताप नाश हो जाते हैं, नाम नहीं जपनेवालों के त्रिविधि ताप नहीं छूटते हैं जैसे विनय में लिखा है कि "श्रीराम राम राम राम जो लों तून जपिहो । तौं लों तू कहीं जाय त्रिविधिताप तपिहो ।" श्रीअग्रस्वामीजी ने अपनी कुण्डलिया में कहा भी है कि

दो० वहुत गयी थोड़ी रही, थोड़ी हू मे चेतु ।
अग्रआलकस जनिकरो, हरि भजिवे के हेतु ॥
बहुत गयी थोड़ी रही, नारायण अब चेत ।
काल चिरय्याँ चुन रहीं, निशिदिन आयू खेत ॥
तुलसी रामप्रताप से, ऐसी जान पड़ी ।
नहीं भरोसा श्वांस का, आगे मोत खड़ी ॥

"दिव्यतत्वोपदेशमालिका" में भी लिखा है

**लब्ध्वा तु मानुषं देहं पञ्चभूतसमन्वितम् ।**
**मयि भक्तिं न कुर्वन्ति ततोदुःखतरंनुकिम् ॥१८३॥**

भा० भगवान् कहते हैं कि पंचतत्व की सुन्दर मनुष्य देही पाकर हमारे पादारविन्दो में प्रेम नहीं करते इससे वढ़कर दुख सहने का और कौन सा समय मिलेगा ? और आहार, निद्रा भय, मैथुन, ये चारों विषय नर और पुशुओं कर के एक ही वरावर भोगने में आते हैं पशुओं में धार्मिक ज्ञान नहीं होता मनुष्यों में धर्माधर्म का ज्ञान है, जिन मनुष्यों को धर्माधर्म का ज्ञान नहीं है वे मानो "धर्मेणहीना:पशुभि:समाना:" साक्षात् पशुओं के समान ही हैं। जो प्रेमी भक्तजन सर्वदा श्रीहरि कथामृतपान करते हैं वे समस्त पापों से विशुद्ध होकर "बृजन्तितच्चरणसरोरुहान्तिकम्" भगवच्चरणारविन्दों की सन्निधि में प्राप्त होते हैं। "भागवतचरित्तचन्द्रिका" में भी लिखा है कि

वाणीगुणानुकथने श्रवणौकथायां
हस्तौ च कर्मसु मनस्तवपादयोर्न: ॥
स्मृत्यां शिरस्तवनिवास जगत्प्रणामे
दृष्टि: सतां दर्शनेऽस्तु भवत्तनूनाम् ॥१८४॥

भा० नलकूवर भगवान् से कहते हैं कि हे श्रीहरे। हमारी वाणी सदा आपके गुणों को गाया करे, हमारे श्रवण आपकी कथा सुनने में लगे रहैं हमारे हाथ आपकी नित्यपरिचर्या सेवा पूजा करा करैं, हमारा मन आपके श्रीचरणों के स्मरण में लगा रहे, हमारा मस्तक आपके जगन्निवास स्वरूप को सदा प्रणाम किया करै हमारी दृष्टि आपके स्वरूपानुरूप भागवतों के दिव्यदर्शन करने में लगी रहै। अर्थात् हमारे समस्त इन्द्रियों के व्यापार आपके नित्य कैङ्कर्य सम्वन्धी कार्यों में लगे रहैं। इस भगवल्लीला विभूति में आकर सुफल जीवन उन्ही का है जो श्रीहरिभक्त होकर श्रीहरि का भजन करते हों "श्रीरघुवर गुणदर्पणेऽपि"

जोवनं रामभक्तस्य वरं पञ्च दिनानि च ।
न च कल्प सहस्राणि भक्तिहीनो महामुनिः ॥१८

भा० श्रीराम भक्त का जीवन पांच ही दिन का क्यों न हो तो भी श्रेष्ठ है, और श्रीहरि भक्ति हीन महामुनी भी क्यों न हो उसका हजारों कल्पों की आयू वाला जीवन भी व्यर्थ है। मनुष्यों की आयू भी योंही जाती है जैसे "स्मृतिरत्नाकर" में लिखा है

"आयुर्वर्ष शतं नृणां परिमितं रात्रौ तदर्द्धं गतम्
मुग्धस्य बाल्ये कौमारे क्रीड़ितो याति विंशतिः
जरयाग्रस्तदेहस्य यतिकल्पस्य विंशतिः ॥१८६॥

भा० जीवन समय में मनुष्यों की आयू सो वर्ष की होती है उसमें से रात्रि में सोने सें ५० वर्ष निकल जाते हैं १० वर्ष बालपन के खेल कूद में जाते हैं २० वर्ष मुग्धा एवं युवाअवस्था के विषय भोगों में जाते है १० वर्ष जराव्याधि दुःखों में जाते हैं अर्थात् चारोपन यों ही चले जाते हैं। संसार में स्वार्थ के लिये माता, पिता, भ्राता, स्त्री, पुत्र, कलत्र, मित्रादि सभी प्यार एवं मोह माया करते हैं किन्तु जन्ममरणादि दुसह दुःखों के कष्टों में से हिस्सा बँटाने को कोई भी नहीं चाहता है, कहा भी तो है कि

"भाई वन्धु सब कुटुम्ब कबीला दो दिन का बस ! यह मेला।
स्वार्थ के संगी सब यारों एक ही आया गया अकेला॥"

इसपर श्रीनामदेवजी ने क्याही अच्छापद कहा है कि (पद)

गायले रे ! गोविन्द गुना । टेक

ऐसो समय बहुरि नहिपइहो फिर पछितइहो मेरे मना।
बालापन हँसि खेल गमायो तरुण भये तब रूप घना।
वृद्ध भये तब आलस उपजे उठ गइ हाटक कञ्चन वना॥

जो तुमको तन मन धन दीन्हो नयन नासिका मुख रसना।
जाको रचत मास दश लागे ताहि न सुमिरो एक छना॥
अधम तरे अधिकार भजनते जें जें आये हरि शरना।
ना मानो तो साखि बतावों अजामेल गनिका सदना॥
धनयौवन अँजुलीको जलसम घटत जात क्षण पलहिंपला।
असजिय जानि भजो रघुनन्दन नामदेवजी आये हरिशरना॥

दो० आदि संग आयो नहीं, अन्त संग नहि जाय।
बीच मिल्यो बीचहि गयो, तुलसी मुके वलाय॥

अतः सर्वथा व्यवहार दशा में फँसकर के भी श्रीहरि भजन करना कभी नहीं छोड़ना चाहिये। "वेदान्तपारिजातेऽपि"

मृत्युर्जन्मवतांवीर ! देहेन सह जायते।
अद्यावाब्द शतान्ते वा मृत्युर्वा प्राणिनां ध्रुवम् ॥१८७॥

भा० देह धारियों की मृत्यु जन्म के साथ ही जायमान हो जाती है, मनुष्य आज ही काल के मुख में जाय, अथवा कल, या सौ वर्ष के पश्चात्, एक न एक दिन तो अवश्य ही मरणा पड़ेगा। स्त्री धन धाम पुत्र परिवार सबसे एक न एक दिन तो अवश्य अलग हो नाही होगा। "श्रीसम्प्रदायपरिचर्या" में शास्त्री श्रीभागवताचार्यजी ने लिखा है कि

कृतकृत्याःप्रतीक्षंते मृत्युं प्रियमिवातिथिम्।
प्रायेणपापकारित्वान्मृत्योरुद्विजते जनः ॥१८८॥

भा० सुकृति महानुभाव सन्तजन प्रियअतिथि के समान सर्वदा मृत्यु की प्रतीक्षा (आशा) करा करते हैं कि कब हमारा काल आवे ? और इस शरीर से विलग करै तो भगवद्धाम को शीघ्र जावें, और पापी कुकर्मी, स्वपाप फल के नरक भोग से डरते हैं अतः वे ही

मृत्यु के भय से सदा भयभीत भी रहते हैं। श्रीभर्तृहरि ने कहा है कि

भिक्षाटनं तदपि नीरसमेकवारं
शय्याच भूः परिजनो निजदेहमात्रम् ॥
वस्त्रञ्जीर्णं शतखण्ड मलीनकन्था
हाहातथापिविषयान्नपरित्यजन्ति ॥१८९॥

भा० निरस भिक्षा का अन्न एक ही वार कठिनता से मिलता है परिजन रहित अकेले भूमि ही का (शय्या) बिछौना है मैला फटा हुआ पुराना वस्त्र पहने हुए हैं इतनी दुर्दशा पर भी आश्चर्य है कि लोग विषय वासनाओं को नहीं त्यागते। समस्त विषयों को त्याग कर थोड़े से जीवन में ही चित्त लगाकर प्रेम से श्रीहरिपादारविन्दों का स्मरण करो ॥

दो० गयी बहुत थोड़ी रही, थोड़ी में अब थोड़ ।
रेमन मूरख चेत तू, विषयन से मुख मोड ॥
राम श्याम घन लखन युत, श्रीमिथिलेश किसोरि ।
मस्त महल की टहल अब, करुवनि आई तोरि ॥

मू० दद्दा देखत ही जगको व्यवहारा ।
माया जाल बँध्यो संसारा ॥
बन्धनते छूटन जो चाहिये ।
शरण जाय संतन की रहिये ॥

भा० दकारवर्ण से श्रीसुदामाजी उपदेश देते हैं कि हे सज्जन वृन्द ! आप सब अपने नेत्रों से देखते हैं कि कितने ही सामने मा

मर गये, कितने ही बालक तरुण होकर वृद्ध हो गये, कितने ही बने बनाये धाम धन धनी मानी मर मिट गये, जो गये उनका नामों निसान भी नहीं रह गया और उनकी स्वप्न में भी खबर नहीं आती कि अमुक वहां पर है ? यह तमासा सब देखते हैं सुनते हैं जानते भी हैं परन्तु इस संसार की अविद्यारूपी माया मोह के जाल में संसार के यात्री ब्रह्मा से चूँटी तक सभी एक सूत्र में बधे हैं। इस माया के बन्धन से छूटने कोभी कोई उपाय है ? तो हाँ है वह यह है कि जो मनुष्य मोह माया के जकड़े हुए बन्धनों से शीघ्र छूटने को चाहे तो सबसे सरल एवं सीधा उपाय मात्र एक यही है कि "शरणजायसन्तनकीरहिये" । "उपदेशामृतसागर" में भी लिखा है कि

**मातापितृ सहस्राणि पुत्रदारशतानिच ।**
**तवानन्तानि जातानि कस्यते ! कस्यवा ! भवांन्॥१८१॥**
**यथाहि पथिकः कश्चिच्छायामाश्रित्यतिष्ठति ।**
**विश्रम्य च पुनर्गच्छेत् तद्वद्भूतसमागमः ॥१८१॥**

भा० हजारों माता पिता सैकड़ों स्त्री पुत्र कर्मानुसार परस्पर में एक दूसरे के सम्बन्धी सदा हुआ करते हैं, तो हे मनीराम ! तुम्हारे असंख्य संम्बन्धी हुए होंगे पर मरणकाल में कहो ! तुम्हारा कौन और तुम किसके ? जैसे मार्ग चलनेवाले थककर वृक्ष की छाया पाकर ठहर जाते हैं और विश्राम कर अपने अपने ग्राम को चल देते हैं, तैसे ही इश संसार में ग्रहस्थ आश्रम रूपी वृक्ष की छाया में मनुष्यों का सम्बन्ध समागम हुआ, और छूटा करता है। श्रीमोहमुद्गर में भी लिखा है कि "कस्त्वंकोऽहंकुतआयातःकामेजननीकोमेतातः" एवं विचार कर श्रीरामभजो सो ही ठीक हैं। सवैया

पेटतें बाहिर होतहि बालक आयके मातु पयोधर चीन्हो।
मोंहवन्ध्यो दिन ही दिन ऐसेहि तरुण भयो त्रिय के रस भीन्हो॥
पुत्र प्रपुत्र वन्ध्यो परिवार सो ऐसेहि भाँति गयो पन तीन्हो।
सुन्दर राम को नाम विसारि के आपहि आपको बंधन कीन्हो॥

माया के जाल में संसार बंधा है जैसे

दो० हम हमार व्यवहार बड़, भूरि भार धरि शीश।
हठि नर परवस परत जिमि, कीर कोश कृमि कीश॥

अर्थात् हम बड़े हैं, हमारे समस्त व्ययहार श्रेष्ठ हैं, इस अहंकार रूप बोझ को नर मात्र ढो रहे हैं, अभिमान के हठ में पड़कर नर अपने स्वरूप से भ्रष्ट हो परवस हो जाता है जैसे वन्दर, सूगा एवं कोसा का कीड़ा ये अपने बन्धन से स्वयं बंधकर पर वश हो जाते हैं। भूमि में हण्डी गाड़ छोटा सा छेद रख उसमें चना भर दो, बन्दर आकर हाथ डाल चना की मुट्ठी भर लेगा बँधी मुट्ठी निकल नहीं सकेगी बस बन्दर क्या समझेगा कि इस हण्डी ने मेरे को पकड़ लिया है, मुष्टि खोलकर जा नहीं सकता, यह लोभ की प्रबलता है। एवं एक रस्सी में बांस की नली पोकर दोनों छोर लंबे बांध दिये जाते हैं वांसकी नली के सामने लालमिरच रख दी जाती है उस मिरिच को खाने के लिये सूगा आकर बाँस की नली पर ही बैठता है ज्योंही नीचे को मिरच लेने झुका कि उलटा लटक जाता है और उलटा लटका हुआ चें चें करता रहैगा, वह सूगा यह जानता है कि इस बांस की नली ने ही मेरे को पकड़ लिया है उलटा लटका हुआ भूमि पर गिर पड़ने के भय से यह भी पंजा नही छोड़ता तब वहलिया उसे पकड़ ले जाता है यह भी लोभ हीं का खेल है। ऐसे ही रेसम के कीड़े का हाल है रेसम का कीड़ा अपने ही पेट से रेसम निकाल कर कोंसा गोल गोल घर बना कर उसके भीतर अपने समाजाता है, चारों ओर से बन्द कर लेता है, बस! पीताम्वर बनाने वाले उस

घर को तोड़ कर जल में उबाल डालते हैं वह कीड़ा भी यहा जानता है कि मेरे को कोई ने इस घर में बन्द कर दिया है अतः उस घर को फोड़ कर निकल नहीं सकता, यही दशा समस्त चराचर चेतनों की है, अपने मन से समस्त संसार के कार्यों को आप ही फैलाते हैं और अपने ही फँस जाते हैं। यदि मन से माया के प्रपंचो को त्याग कर हृदय में ज्ञान वैराग्य एवं भगवद्भक्ति करते हुए किसी भी कर्म करने में अपने स्वतंत्र न वनें, श्रीहरि पर ही निर्भर रहैं तो कभी चेतन इस माया के जाल में नहीं फंस सकते। यदि किसी का भला करते न वने तो बुरा भी न करैं। और पुण्य करते न वने तो पाप भी न करैं, तो भी जगत के सन्तापों से जीव बच सकते हैं। श्रीगोस्वामीजी ने भी कहा है कि:—

चौ० ईश्वर अंश जीव अविनाशी। सतचेतन घन आनँद राशी।
सो माया बस भयेउ गोसाँई। बन्ध्यो कीर मर्कट की नाँई॥

विनय पत्रिका में भी श्रीगोस्वामीजी ने कहा है कि

पद—देहि सत्सङ्ग निज अङ्ग श्रीरङ्ग! भव भङ्ग कारण शरण शोक हारी। येऽपि भवदंघ्रिपल्लव समाश्रित सदा भक्तिरत विगत संशय मुरारी। असुर, सुर, नाग, नर, यक्ष, गन्धर्व खग, रजनिचर, सिद्धये चापि अन्ये। सन्तसंसर्ग त्रय वर्ग पर परमपद प्राप्यनिः प्राप्य गति त्वयिप्रसन्ने। वृत्र, वलि, वाण, प्रह्लाद, यम व्याध, गज, गृद्ध, द्विजबन्धु, निजधर्म त्यागी। साधु पद सलिल निर्धूत कल्मष सकल श्वपचयवनादि कैवल्य भागी।

भा० श्रीगोस्वामीजी कहते हैं कि हे श्रीरङ्ग! निज अङ्ग स्वरूप संतन की भवनाशक सत्संग दीजिये आपके चरण शरणागत सन्त जन सदा भक्ति रत सकल संशय रहित होते हैं। हे मुरारे! असुर सुर नाग नर यक्ष गन्धर्व खग रजनिचर और भी अनेक सिद्धादि ये सब सन्तन की सत्संग से एवं आपकी प्रसन्नता से दुर्लभ पद

भी पा गये और भी सन्तन की सत्संग का प्रभाव है कि वृत्रासुर, वलि, वाणासुर, प्रह्लाद, व्याध, गजगृद्ध, शवरी, कर्मत्यागी द्विज, अजामेल, ये सब सन्त पादारविन्दों के चरणामृत से ही पाप रहित हुए हैं और भी श्वपचयवनादि अनेक पापी दुष्ट भी सन्तों की दया से तर गये अतः "भवसागरचहपारजोपावा" तो शरणजायसन्तन-कीरहिये" आलवन्दारभाष्येऽपि

**वैष्णवानां शरीरेषु सततं निवसाम्यहम् ।**
**लभन्ते नापदस्तस्मात्कदाचिद्वैष्णवाश्रिताः ॥१८१॥**

भा० भगवान् कहते हैं कि हमारे प्रेमी वैष्णव सन्तों के निर्मल शरीरों में सदा हम निवास करते हैं अतः हमारे भक्त सन्तों के शरणागत जो हैं वे भक्त नर कदापि आपत्ति नाम जन्म मरण जरा व्याधियों के असह्य दुःखों को नहीं भोगते ।

दो० सबहि कहावत राम के, सबहि राम की आस ।
राम कहे जेहि आपनो, तेहि भज तुलसीदास ॥

श्रीतनी स्वामीजी ने "भागवतपरिचर्या" में भी लिखा है कि

**यावत् त्वत्पादभक्तानां सङ्गसौख्यंन विन्दति ।**
**तावत्संसार दुःखौघान्ननिवर्त्तेन्नरः सदा ॥ १८२ ॥**

श्रीशिवजी कहते हैं कि हे श्रीरामजी ! जब तक आपके पादारविन्दों के प्रेमी भक्त सन्तों के संग का सुख नहीं मिलता तब तक मनुष्यों की संसारी दुःखों से निवृत्ति होनी कठिन है । अतः शान्त, निरपेक्ष, निर्मम, भगवद्भक्ति युक्त ज्ञान निरत, समदर्शी, स्वपरभेदसून्य विश्व उपकार के लिये सदा व्यग्र रहने वाले, सर्वदा श्रीहरि पादारविन्दानुराग भक्ति मय परानुरक्ति, नित्य कैंकर्यपरायण, नित्य मानसिक ध्यान, सेवानुराग में मगन मस्त ऐसे सन्तन की सत्संग सदा करना चाहिये, और ऐसे सन्त जहाँ रहते हैं वहाँ शिव, ब्रह्मा, इन्द्र,

वरुण, कुवेर, नवनिद्धि, अष्टसिद्धि एवं स्वयं भगवान् चक्रपाणी भी रहते हैं अतः समर्थ सन्त अपने भक्तों के सकल मनोरथ इस लोक में पूर्ण कर अन्त में परम पद को भी देते हैं यही सन्तसंगत की महिमा है। और सत्संग का पूर्ण प्रभाव प्रथम ही लिखा जा जा चुका है।

मू० धद्धा धरनी धर हृदय धरु भाई।
सन्तन के प्रभु सदा सहाई॥
सदा समीप निमिष नहिटरहीं।
भक्तजनों की सेवा करहीं॥

भा० धकार वर्ण से ग्रन्थकार उपदेश देते हैं कि हे श्रीहरि भक्तो! धरणी धारण करने वाले भगवान् जिनके हृदय में अखिल विश्व की स्थिति है उन्ही सर्वाधार सर्वनियन्ता श्रीहरि को अपने हृदय में ध्यान कर के धारण करो। क्योंकि वे प्रभुसन्तन के सदा सहायक हैं अर्थात् दुष्टों के पापों से धरणी पाताल में धँसने लग जाती है तबही बिप्रधेनु सुर सन्त धरणिहित दिव्यलोक से आकर पृथिवी के भार को हलका करते हैं जो प्रभु के प्यारे दुलारे प्रेमानुरागी अमानी दास लाड़िले हैं एवं "वासुदेवसर्वमितिसमहात्मा सुदुर्लभः" समस्त चराचर वासुदेव भगवान् की दिव्य सत्तामय ओत प्रोत नाम सर्व चिदचित् तत्व भगवत स्वरूप हैं। ऐसे ज्ञानी परमैकान्तिक भागवतों के समीप से क्षण भर के लिये भी भगवान् कभी कहीं नहीं जाते। और जो भगवद्भरोसे पर निर्भर श्रीहरि के प्यारे हैं उनकी भगवान् स्वयं सेवा सुश्रुषा करते हैं इस विषय पर श्रीसुदर्शन स्वामी जी ने अष्टादश रहस्य में कहा भी हैं कि

**यदिवातादि दोषेण मद्भक्तोमाञ्च न स्मरेत् ॥**
**अहं स्मरामि मद्भक्तं नयामि परमाङ्गतिम् ॥१८३॥**

भा० श्रीरामजी कहते हैं कि यदि कोई हमारे भक्त मरण काल में वातादि (सन्निपातादि) दोषों से हमारा स्मरण नहीं भी कर सकें तो भी हम अपने प्रिय भक्तों का अवश्य ही स्मरण करते हैं और मृत्यु के भय से उन्हें मुक्त कर परम पद को शीघ्र ही हम स्वयं ले जाते हैं अर्थात् जो भक्त जन्म भर हमारा स्मरण करैं और मरण समय में भी हम अपने भक्तों का स्मरण नहीं करैं ? यह नहीं हो सकता, हमारे भक्तों पर जब जब दुख पड़ता है तब २ हम उनके कष्टों को दूर कर भक्तों की रक्षा करते हैं। यह हमारी प्रतिज्ञा है कि "परित्राणायसाधूनाम्" धर्म और साधुओं की रक्षा करने के लिये प्रतियुग में हम अवतार लेते हैं। द्वयार्थदीपिकाभाष्येऽपि

**अहंभक्तपराधीनो ह्यस्वतन्त्र इवद्विज ! ।**
**साधुभिर्ग्रस्त हृदयो भक्तैर्भक्तजन प्रियः ॥१८४॥**
**नाहमात्मानमाशासे मद्भक्तैः साधुभिर्विना ।**
**श्रियश्चात्यन्तिकिं ब्रह्मन् ! येषाङ्गतिरहं परा॥१८५॥**

भा० द्वादशी में पारण कर लेने के कारण महराज अम्बरीषजी को दुर्वाशाजीने काल कृत्या प्रगट कर उन्हें भस्म करना चाहा था किन्तु भगवान् सुदर्शन उनको ही स्वयं भस्म करने के लिये पीछे लग गये, उस समय दुर्वाशाजी सुदर्शन के भय से भयभीत हो अपनी रक्षा के लिये ब्रह्मेन्द्र रुद्रादिकों के पास गये किन्तु कोई भी उनकी रक्षा नहीं कर सके तब भगवान् विष्णु के शरण गये और कहा कि हे प्रभो ! इस आपके सुदर्शन से हमारी रक्षा करो, इस पर विष्णु

भगवान् बोले कि हे ब्रह्मन् ! साधु महात्मा प्रेमी भक्तजन हमें बहुत ही प्यारे हैं, प्रेमानुराग भक्ति करके साधुओं ने हमारे हृदय को वसीभूत कर लिया है अर्थात् हमारे हृदय पर उनका पूर्ण अधिकार है हम भक्तों के आधीन हैं अतः हम स्वतन्त्र नहीं हैं, जिन्होंने हमको ही अपनी परमगति मानकर समस्त संसारी संबंधों को त्याग दिया है उन अपने परम प्यारे शुद्ध साधु महानुभावों एवं प्रिय भक्तों के आगे हम अपने को और हमारी प्रिया श्रीलक्ष्मीजी को भी कुछ नहीं समझते हैं । तत्रैव

**ये दारागारपुत्राप्तान् प्राणान् वित्तमिमंपरम् ।**
**हित्वामांशरणंयाताः कथंतांस्त्यक्तुमुत्सहे ॥१८५॥**
**मयिनिर्बद्धहृदयाः साधवः सम दर्शनः ।**
**वशे कुर्वन्तिमां भक्त्या सत्स्त्रियः सत्पतिंयथा ॥१८७॥**

भा० हे मुने ! जो हमारे प्रिय सन्तभक्त लोग स्त्री, घर, पुत्र, कुटुम्ब, सबसे बढ़कर प्यारे प्राणों को एवं धन धान्य इन सबकी लालसा त्यागकर हमारे शरण आते हैं उनको भलाँ हम कैसे छोड़ सकते हैं ! कभी नहीं । जिनका हृदय प्रेमानुराग भक्ति से भरपूर हमारे में लगा है वे समदर्शी सन्तजन तीव्र भक्ति प्रेमानुराग से हमें वैसे ही वश में कर लेते हैं जैसे पतिव्रता स्त्री अपने सज्जन पतिदेव को वश में कर लेती है । पुनरपितत्रैव

**साधवो हृदयं मह्यं साधूनां हृदयं त्वहम् ।**
**मदन्यत्तेन जानन्ति नाहं तेभ्यो मनागपि ॥१८८॥**

भा० परोपकारी सज्जन साधु सन्त महानुभाव हमारे हृदय के अभिराम ( अभिन्न हृदय ) हैं, ऐसे ही हम भी साधुओं के हृदय

के सुचिंतित चिन्तामणि रूप मूल हृदय हैं ऐसे वे भक्त हमारे को त्याग अन्य किसी को भी नहीं जानते और न हम उनके अतिरिक्त और किसी को जानते हैं इस प्रकार श्रीहरि के मुखारविन्दों से सन्तों के महत्व को सुनकर दुर्वाशाजी ने कहा कि "अहोअनन्त दासानांमहत्वंदृष्टमद्यमे" ओ हो ! हमने आज ही भगवद्भक्त साधु सन्तों का अद्भुत महत्व देखा क्योंकि "दुष्करःकोनुसाधूनांदुस्त्यज्योवामहात्मनाम्" सच है जिन महानुभाव साधुओं ने भक्तवत्सलभगवान् को प्रेमानुराग भक्ति भाव से वश में कर लिये हैं उनके लिये कोई भी ऐसा कार्य नहीं है कि जिसे वे सहज ही में न कर सकें। दुर्वाशाजी सन्तों का ऐसा महत्व जानकर भक्तराज अम्बरीषजी की शरण में गये पश्चात् भगवान् सुदर्शन की ज्वाला भी शान्त होगयी। ऋषि दुर्वाशाजी भी निर्भय हो गये। सन्तों का महत्व भगवान् श्रीमुख से स्वयं कहे हैं, ऐसे ही गीता में भी कहा है कि

**अनन्याश्चिन्तयन्तोमां ये जनाः पर्य्युपासते ॥**
**तेषांनित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्॥ १९९॥**

भा० अन्य देवतान्तरों की आशा त्याग कर सर्वतः हमारे पादारविन्दों का ही एक मात्र चिन्तवन ही प्रयोजन है जिनका अर्थात् निरन्तर भाव से चिन्तवन करते हुए निष्काम भावना से हमको भजते हैं, ऐसे परमैकान्तिक भागवतों के लिये योग क्षेम नाम हमारी प्राप्ति का उपायरूप योग एवं पुनरावृत्ति वर्जित मोक्ष पद को हम स्वयं प्रदान करते हैं। श्रीदेशिकस्वामीजी ने "आलवन्दार भाष्य" में लिखा है कि

**तुलसी दलमात्रेण जलस्य चुलकेन च ।**
**ददाति प्रियमात्मानं भक्तेभ्यो भक्तवत्सलः॥२००॥**

भा० श्रीहरि के पादारविन्दों में केवल तुलसीदल एवं एक चुल्लू जल के देने मात्र से भक्तवत्सल भगवान् भक्तों के लिये अपना सर्वस्व प्राण तक दान कर देते हैं। "सिद्धान्तसारोदयेऽपि"

**नाहंवसामि वैकुण्ठे योगिनां हृदये नच।**
**मद्भक्ता यत्र गायन्ति तत्र तिष्ठामि नारद! ॥२०१॥**

भा० भगवान् कहते हैं कि हे नारद जी! हम सर्वथा वैकुण्ठ में एवं योगियों के हृदय में भी नहीं रहते हैं किन्तु हमारे प्यारे प्रेमी साधु सन्त भक्त गण प्रेमानुराग से हमारे गुणानुवाद को गाते हैं वहीं हम सर्वदा रहते हैं। "विश्वगुणादर्शचम्पु" में श्रीवैङ्कटाध्वरि स्वामीजी ने हमारे सरकार का विलक्षण ध्यान वर्णन किया है।

**प्रौढ़ पक्ति रथागार परिष्कार हरिन्मणिः।**
**जानकी लोचनद्वन्द्व चकोरानन्द चन्द्रमा २०२॥**

भा० श्रीचक्रवर्त्ति राजभवन के अन्तः पुर में ज्यहाँ पर श्रीजानकी जीवन धन नित्य विहार करते हैं वहां का भाव प्रेम भावना से कहते हैं कि श्रीकिशोरीजी सहित श्रीराघवेन्द्र भगवान ज्यहाँ नित्य रमण करते हैं वहाँ के दिव्य हरित मणियों के वेलबूटे वने हुए हैं उन मणियों की ज्योति में दोनों सरकार के दिव्यमंगल विग्रह के दो चन्द्र उदय होते हैं श्रीजनक राजतनयाजी के नयन चकोर के आनन्द देनेवाले पूर्णचन्द्रमा श्रीरामराघवेन्द्र भगवान् हमारे हृदय कमल में सदानिवास करैं। यहाँ युगल सरकार के परस्पर में दुतर्फा चन्द्र चकोर भाव प्रदर्शित है। यह पूर्वाचार्यों का हार्दिक भाव है। प्रेमी सन्तों को ऐसे ऐसे भावों का संग्रह करना चाहिये।

दो० जिन जिन भक्तन प्रीति की, तिनके वशभये आन।
सेन होय नृप टहल किय, नामदेव छाइ छान॥

दो० रमक दमक मन हरण लखि, चरण शरण गहिलीन ।
प्राणनाथ आरति हरण, टहल अभयपद दीन ॥
उपरोक्त समस्त प्रमाणों का हेतु यही है कि सर्वदा श्रीहरि का ध्यान सन्त सेवा परोपकारादि शुभकार्य कर्तव्य हैं ॥२०॥

मू० नन्ना नेह हरी सों लावो ।
प्रेममगन रसना गुण गावो ॥
दुविधा भर्म तजोमन भ्राता ।
सन्तजनन को कीजे साथा ॥२१॥

भा० नकार वर्ण से ग्रन्थकार उपदेश देते हैं कि अय भ्रातृवर्गों ! आप लोग संसार के क्षणिक पदार्थों में घनिष्ट प्रेम लगाते हो उसे छोड़कर प्राणनाथ प्यारे अनाथों के नाथ श्रीरघुनाथजी के श्रीचरणों में सप्रेमानुराग स्नेह लगावो, और प्यारे के प्रेमानुराग भक्ति में मगन मन मस्त होकर गद्गद कण्ठ से श्रीहरि के गुणानुवाद को सर्वदा गाया करो, और हम भजन करते हैं, हम दान पूजा पाठ हवन करते हैं, इनका शुभ फल मिलेगा या नहीं ? सरकार अपनावेंगे या नहीं ? तिलक कण्ठी शंख चक्राङ्कन नाम मन्त्र भगवत् अर्चन इन सब का महत्व शास्त्र प्रमाणानुकूल फल होगा या नहीं ? यह हुई दुविधा जन्य तर्कना, एवं अत्यन्त प्रेम से हम भगवत् दिव्य विग्रह सालग्राम का अर्चन करते हैं, मणिप्रवाल श्रीविग्रहकी सेवा पूजा करते हैं, इनमें भगवत दिव्य सत्तासाक्षात् है या नहीं ? साम्प्रदायिक धर्म से हमारा आवागमन मिटेगा या नहीं ? गो, ब्राह्मण, साधु, सन्त, गुरु सेवा, तीर्थाटन, कथा श्रवण, इत्यादि कर्तव्यों का शुभ फल होगा या नहीं ? ईश्वर एक है या अनेक ?

भगवल्लीला विभूति यह जगत सत्य है या नाहीं ? वेद शास्त्र, पुराण, धर्मशास्त्र, पंचरात्र, इतिहासादि ये सब सत्य हैं या नहीं ? बस इन्हें संकल्प विकल्पों का नाम ही भ्रम है अतः इन दुविधा एवं भ्रम को त्यागो अर्थात् संशय भ्रम रहित होना हो तो "सन्तजननकीजेसाथा" भगवतचरणानुरागी सन्तमहानुभावों का साथ करो तो सत्यासत्य का शीघ्र ही निर्णय हो जायगा क्योंकि

दो० बिन सत्सङ्ग न हरिकथा, ता बिनु मोहन भाग।
मोह गये बिन राम पद, होय न दृढ़ अनुराग॥
सन्तसङ्ग अपवर्ग कर, कामी भवकर पन्थ।
कहहिं सन्तकवि कोविद, श्रुतिपुराण सद्ग्रन्थ॥

सत्सङ्गसारेऽपि

**गङ्गा पापं शशी तापं दैन्यं कल्प तरुस्तथा।**
**पापं तापञ्च दैन्यञ्च हन्ति साधुसमागमः।२०३॥**
**गङ्गादि सर्वतीर्थेषु योनरः स्नाति सर्वदा।**
**यः करोति सतां सङ्गं तयोः सत्सङ्गतिर्वरा: ।२०४॥**

भा० गङ्गा में स्नान करने से श्रीगङ्गाजी सर्वपापों को नाश करती हैं। पूर्ण चन्द्रमा अपनी किरणों से संतप्त हृदयों को ही शीतल करता है। एवं कल्पवृक्ष केवल मनवाञ्छित लौकिक पदार्थों को देकर दीनता ही हर्ता है किन्तु साधु सन्तों की संगति से ये ( पाप तापदीनता ) तीनों विना श्रम के ही नष्ट हो जाते हैं क्योंकि सन्तों का स्वाभाविक धर्म है कि पराये के दुःखों को हरण कर सबका परोपकार करना अतः "सन्तसमागमदुरलभभाई" श्रीगङ्गादि सर्व तीर्थों में सर्वदा जो स्नान करै और सज्जन साधु सन्तों की सत्सङ्गति करै इन दोनों में से सत्संग ही अति श्रेष्ठ है सत्सङ्ग का प्रभाव प्रथम लिखा जा चुका है। "ज्ञानामृतसारेऽपि"

दर्शनध्यानसंस्पर्शैर्मत्सी कूर्मी च पक्षिणी ।
शिशुंपालयते नित्यं तथा सज्जन सङ्गतिः ।२०५॥
साधुभ्यस्ते निवर्तन्ते पुत्रा मित्राणि बान्धवाः ।
ये च तैः सहगन्तारस्तद्धर्मात्सुकृतं कुलम् ।२०६॥

भा० मछली, कछवी, एवं पक्षिणी, ये सब जैसे अपने बच्चों को ( दर्शन से मछली ध्यान से कछवी एवं स्पर्श से पक्षिणी ) पालती हैं वैसे ही सन्तन की सत्सङ्गति भी संसार सागर में डूबते हुए मनुष्यों को बचा कर सर्वतः पालन करती है सर्व प्रपञ्च रहित परोपकारी शान्त दान्त, जितेन्द्रिय, धनधान्य, सम्पत्ति रहित, साधुओं से उन के सगे पुत्र मित्र स्त्रीबन्धुवर्ग भी सम्बन्ध छोड़ देते हैं, क्योंकि ये सब स्वार्थ के सङ्गी हैं स्वार्थ सिद्धि नहीं है तो किसी को कोई नहीं पूँछता, जो स्वार्थ त्याग पूर्वक सन्तन की सत्सङ्ग करते हैं वे ही सद्धर्मावलंबी है अतः उनका कुल भी पुण्यशाली है । श्रीदेशिकस्वामीजी ने "सुभाषितनीवी" में लिखा हैं

महान्तं पुरुषंप्राप्य कश्चित् सत्वप्रवर्तकम् ।
प्रतिबुद्धो जनस्तेन परमं साम्यमश्नुते ।२०७॥

भा० श्रीवेदान्तदेशिक स्वामीजी कहते हैं कि सत्सङ्गी सन्त महानुभावों का कुछ भी सत्सङ्ग करते हों ऐसे परम विवेकी भागवतों की सत्संगति पाकर उससे श्रद्धा बुद्धिशाली श्रद्धावान् जिज्ञासु शान्तिमय परमगूढ़ तत्व एवं प्रेमानुराग भक्ति को सहज ही प्राप्त हो जाता है । श्रीकुलशेखर आल्वार स्वामीजी ने भी "मुकुन्दमाला" में कहा है कि

सज्जन्मनः फलमिदं मधुकैटभारे !

**सत्प्रार्थनीय मदनुग्रह एष एव ॥**
**त्वद्भृत्य भृत्य परिचारक भृत्य भृत्य**
**भृत्यस्य भृत्य इति मां स्मर लोकनाथ ! ।२०८॥**

भा० श्रीकूलशेखर आलवार स्वामीजी कहते हैं कि हे मधुकैट भारे ! हमारे जन्म का यही फल हो, हमारी प्रार्थना यही हैं हमारे ऊपर अनुग्रह हो भी तो यहीहोय कि आपके चरणानुरागी दासों के दास उनके परिचारक चरण सेवक उनके भी दासानुदास एवं हे लोकनायक श्रीरघुनायक ! आप अपने निजअमानीदासों के सेवकों के भी सेवक शरणागत सेवक भागवतचरणानुरागी हमको बनालो अर्थात् हमारी दीन विनय सुनी जाय बस ! हमारे जन्म का फल, एवं हम पर अनुग्रह होय तो यही हो कि जन्मान्तरों में भी आपके नित्यानुरागी बड़भागी दासों के दास चरण सेवक ही हम होंय बस हमारी प्रार्थना तो यही है । "एवंपंचस्तवीभाष्य" में श्रीनिवासा-चार्यस्वामीजी ने भी लिखा है कि

**तुलयाम लवेनापि नस्वर्गं नापुनर्भवम् ।**
**भगवत्सङ्गी सङ्गस्य मर्त्यानां किमुताशिष: ॥२०९॥**

भा० श्रीरामभद्र दीन बन्धुजी के युगल पादारविन्दानुरागी प्रेमी सत्सङ्गी सन्त महानुभावों के सत्सङ्ग के बराबर सुखप्रद न स्वर्ग है न मोक्ष ही हैं, तब मृत्यु लोक के तुच्छ विषयानन्द सुख की गणना ही क्या है ? अर्थात् लवमात्र सत्सङ्ग के आनन्द के समक्ष स्वर्ग एवं मोक्ष भी तुच्छ गिनते हैं अतः प्रेम पूर्वक श्रीहरि गुणानुवाद गाते हुए सर्व संशय शून्य होकर परमैकान्तिक सन्तों को संगति करना चाहिये नर तनु पाने का मुख्य फल यही है ॥२१॥

मू० पप्पा परे परे सब जन्म गमायो।
गुणाबाद प्रभु को नहि गायो ॥
माया भरम भूलि रह्यो अन्धा ।
जन्म गमायो करि करि धन्धा ।२२॥

भा० पकार वर्ण से ग्रन्थकार उपदेश देते हैं कि प्यारे मित्रों ! झघन्य विषय वासना रूप भय, निद्रा, मैथुन, अहार, इन्हीं के वश में होकर संसारी माया के कठिन जाल में पड़े २ मोक्ष का साधन धाम नर जन्म को व्यर्थ ही क्यों खो रहे हो ! इस नर जन्म का एक मात्र फल यही है कि गोविन्दगुणानुवाद नित्य: प्रति दिन प्रेमानुरागभक्ति पूर्वक कहो अथवा सुनो । अज्ञानी, वैराग्य शून्य, विषय, मद मोह ग्रस्त, लोक परलोक दोनों ही मार्ग के अन्धे, मनुष्य ही माया के भर्म में भूलि रहे हैं, कारण कि व्यर्थ बकवाद, झूठे गपोड़ों में, हँसी ठठ्ढे मजाक में, सर्कस, नाटक, थियेटर एवं वेश्याओं के गायन में, तास, चौपड़, जूआ, खेल, तमासे में, लौकिक मनुष्यों के जीवन चरित्र जिनमें भगवद्भागतों का नाम भी नहीं ऐसी पुस्तकों में, अथवा रसीले उपन्यास बाँचने में या लड़ाई झगड़े नशे बाजी व्यर्थ एश आराम इत्यादि कुकर्मों में माया के भर्म में भूले हुए अन्धे ही लोग फँसते हैं, ऐसे लोग छल कपट धोखेबाजी के व्यापारों को करके देव दुर्लभ नर जन्म को व्यर्थ ही गमा देते हैं ।

यदि ये ही कर्म, धर्म पूर्वक किये जाँय तो कोई दोष नहीं है, अर्थात् सत्संग में ज्ञान का विवाद हो, परोपकार में झूठ हो, सत्यता पूर्वक भगवत् सम्बन्धी हँसी हो, श्रीरामलीला" रासलीला सम्बन्धी नाटक खेल हों, दीनता पूर्वक विनय के श्रीहरि सम्बन्धी पदों का गायन हो, ज्ञान चौसर आदि खेल हों, भगवत् सम्बन्धी चरित्रों

के उपन्यास हो, प्रेमानुराग भक्ति भाव, "सरलस्वभावनमनकुटिलाई, भक्तिपच्छहठनहिशठताई" की लड़ाई हो, भगवत भोग्य प्रसाद ही में प्रतीज्ञा पूर्वक दृढ़ भाव का एश आराम हो, इत्यादि शुभ कर्म करने वाले कभी माया जाल में नहीं फँस सकते, न वे भव बन्धन में ही पड़ते, अतः मनुष्यों को चाहिये कि व्यर्थ व्यवहारों को त्याग कर श्रीहरि सम्बन्धी व्यापारों में जीवन जन्म बितावें। शास्त्र नियमानुकूल स्वधर्म पत्नी का परिग्रहण पाप नहीं है, धर्म पूर्वक व्यापारों में भी दोष नहीं है, कुल परिवार पालन में कौलपत्य धर्मानुसार व्यापार श्रेष्ठ है, यों तो काम, क्रोध, लोभ, मोह, माया, मद, मत्सर ये किसको न सताये हैं ? किन्तु चतुर विवेकी नर ज्ञान पूर्वक संसार यात्रा पूरी करते हैं, और अविवेकी नर शास्त्र मर्यादा भङ्ग करके मनमाने आहार व्यवहार करते हैं, यह तो कर्म भूमिका है जैसे कर्म करोगे वैसे ही फल भी भोगोगे। अच्छे कर्म का फल अच्छा एवं बुरे कर्म का फल बुरा अवश्य ही मिलता है। "स्मृतिरत्नाकर" में कहा भी है कि

**त्रिभिर्वर्षैस्त्रिभिर्मासैस्त्रिभिः पक्षैस्त्रिभिर्दिनैः।**
**अत्युत्कटैः पापपुण्यैरिहैव फलमश्नुते ।२१०॥**

भा० तीन वर्ष तीन मास तीन पक्ष (पखवारे) तीन दिन के भीतर ही अत्यन्त उत्कट ( कठिन ) पाप अथवा पुण्य का फल करने वाले मनुष्य को इसी मृत्युलोक में ही मिल जाता है। क्योंकि मनुष्य देही कर्मफल रूप दुःख सुख दोनों के भोगने के ही लिये है, अन्य योनियों में दुःख ही दुखः भोगते जीव के नाकों दम हो जाता है और "मानवधर्मसंग्रह" में मनुष्य के लिये भी लिखा है कि

**निर्विवेकेन वै बाल्यं कामोन्मादेन यौवनम्।**
**वृद्धत्वं विकलत्वेन सदासोपद्रवं नृणाम् ।२११॥**

भा० बाल्य अवस्था खेल कूद मूरखता में जाती है, जवानी स्त्री सहवास के उन्माद प्रमाद में जाती है, बूढ़ापा जरा व्याधि आदि रोगों की विकलता से व्यतीत होता है इस प्रकार मनुष्यों के तीनों पन तीनों उपद्रवों के भोगों से ही जाते हैं कभी सुखी नहीं होते "उपदेशरत्नाकरमें" और भी लिखा है कि

**यावत्स्वास्थ्यमिदं शरीरमरुजं यावज्जरादूरतो-**
**यावच्चेन्द्रिय शक्तिरप्रतिहता यावत्क्षयो नायुषः॥**
**आत्मश्रेयसि तावदेव बिदुषा कार्यः प्रयत्नो महान्।**
**संदीप्ते भवनेतु कूपखननं प्रत्युद्यमः कीदृशः ।२१२॥**

भा० रोग रहित जब तक शरीर पुष्ट है, जब तक जरा (बूढ़ापा) दूर है, जब तक इन्द्रियों की शक्ति थक नहीं जाती है, और जब तक आयुक्षय न हो जाय, तब तक बुद्धिमानों को चाहिये कि वे अपने आत्मतरण तारण के लिये सर्वोत्तम प्रयत्न श्रीहरि भजन करैं अर्थात् सर्व विषयों से खींचकर मोक्ष स्वरूप श्रीराम-पादारविन्दों में अपने आत्मा को शीघ्र ही लगा देवें, क्योंकि जब घर में आग लगी तो कुआ खोदने चलें उस समय तो घर जल-बल कर भस्म हो जायगा कुंआँ खोदना निरर्थक हैं, ऐसे ही वृद्धापन रोग ग्रसित जर्जर तनु होने पर क्या कोई भजन कर सकेगा ? कोई नहीं ! अतः करना है सो सुनो कवित्त

एहो मेरे मन ! सत्सङ्ग साधु सज्जन को भक्ति भाव सहित प्रसन्न चित गहिये । दया धर्म कर्म मर्म वेद बताई रीति करिके प्रतीति प्रीति ताहि को निवहिये ॥ दुःख मूल काम क्रोध तन के त्रिशूल आदि तिनमें न भूलि केहू जाय कबहु रहिये । एती सीख सीखले मलन्द मेरी और सुन सीताराम सीताराम सीतराम कहिये ॥

दो० रेमन ! सबसे निरस ह्वै, सरस रामसों होहि ।
भली सिखावन देत है, निशिदिन तुलसी तोहि ॥

"आनन्दामृत सिंधु" में भी लिखा है कि

**अहो नृलोके पीयेत हरिलीलामृतं बचः ।**
**यस्मिन्पीते कृतं सर्वमिष्टापूर्त्तादिकं भवेत् ।२१३॥**
**मन्दस्य मन्दप्रज्ञस्य वयो मन्दायुषश्चवै ।**
**निद्रया ह्रियते नक्तं दिवा च ब्यर्थकर्मभिः ।२१४॥**

भा० हे हरि जनो ! इस कर्म भूमिका में जन्म लेने का फल इतना ही है कि आप लोग सर्वदा श्रीहरि कथामृतभरे प्रेम वाक्यों से श्रवण द्वारा परमानन्द अमृत पिया करो, क्योंकि जिसके पीने पर यज्ञ, दान, तप, तीर्थ, व्रत, यम, नियम, सबकी पूर्ति ( सफलता ) हो जाती हैं, मन्द बुद्धि मनुष्य की आयु रात दिन निद्रा से एवं व्यर्थ कर्मों से व्यतीत होती है । "सिद्धान्तसार" में भी लिखा है कि

**धिक्कृतं तमहं मन्ये सततं प्राणवल्लभे !**
**यज्जिह्वाग्रे न श्रीरामनाम संराजते सदा ।२१५॥**

भा० श्रीशिवजी कहते हैं कि हे प्रिये ? जिस मनुष्य की जिह्वा पर सर्वदा श्रीराम नाम का जप नहीं है वह निन्दित एवं धिक्कारने योग्य है अतः श्रीरामकृष्णादि नाम सर्वदा सबको जपना चाहिये ।

अच्युताश्रमकृत "श्रीरामनाममहात्म्य" में भी लिखा है कि

**सर्वासां चित्तवृतीनां निरोधो जायते ध्रुवम् ।**
**रामनामप्रभावेण जप्तव्यं सावधानतः ।२१६॥**

भा० श्रीराम नाम जप के प्रभाव से मनुष्यों की चित्तवृत्तियाँ

एकत्रित हो सर्व विषयों से रुक जाती हैं। अतः मनमतंग को वश में करने वाले सन्तों को सावधानता से सर्वदा श्रीरामकृष्णादि नाम जपना चाहिये ॥२२॥

मू० फफ्फा फिर फिरि परे मोह के फन्दा।
अजहु न चेत्यो मूरख अन्धा ॥
गुरु चरणन की धरु मन ! आशा ।
हरि भज मेटो यम की त्रासा ।२३॥

भा० फकार वर्ण से श्रीसुदामाजी शिक्षा देते हैं कि हे मनी राम ! मोह माया के कठिन फन्दों में फिरते २ तेनें कितनें ही दुःख उठाये पर, फिर भी तू वारम्बार उसी विषयाग्नि में गिरता ही रहता है। हे मूर्ख ! अन्धा तू अजहूँ नहीं चेतता ? अब मोहमाया के फन्दों से मुक्त होने के एवंकराल काल के गाल से बचने के उपायों को बताते हैं कि श्रीहरि के समीप चरणों में लगा देने वाले श्रीगुरु महराज के चरणारबिन्दों की शरणागति में जाकर उन्हीं की आशा कर कि वे श्रीहरिभजन करने की रीति भांति का सदुपदेशदेकर तेरे नरक जाने के कठि कुकर्मों के नाशक श्रीरामकृष्णादि मन्त्रों का सदुपदेश देवें, उन्हीं से यमराज के कठिन भयंकर दूतों की त्रास मिट जायगी अर्थात् श्रीगुरुजी से भवतारक मंत्र का उपदेश लेकर शिष्य हो उनकी तन मन धन से सेवा करते हुए उनके ज्ञानोपदेश वाक्यों को पालन कर। श्रीहरिभजन करने से तेरी सहज ही में मुक्ति होजायगी । क्योंकि विना गुरु दीक्षा लिये कोई काम सिद्ध नहीं होते। इष्ट विना शरीर भ्रष्ट रहता है। शुभ कर्मों के फल यथार्थ नहीं मिलते, यह महामंत्र श्रीगोस्वामीजी ने भी लिख दिया है कि

चौ० गुरु बिनु भवनिधि तरे न कोई । जो विरंचि शंकर समहोई ॥
गुरु बिनु मोक्ष मार्ग नहि पावे । गुरु बिन नर चौराशी जावे ॥
सो० बिन गुरु होय कि ज्ञान, ज्ञानकि होय विराग बिनु ।
गावहिं वेद पुरान, सुखकि लहहिं हरिभक्ति बिनु ॥

**मायामोहादि जालेषु पतन्तिचमुहुर्मुहुः ।**
**मूर्खान्धाश्च न चेतन्ति भजन्ति न हरिं गुरुम् ।११६॥**

भा० माया मोह के फँदों में वारम्बार मनुष्य गिरते हैं परन्तु मूरख एवं बुद्धि के अन्धे लोग काल के मुख में जाने को तय्यार होने पर नहीं चेतते और यम त्रास आदि असह्य कष्टों को नष्ट करने वाले श्रीगुरु महाराज तथा श्रीहरि को नहीं भजते। मूल चौपाई के अर्थानुसार यह श्लोक भी है। श्रीहरि दर्शन कराने के लिये श्रीगुरु महाराज ही समर्थ हैं इसीलिये श्रीसुदामाजी ने लिखा है कि "गुरुचरणनकीधरुमनआशा" श्रीगुरु महाराज तथा भगवान् दोनों को एक ही जाने । सत्सङ्गात्पद्यद्वयभाष्येऽपि

**आचार्यं मां विजानीयान्नावमन्येत कर्हिचित् ।**
**नमर्त्य बुद्ध्याऽसूयेत सर्वदेवमयो गुरुः ॥११७॥**

भा० भगवान् कहते हैं कि श्रीगुरुजी को साक्षात् हमारा ही स्वरूप जाने सर्व देवमय ( सर्व देवताओं से भी श्रेष्ठ ) श्रीगुरुजी को जान कर कभी भी उनके प्रतिकूल व्यवहार न करै, और प्राकृत मनुष्य के समान गुरुजी की उपेक्षा या उनका अपमान भी न करै। शिष्य का धर्म है कि भगवान् से भी अधिक अपने श्रीगुरुजी को समझे। "योगशिखोपनिषदि" ।

**गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवसदाऽच्युतः ।**
**न गुरोरधिकः कश्चित् त्रिषुलोकेषु विद्यते॥११८॥**

भा० श्रीगुरु महाराज ही ब्रह्मा विष्णु अच्युत एवं शिव स्वरूप हैं त्रैलोक्य में श्रीगुरुदेव से श्रेष्ठ कोई है ही नहीं अतः "गुरुर्ब्रह्मागुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवोमहेश्वरः। गुरुरेवपरंब्रह्मतस्मैश्रीगुरुवेनमः" गुरु ही ब्रह्मा शिवविष्णु रूप साक्षात्परंब्रह्म हैं उनके लिये नित्य प्रति कोटिशः साष्टाङ्ग दण्डवत् नमस्कार है। आलवन्दारभाष्य में भी लिखा है कि

**योगुरुः स हरिः साक्षाद् यो हरिः स गुरुः स्वयम्।**
**गुरुर्यस्य भवेत्तुष्टस्तस्यतुष्टो हरिः स्वयम् ॥११९॥**
**ब्रह्मरुष्टेहरस्त्राता हररुष्टे हरिस्तथा।**
**हरिरुष्टे गुरुस्त्राता गुरुरुष्टे न कश्चनः ॥१२०॥**

भा० जो श्रीगुरु हैं वे साक्षात् हरी स्वरूप हैं और जो श्रीहरि हैं वे ही श्रीगुरुदेव मूर्ति हैं। जिसके गुरुदेव प्रसन्न होंय तो स्वयं श्रीहरी भी तिस पर प्रसन्न होते हैं, क्योंकि ब्रह्माजी के रुष्ट होने पर शिवजी रक्षा करते हैं श्रीशिवजी के रुष्ट होने पर भगवान विष्णु रक्षा करते हैं और भगवान् के रुष्ट होने पर श्रीगुरुरक्षक होते हैं किन्तु श्रीगुरुदेव के रुष्ट होने पर कोई भी रक्षक नहीं होता। "आचार्यहृदयेऽपि"

**सर्वेषामेव धर्माणां गुरुपूजा परामता।**
**गुरुशुश्रुषया सर्वं प्राप्नोति ऋषिसत्तम! ॥१२१॥**
**सप्तसागर पर्य्यन्तं तीर्थस्नानादिकं फलम्।**
**गुरोरंघ्री जलंबिन्दुस्तत्कोट्यंशेन दुर्लभम् ॥१२२॥**

भा० सम्पूर्ण धर्मों के फलों से श्रीगुरुपूजा ही का फल सर्वश्रेष्ठ सिद्धान्त है। श्रीगुरु पूजा से भोग मोक्ष सकल पदार्थ शीघ्र ही प्राप्त होते हैं। सातो समुद्रों एवं भूमण्डल मात्र के तीर्थों में स्नान

दान करने के फल श्रीगुरु पादोदक (चरणामृत) के एक बूंद के करोड़ों अंश में से एक अंश की बराबर भी नहीं होते हैं

"आल्वारचरितामृतसंग्रहेऽपि"

**गुरोः पादोदकं पीत्वा गुरोरुच्छिष्टभोजनम् ।**
**गुरोर्मूर्तेःसदाध्यानं गुरोर्मन्त्रं सदाजपेत् ॥१२३ ॥**
**धन्या माता पिता धन्यो गोत्र धन्यं कुलोद्भवम् ।**
**धन्याच बसुधादेवी यत्रस्याद्गुरुभक्तिता ॥१२४॥**

भा० मोक्षकामना वाले सुपात्र शिष्य को चाहिये कि श्रीगुरु महाराज कभी दैवात् अपने घर में पधारें तो थाली में उनके चरणों को धोकर परिवार भर पीयें, एवं श्रीगुरु उच्छिष्ठ भोजन प्रसादी लेवें, तथा सर्वदा श्रीगुरु महाराज के दिव्य मंगल विग्रह का ध्यान कर श्रीगुरुमंत्र को सदा जपे। श्रीगुरु चरणाराधन करते हैं उनके माता पिता धन्य धन्य हैं श्रीगुरु भक्तियुक्त नर नारी जिस वंश में जन्मे हों वह गोत्र एवं कुल दोनों ही धन्य धन्य है, एवं गुरु सेवक पुरुष जहाँ २ रहते हों वहाँ २ की भूमि का भी धन्य है। क्योंकि श्रीगुरु महाराज के उपदेशामृत को पानकर शिष्य जन्मसरण रूप भवसागर के दुःखों से मुक्त हो जाते हैं। श्रीगुरु वाक्य हृदय के मोहान्धकार को नष्ट कर देते हैं, श्रीगुरु कृपा से भक्ति ज्ञान वैराग्यादि शुभ साधन दुर्लभ पदारथ भी सुलभ हो जाते हैं, शुद्धान्तः करण भी श्रीगुरु उपदेश से ही होता है। शिव विरंची समान भी हो पर "श्रीगुरुबिनभवनिधितरहिंनकोई"। ज्ञान ध्यान, शील, सन्तोष, विचार, प्रेम प्रतीति, संशय निवृत्ति, जप, याग, पूजा, पाठ, भजन भाव ऋद्धि सिद्धि, लोक, परलोक, साधन, शास्त्रसिद्धांत, गूढ़रहस्य, श्रीहरिचरणानुरक्ति, विषयों से विरक्ति, एवं भवतरणोपाय इत्यादि शुभ गुणों की आकांक्षा जिन्हें हो वे शीघ्रही श्रीगुरु

दीक्षा लेकर मनुष्य जन्म को सुफल करलो अर्थात् बिना श्रीगुरु शरण हुए ये गुण मिलना अति दुर्लभ है ।

स्त्री, धन, पुत्र, कलत्र, धरनी, धाम, राज, पाट, यश, मान, विद्या, दान, ज्ञान, ध्यान, अर्थ, काम, जय, विजय, सुखसाधन, लौकिक पदार्थ, तो सब के लिये सब कोई देते हैं, किन्तु श्रीगुरुदेव तो साक्षात् ही श्रीरामकृष्णनारायणादिनाम एवं अपना धन सर्वस्व श्रीहरि को ही दे देते हैं । अतः मोह माया के कठिन फन्दों से मुक्त होना होय तो श्रीगुरुचरणनकीधरुमनआशा" की शिक्षा शीघ्र ही ग्रहण करिये । और श्रीहरि स्मरण, प्रभुगुणानुवाद गान सर्वदा प्रेमानुराग भक्ति करना ही उचित है। "श्रीवैङ्कटेशस्तोत्र" में श्रीअनन्तदेशिकस्वामीजी ने भी लिखा है कि

**अभिराम गुणाकार दाशरथे जगदेक धनुर्धर धीरमते।**
**रघुनायक राम रमेश बिभो वरदोभवदेव दयाजलधे ॥**

भा० श्रीआचार्याचरण कहते हैं कि हे लोकलोचनाभिराम घनश्याम ! हे दिव्यगुणाकरधाम ! हे श्रीदशरथनन्दन श्रीराम ! हे जगतरक्षक धनुधर ! हे श्रीरघुवीर ! हे धीरमते ! हे रघुवंशनायक ! हे श्रीरमणरमानायक ! हे सर्व समर्थ विभो ! हे शरणागत रक्षक दयासिन्धो ! हे दीनबन्धो ! हे भक्तमनवाञ्छित फलप्रद दिव्य देव ! आप अपने पतित पावन पादारविन्दों की प्रेमानुराग भक्ति का ही वरदान देने की कृपा करैं । इस प्रकार सर्वदा श्रीरामभद्र भगवान् के सन्मुख दीनतापूर्वक प्रार्थना करने से हमारे दयालु सरकार अपने दासों के बेड़ापार लगा ही देवेंगे ॥२३॥

**मू० बब्बा बोलो अमृत बानी ।**
**सनेह प्रीति रसना गुण सानी ॥**

## हरि हीरा हृदय धरि राखो।
## कटुक बचन मुख से जनि भाषो ॥१४॥

भा० श्रीसुदामाजी बकार वर्ण से शिक्षा देते हैं कि हे सज्जन वृन्द ! अपना अनपकारी महाशत्रु भी अपने घर पर आजावे तो अपनी ओर से जल आसन मधुरामृतभरी मीठी बाणी आदि से उसका सत्कार करैं। वह बाणी सज्जनों की शिक्षा के समान स्नेह एवं प्रेम प्रीति की रीति से रसाने के १६ गुणों से भरपूर हो अर्थात् स्वार्थ परमार्थता, राजनीति, धर्मनीतिज्ञता, सत्यता, प्रियता, सरलता, मधुरता, निर्विरोधता, चातुर्यता, निरर्थकवादरहित सार्थकतापूर्ण, सज्ञानवैराग्यता, स्निग्ध स्नेह प्रेमानुराग इत्यादि शास्त्रीय गुण ही रसना के गुण हैं, इन गुणों से सम्पन्न वाक्य सर्वदा सबके साथ बोलकर सर्व व्यवहार किये जांय तो मनुष्य की तो क्या चलाई ? एक बार सर्वेश्वर भगवान् तक वश में हो जांय यह कोई भी दुर्लभ नहीं है। श्रीहरि के दिव्य मंगल विग्रह स्वरूप रूप अनमोल हरि हीरा को अपने हृदय मन्दिर में सदाचिन्तवन करते हुए गुप्त धर कर रखलो, अर्थात् श्रीरामभद्र भगवान् की मानसिक पूजा हृदय में नित्यः प्रति दिन करै एवं दिव्य ध्यान मय सेवा को कभी किसी के प्रति प्रकाशित न करैं। और कितनी ही आपत्ति आ पड़े तो भी प्राचीन मर्यादा भङ्ग करनेवाले छद्म भेषी कुतर्कियों को अपने मुख से कटु वाक्य कभी मत बोलो। कटुता से क्रोध विरोध अभिमान इत्यादि दुर्गुणों की अभिवृद्धि होती हैं अतः श्रीहरि भक्त सन्त महानुभावों को चाहिये कि सत्यप्रिय मधुर वाक्यों से सबका सन्मान करैं। शान्ति एवं भजन भङ्ग करनेवाले दुष्ट प्रकृति के नकली टीचरों का सङ्ग भी त्याग देवें। श्रीगोस्वामीजी ने लिखा है कि

दो० तुलसी मीठे वचन ते, सुख उपजत चहुँ ओर ।
वसीकरण यह मंत्र है, तज दो वचन कठोर ॥

श्रीभगवद्विषयेऽपि

**मृदुना दारुणं हन्ति मृदुना हन्त्यदारुणम् ।**
**नासाध्यं मृदुना किञ्चित् तस्मान्मृदुतरं वदेत् ॥१२७॥**

**प्रियवाक्य प्रदानेन सर्वेतुष्यन्ति जन्तवः ।**
**तस्मात् तदेव वक्तव्यं बचने का दरिद्रता ॥१२८॥**

भा० महाकठोर से भी कठोर क्रोधी क्यों न हो सन्तजन प्रिय मीठे वाक्यों से उसके क्रोध को शीघ्र ही शान्त कर देते हैं एवं अति कोमल को भी मधुर वाक्यों से वशीभूत कर लेते हैं ऐसा कोई भी कार्य नहीं है जो मीठे वचन से सिद्ध न हो जाय, अतः सज्जनों का कर्त्तव्य है कि सर्वदा अमृतमयी मीठी वाणी सबसे बोलें। प्रिय मीठे वाक्यों के सन्मान से समस्त जीव मात्र सन्तुष्ट होजाते हैं, अतः सब के साथ सत्य प्रिय मीठी वाणी ही बोलनी चाहिये क्योंकि प्रिय वाणी बोले में तो कुछ भी दाम खर्च नहीं होते तब मधुर वचनामृत बोल देने में कौनसी दलिद्रता है ? अर्थात् प्रियवाणी सबके साथ बोलना सज्जनों का ही काम है। नीत्युक्तिश्च

**स्वर्गस्थितानामिहजीव लोके**
**चत्वारि चिन्हानिवसन्तिदेहे ॥**
**दान प्रसंगो मधुराच बाणी**
**देवार्चनं ब्राह्मण तर्पणञ्च ॥१२९॥**

भा० स्वर्ग परलोक में जानेवाले पूण्यभागी मनुष्यों के शरीरों में स्वर्ग जाने के चार चिन्ह इस मृत्युलोक में ही बस जाते हैं

अर्थात् अपना अनुपकारी सुपात्र को दान देना, सबके साथ आधीनता से मीठी वाणी बोलना, अपने उपास्य देवकी अर्चना सर्वदा करना एवं शुद्ध सात्विक साधु ब्राह्मणों को भोजन कराना बस ये ही परम पद जानेवालों के लक्षण हैं, और अत्यन्त क्रोध करना कटुवाणी बोलना, दरिद्रता से रहना, असत्य को सत्य एवं सत्य को असत्य कर स्वजन मित्रों में विरोध फैलाना, नीच के साथ सहवास करना, एवं कुलहीन दुष्ट दुर्जनों की सेवा करना बस "चिन्हानिदेहे-नरकस्थितानाम्" नरक में जाने वालों के मुख्य ये ही लक्षण हैं। किसी कवि ने क्या ही अच्छा कहा है कि

दो० रोष न रसना खोलिये, वरु खोलिये तरवार।
सुनत मधुर परिणाम हित, बोलिये बचन विचार॥

श्रीवचनभूषणभाष्येऽपि

**नवनीतोपमावाणी करुणाकोमलंमनः।**
**धर्मबीज प्रसूतानामेतत्प्रत्यक्षलक्षणम् ॥१२८॥**
**तास्तुवाचः सभायोग्या याश्चित्ताकर्षणक्षमाः।**
**स्वेषां परेषां विदुषां द्विषामविदुषामपि ॥१३०॥**

भा० नवनीत मक्खन के समान कोमल प्यारी मीठी वाणी बोलने वाले, एवं पराये दुःख को देखकर करुणा से कोमल दयावान जिनका मनोराम हो जाय, ऐसे महानुभावों को जान लेना चाहिये कि ये प्रत्यक्ष धर्म के अवतार हैं अर्थात् धर्मबीज से उत्पन्न होने वालों के यही उक्त लक्षण हैं। वाणी ऐसी मधुर सत्य प्रिय बोलना चाहिये कि सर्व सभा में आदरणीय हो, और स्वपरिवार वालों एवं अन्य देश परदेश वाले विद्वानों तथा मूर्खों को और तो क्या अपने शत्रुओं तक के चित को भी चुरानेवाली

मीठी वाणी बोलना सत्पुरुषों का ही काम है। और वाणी का मुख्य कथन इतना ही हो जैसे श्रीबालधन्वी स्वामीजी ने "श्रीरामप्रणती स्तोत्र में कहा है कि

श्रीराघवेन्द्रमवधेशमनन्तमूर्तिं
श्रीजानकीशमनवद्यमनङ्गतङ्गम् ॥
कारुण्यसिन्धुमभयेति वृतंधृतंतं
जिह्वे जपेतिसततं मधुराक्षराणि ॥१३१॥

भा० मुमुक्षु पुरुषों को चाहिये कि अपनी जिह्वा को नित्य यही उपदेश देवें कि हे जिह्वे ! तू सदा रट कि हे राघवेन्द्र ! हे अवधेश ! हे अनन्त मूर्त ! हे जानकीश ! हे अनवद्य ! हे मदनमदकदनकरन हारे ! हे करुणा सिन्धो ! हे अभयप्रद व्रतधारी ! इत्यादि मोक्षप्रद मधुराक्षरों वाले नामों को जपा कर और मनीरामें से भी काम लेवें कि हे मने ! तुम श्रीहरि हीरा को हृदय में धर सदा दिव्यमंगल विग्रह का चिन्तवन कर श्रीहरि हीरा की रूप सुधा माधुरी का फोटो श्रीवीरराघव देशिकजी ने "श्रीराघवेन्द्रभक्तिरसप्रकाश" में उतारा है।

कोटिकन्दर्पलावण्य सौन्दर्य्यैकसुमूर्त्तये ।
जगन्मोहन रूपाय श्रीरामाय नमोनमः ॥१३२॥
नमोरामाय श्रीशाय राजेन्द्राय नमोनमः ।
नमः श्रीरामभद्राय जानकीपतये नमः ॥१३३॥

भा० कोटिकन्दर्प लावण्य छवि समुद्र सुन्दरता के एक ही सुन्दर स्वरूप, जगत के चराचरों को मोह लेने वाले ऐसे श्रीअवधेशनन्दन जी के श्रीचरणों में बारम्बार नमस्कार है। श्रीरमानायक राजराजेन्द्र श्रीरामभद्र श्रीजानकी जीवन धन के श्रीचरणों में हमारा

वारम्वार नमस्कार है । इस प्रकार श्रीरामभद्र भगवान् के दिव्यमंगल विग्रह रूप चिन्तामणि को हृदय कमल में धारण कर नित्य ही मानसिक ध्यान करैं । २४ ॥

मू० भभ्भा भूल्यो मन समुझावो ।
जासे भव जाल न फिरि आवो ।
ऐसी भक्ति करो मन मेरा ।
जरा मरन होवे नहि तेरा ॥२५॥

भा० भकार वर्ण से श्रीसुदामाजी शिक्षा देते हैं कि हे माया में भूले मनुष्यो ! आप लोग प्रतिदिन एकान्त में बैठकर अपने मनीराम को मित्र के समान सर्वदा शिक्षा देकर समुझावो कि हे मन ! तू मतिमन्द अजान के समान जान बूझ कर अनिष्ट सर्व दुःखप्रद क्षणिक सुख के लोभ में फँस कर अमूल्य नर देही को पाकर व्यर्थ ही क्यों कुपन्थ में जाता है? अरे देख तेरी करनी से ही सर्व इन्द्रियाँ विषय भोगों में चंचल हैं। तेरे स्थिर न रहने से ही सर्व कार्य नष्ट भ्रष्ट हो रहे हैं। संसार का असह्य दुःख भी तेरी ही भूल से हम भोगते हैं, तू ही हमारा शत्रु एवं मित्र भी है। तेरा कर्तव्य तो इतना ही है कि श्रीश्याम सुन्दर परमोदार सरकार के पतित-पावन पादारविन्दों में मधुकर के समान प्रेमानुराग भक्ति रस का लोभी बन जाना जब तू सरकार की ओर झुक जायगा तो तेरे पीछे इन्द्रियाँ स्वयं प्रभु के कैङ्कर्य में लग जाँयगीं, तू इन्द्रियों का राजा है तेरे बिगड़ने से ही इन्द्रियाँ स्वयं बिगड़ जाती हैं अब तू सत्य प्रण करले कि श्रीरामभद्र पद पङ्कज पराग के लोभी भ्रमरवत् मैं भी दिव्य भक्त्यनुराग में ही लगूंगा, अय मेरे मन ! तू ऐसा दिव्य व्यापार कर कि तेरी कर्तव्यता से शुद्ध, सत्यसन्ध चेतन

भवजाल के फन्दों में फिर २ के नहीं फसें और तू प्रेमानुराग मय दिव्य भावना से माधुर्य भक्ति रसामृत पीले कि गर्भवास ज-म जरा मरण तेरे कुछ भी न हों बस ! जगत में भूले हुए मन को समुझाने के उपाय उपरोक्त ही हैं, जिससे भवजाल में नर नहीं आवे उसी प्रेमापरा आदि भक्ति के महत्व को कहते हैं। श्रीकुलशेखर स्वामीजी ने "मुकुन्दमाला" में लिखा है कि

**भव जलधिमगाधँ दुस्तरं निस्तरेयं**
**कथमहमिति चेतो मास्मगाः कातरत्वम् ॥**
**सरसिजदृशिदेवे तावकी भक्तिरेका**
**नरकभिदि निषण्णा तारयिष्यत्यवश्यम् ॥१३४॥**

भा०—हे चित्त ! तू चिन्ता मत कर तू दीन आशाहीन मत बने कि इस अगाध दुस्तर भगसागर से मैं कैसे तरूँगा। जो कमलदल नयन करुणा अयन दीनों को एवं महापापियों को भी अभय देने वाले दीनदयाल कृपाल श्रीराघव के पद कमल में भवतारणीनरक निवारणी तेरी प्रेमाभक्ति है एक वही तेरे को तार देगी अतः श्रीहरि भक्ति कर। ऐसे तरजाने के लिये मन को सिखावन देना ही चतुर. सन्तों का काम है। भक्ति के भेद भक्ति शास्त्रों में कहे हैं। यथा

आलवन्दारतत्वत्रयभाष्येऽपि

**श्रवणं कीर्त्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम् ।**
**अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम् ॥१३५॥**
**इति पुंसार्पिता विष्णौ भक्तिश्चेन्नवलक्षणा ॥**

भा० श्रीरामकृष्ण नारायणादि भगवत्कथा श्रवण करै, श्रीहरि नाम एवं उनके दिव्यचरित्रों का कीर्त्तन करैं, श्रीश्यामसुन्दर लोक

लोकाभिराम, शोभाधाम, कोटि कन्दर्प लावण्य सीमा, छवि समुद्र, भगवान् विष्णु श्रीरामकृष्ण नारायणादि दिव्य मंगल विग्रहों का ध्यान कर प्रभु को हृदय में स्मरण करै। श्रीरामकृष्णनारायण शालग्राम इत्यादि अर्चा विग्रहों के चरणारविन्दों की नित्य सेवा करना, श्रीहरि के पादारविन्दों की सहस्र नाम से अथवा दिव्य भगवन्मन्त्रों से तुलसीदलों के द्वारा नित्यार्चन करै अर्थात् अपने स्वामी के श्रीचरणों में नित्य ही सहस्र अथवा १०८ तुलसीदल चढ़ाना, दिव्यस्तुतियों एवं मंगलमय शरणागति परक श्लोकों से स्तुति करके पंचकालपरायण हो नित्य ही साष्टाङ्ग द्वारा वन्दना करै, पंचकाल परायण पंचमोपायनिष्ठ दास भाव से नित्यकैंकर्य्य करना, सख्यभाव प्रौढ़, मधुर, नरम, भेद से सरकार की सेवा करना, आत्म भरन्यास एवं आत्म सम्बन्धी समस्त पदार्थों को श्रीहरि के अर्पण कर अपना आत्म समर्पण करै, यह नवलक्षणा भक्ति रूपा भगवद्दिव्य मंगल विग्रह की सेवा एवं भागवत परिचर्या मनुष्यों को नित्य ही कर्तव्य है। "आनन्दतत्वदीपिका" में श्रीअग्र-स्वामीजी ने १६ प्रकार की भक्ति लिखीं हैं

**आद्यं तु वैष्णवं प्रोक्तं शंखचक्राङ्कनं हरेः।**
**धारणं चोर्ध्वपुण्ड्राणां तन्मन्त्राणां परिग्रहः ॥१३६॥**
**कीर्तनं श्रवणं चैव वन्दनं पादसेवनम्।**
**तत्पादोदकसेवा च तन्निवेदितभोजनम् ॥१३७॥**
**तदीयानाञ्च सेवा च द्वादशी व्रतनिष्ठितम्।**
**तुलसी रोपणं विष्णोर्देवदेवस्य शार्ङ्गिणः ॥१३८॥**
**भक्तिषोड़शधा प्रोक्ता भवबन्ध विमुक्तये।**

भा० सबसे प्रथम वैष्णव दीक्षा लेकर वैष्णव होना चाहिये। भगवदायुध तप्त शंख चक्रादि भुजमूल में लेना, ऊर्ध्वपुंड्र तिलक लगाना, भगवन्मन्त्रों की दीक्षा लेना, श्रीहरियश नाम कीर्तन करना, कथा सुनना, वन्दना करना, पाद सेवन करना, श्रीभगवत्पादोदक नित्य सेवन करना, भगवत्प्रसाद ही नित्य सेवन करना, भागवतों की सेवा सुश्रुषा सन्तसेवा नित्य करना, हरिवासर द्वादशीव्रत-परायण होना, तुलसीजी का वृक्ष लगाना इत्यादि षोड़श प्रकार शार्ङ्गपाणी भगवान् की भक्ति भवबन्ध विनाशन के लिये हैं।

भगवद्धर्मदर्पणेऽपि

**यज्ञोदानं तपो होमो भोजनं पितृतर्पणम् ।**
**चक्रलाञ्छन हीनस्य बिप्रस्य विफलं भवेत् ॥१३९॥**

भा० यज्ञ, दान, तप, होम, भोजन, पितृतर्पण इत्यादि चक्रादि चिन्ह हीन ब्राह्मण के कर्म किये कराये सब कुछ निष्फल होते हैं, अर्थात् वैष्णवों के नियम शास्त्रों में बताये हैं कि विष्णुयज्ञ वैष्णवों के ही द्वारा होना चाहिये, दान वैष्णव ब्राह्मण को ही देवें, तप होमादि कर्म भी वैष्णव विद्वान् के द्वारा ही कराना चाहिये, श्राद्ध यज्ञादि में भोजन भी वैष्णवों को ही करावें, और पितृयों को तर्पण से परिपूर्ण करना होय तो वैष्णवों के ही द्वारा कराना चाहिये, तात्पर्य, यही है कि उपासकों के उपरोहित भी उपासक वैष्णव ब्राह्मण होय तो वैष्णवधर्म के मर्यादा की रक्षा है। क्योंकि "नदासा-वासुदेवस्यसर्वलोकेश्वरस्यये । तेषांहिनरकेवास:कल्पायुतसतैरपि" अर्थात् सर्वलोकनायक वासुदेव भगवान के दास न होकर उन्मत्त की भांति श्रीहरिभगवद्दास होने वालों की अवहेलना करते हैं उनका सयकड़ों कल्प पर्यन्त नरकों में वास होता है। अत: मोक्ष कामनावाले मनुष्यों को उचित है कि शंखचक्रादि चिन्ह उर्ध्वपुंड्र

तिलक भगवत सम्बन्धी नाम कमलाक्ष तुलसीमाला भगवत्सेवा, भगवन्मन्त्रों का जप इत्यादि मोक्षप्रद पंचसंस्कारों को धारण करें।

"श्रीतत्वशेखर" में लिखा है कि

नदानं न तपो नेज्या न शौचं न ब्रतानिच।

प्रीयतेऽमलया भक्त्या हरिरन्यद्विडंबनम् ॥१४०॥

भा० न दान से श्रीहरि प्रसन्न होते हैं न घोर तपस्या से, नपूजा से न चतुराई से, एवं न व्रतनियम से ही भगवान् प्रसन्न होते हैं, वे ते। केवल निष्काम निरछल भक्ति से ही प्रसन्न हो जाते हैं। भगवान् को द्विजत्व देवत्व एवं ऋषि मुनियों का सर्व वेद भेद ज्ञातापना, तथा असुर मनुष्य पक्षी गन्धर्व अथवा कोई भी हो उन्हें तो प्रेमानुरागी प्रपन्न भक्त ही प्राण समान प्यारा लगता है। अन्य सब स्वार्थ की विडम्बनायेंही हैं। गीतायाम्।

अपिचेत्सुदुराचारो भजतेमामनन्यभाक्।

साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः॥१४१॥

भा० श्रीपार्थ सारथी भगवान् कहते हैं कि हे अर्जुन! महान् पापी दुराचारी भी क्यों न हो यदि समस्त पाप कर्मों को त्याग कर प्रेमानुराग अनन्य भाव से भक्ति पूर्वक हमको भजता हो, यदि सम्यक् प्रकार से हमको अपने माता पिता गुरु बन्धु स्वामी सर्वथा जानता हो तो उसे परम वैष्णवाग्रणी साधु मानना चाहिये। नवधाभक्ति के नव आचार्य प्रधान हुए हैं यथा

श्रीकृष्णश्रवणे परीक्षिदभवद्वैयासकीः कीर्त्तने

प्रह्लादः स्मरणेऽङ्घ्रिपद्मभजने लक्ष्मी. पृथुःपूजने।

अक्रूरस्त्वभिवादने कपिपतिर्दास्ये च सख्येऽर्जुनः।

**सर्वस्वात्मनिवेदने बलिरभूत्कैवल्यमेतेविदुः ॥१४३॥**

भा० श्रीनन्दनन्दन की कथा श्रवण करनेवालों में प्रधान श्रीमहाराज परीक्षितजी हुए, कीर्तन करनेवालों में श्रीशुकदेवजी, स्मरण करने में प्रह्लादजी, श्रीहरिपद पद्म परिचर्या में श्रीलक्ष्मी अम्बाजी, अर्चनपूजा में पृथु महाराज, अभिवादन में श्रीअक्रूरजी, कपिपति श्रीमारुतात्मज दास्यभाव के प्रधान आचार्य हुए। सख्यरस में श्रीअर्जुन, सर्वस्व आत्मनिवेदन में श्रीबली महाराज, ये सब उक्त नवधा भक्ति के भावों में प्रधान आचार्य हुए, और ये सब कैवल्य मोक्ष पद भागी हुए। "प्रपन्नगीतामें" गीताचार्यस्वामीजी ने लिखा है कि

**नाथ ! योनिसहस्त्रेषु येषु येषु व्रजाम्यहम् ।**
**तेषु तेष्वचलाभक्तिरच्युतास्तु सदा त्वयि ॥१४६॥**

भा० हे नाथ ! हजारों योनियों में जहाँ २ मैं जाऊँ वहाँ २ हे अच्युत ! आपके पादारविन्दों की अचला भक्ति नित्य कैङ्कर्य एवं आपके दिव्य मंगल विग्रह में मेरा प्रेमानुराग हो। श्रीराममंत्र के "षडक्षरप्रपत्तिस्तोत्र" में श्रीनाथमुनिजी के पौत्र श्रीराममिश्र स्वामीजी ने भी योंहीं लिखा है कि

**यत्रकुत्रापियास्यामि देवतिर्य्यङ्नरेषुच ।**
**तत्र प्रेमाचलाभक्तिं देहि मां भरताग्रज ! ॥१४४॥**
**रामभद्र ! दयासिन्धो ! दीनवन्धो कृपानिधे ! ।**
**पापपङ्के निमग्नोऽस्मि त्राहिमां रघुनन्दन ! १४५॥**

भा० श्रीराममिश्र स्वामीजी कहते हैं कि हे श्रीभरताग्रज ! श्रीराम ! मेरा जन्म देवयोनि नरयोनि एवं कीट पतङ्गादि किसी भी योनि में कहीं भी हो मैं जहाँ २ जाऊँ वहाँ २ हे प्रभो ! पतित

पावन आपके पादारविन्दों की नित्यानुरक्ति प्रेमभक्ति ही मेरे को दीजिये ।

हे श्रीरामभद्र ! हे दयासिन्धो ! हे दीनवन्धो ! हे कृपासागर ! हे श्रीरघुनन्दन ! मैं पाप रूपी कीचड़ में फँसा हूँ अतः हे श्रीराघवेन्द्र ! शरणागत दीन जनदास की रक्षा करो । यह हमारे पूर्वाचार्यों का ही भक्त्युपदेश का उदारण है ।

दो० उमा दान मख यज्ञ तप, नाना व्रत अरु नेम ।
राम कृपा नहि करहिं तस, जस निष्केवल प्रेम ।
जीवत भोगो अति विभव, तनु तजि हरिपुर जाय ।
पान करो हरि भक्ति रस, पुनरागमन नशाय ॥

श्रीभट्टारक स्वामीजी ने "भगवद्गुणदर्णभाष्य" में भी लिखा है ।

**यस्यनाम्नि स्मृतेर्मर्त्यः समुत्क्रान्तेरनन्तरम् ।**
**प्राप्नोति वैष्णवं स्थानं पुनरावृत्तिवर्जित्तम् ॥१४६॥**
**नवासुदेवभक्तानामशुभं विद्यते क्वचित् ।**
**जन्ममृत्युजराव्याधि भयं नैवोपजायते ॥१४७॥**

भा० जिन श्रीरामभद्र भगवान् के नाम स्मरण में जिस मनुष्य की चित्तवृत्ति लग जाय तो उस स्मृति से जीव मरण के पश्चात् जहाँ से फिर लौट कर नहीं आता, ऐसे दिव्य स्थान वैष्णव लोक को प्राप्त हो जाता है । श्रीवासुदेव भगवान् के अनन्य भक्त सन्त हैं उनको कभी अशुभ ( दुखदारिद्रादि पाप भोग ) जन्य कष्ट नहीं होते हैं, और जन्ममरण जरा व्याधि आदि भय कभी नहीं होते हैं ।

सदुपदेशामृतसारेऽपि

**मृत्योर्विभेषि किंमूढ़ ! भीतं मुञ्चति किं यमः ।**
**स्रजातं नैव गृह्णाति कुरुयत्नमजन्मनि ॥८॥**

भा० हेमन मूरख ! तू मृत्यु के भय से क्यों डरता है ? क्या डरे हुए को यमराज छोड़ देंगे ? कभी नहीं क्योंकि जिसका जन्म नहीं हुआ उसको मृत्यु मारने के लिये भी नहीं जाती अर्थात् श्रीहरिपादारविन्दों का आराधन करनेवालों को कालका भय कभी नहीं होता एतदर्थ हे मनीराम ! तू भी श्रीहरिपादारविन्दों का ही अवलम्बन ले ले अतएव तेरा भी पुनर्जन्म मरण जराव्याधि भयादि सर्व दुःख छूट जांयगे। ये सब प्रमाण भक्ति परकएवं जन्ममरण जरा व्याधि भय निवारणार्थ शुभ उपदेश लिखे गये हैं ॥२५॥

**मू० मम्मा मोह जाल भवसागर भारी।**
**धीमर काल मीन संसारी ॥**
**जाल लिये यम फिरत अहेरा।**
**हरि विमुखन पर देत दरेरा ॥२६॥**

भा० मकार वर्ण से ज्ञानोपदेश देते हैं कि हे आत्महितेच्छु सज्जनो ! इस अगाध भवसिन्धु में माया मोह रूपी बड़ा ही विकराल भयंकर भारी महाजाल बिछा हुआ है, इस जाल में चराचर चेतन मीनवत् सबही फंसे हुए हैं, इसमें कालरूपी धीमर (मल्लाह) निसंक भाव से मोहरूपी जाल में फंसे हुए संसारी मनुष्य रूप मछलियों का शिकार करता रहता है, यमदूत हाथों में जाल लेकर त्रैलोक्य में शिकार खेलने के लिये घूमा करते हैं। और श्रीहरि पादारविन्द विमुख जीवों पर विशेषकर धावा मारते हैं। अर्थात् माया मोह में मीनवत् फंसे हुए मनुष्यों को कालरूप धीमर शिकार खेलने का दौड़ा किया करता है, जिनको मोहरूपीजाल से बचना हो वे श्रीहरिपादारविन्दों की भक्ति करैं, और जिन्हें स्त्री पुत्र धन धान्य कुल परिवार के अनिष्ट खोटे चक्कर में नहीं पड़ना हो,

कालके सिकंजे के सिकारी न होना हो, यमदूतों के मुद्गरों की मार पूर्वक नर्कों के धक्के न खाने हों, गर्भ जन्म जरा विपत्ति के भयंकर भय से मुक्त होना हो तो संतों की सत्सङ्गति पूर्वक श्रीहरिपद-पद्मद्वन्द्व मकरन्द रस पान परायण हो जाइये अर्थात् "सर्व-त्यक्त्वाहरिंभजेत्" की दीक्षा लेलो तो सर्व दुख दूर होंगे।

दो० "मोहजाल भवसिन्धु महँ, फंसे मीन समलोग।
मारतकाल सुतालदे, हरि विमुख न दुख भोग॥
रे मन मूरख! चेत तू, भयो विषय लवलीन।
प्रभु पद पंकज टहलकरु, काल निसाना दीन"॥

"अभियुक्तसारावल्याम्"

**भवाब्धौ दुस्तरे नित्यं मोहजालं सुविस्तृतम्।**
**कालस्तु धीवरो हन्ति जीवमत्स्यान्स्वछन्दतः ॥१४९॥**

भा० यह श्लोक श्रीसुदामाजी की चोपाई के अर्थानुकूल मिलता है अर्थात् दुस्तर भवसागर में मोहरूपी बड़ा भारी जाल फैला हुआ है इस जाल को फैलाने वाला काल रूपी धीमर है इस जाल में फँसे हुए जीवों को इच्छा पूर्वक शिकार खेल कर उन्हें मार डालता है। जो श्रीहरि को भुलाकर केवल माया मोह के कुविषय वासनाओं में फँसकर अमूल्य नर जन्म को व्यर्थ खो देते हैं वे विकराल काल के गाल में पीस दिये जाते हैं उनके जन्म मरण का असह्य कष्ट कभी नहीं छूटता। इस विषय पर श्रीकुलशेखर आल्वार स्वामीजी ने "मुकुन्दमाला" में लिखा है कि

**तृष्णातोये मदनपवनोद्भूतमोहोर्मिमाले**
**दारावर्ते तनयसहजग्राहसङ्घाकुलेच।**
**संसाराख्ये महतिजलधौ मज्जतां नस्त्रिधामन्!**

**पादाम्भोजे वरद ! भवतो भक्ति नावं प्रयच्छ ॥१५०**

भा० श्रीरामोपासक कुलशेखर अल्वार स्वामीजी कहते हैं कि हे त्रिधामन् ! हे त्रिपाद विभूति नायक ! श्रीराम ! यह संसार रूपी बड़ा भारी भवसागर अगाध है इसमें अत्यन्त तृष्णा रूपी जल भरा है जिसमें काम क्रोध रूपी पवन से प्रेरित मोह रूपी तरल तरंगे उठती हैं और भी उसमें स्त्री रूपी भँवर बड़ा ही कठिन है उसमें भी पुत्र कलत्रादि रूप ग्राह एवं मगरादियों से ग्रसित ऐसे दुस्तर भवसिन्धु में डूबते हुए हम सबों को पार करने के लिये हे वरद ! हे दानि शिरोमणे ! अपने पतित पावन पादारविन्द रूपी नौका देने की कृपा करैं, अर्थात् भवसिन्धु में व्याकुल हम सब दासों को निज चरण शरणागति देकर उबार लो। श्रीतोताद्रि के श्रीविजय रामाचार्यस्वामी जी ने भी "श्रीराममहिम्नस्तोत्र" में लिखा है कि

**महामोहावर्त्ते पतितमिह मां ते शरणगं**

**शरण्यस्त्वत्तोऽन्यः प्रभवतिनकोऽप्यत्रजगति ।**

**अतस्त्वत्पादाम्भोरुह युगलमाश्रित्य नितारा**

**मितीहे संसाराद् वृजिन निचयादुद्धरविभो ? ॥१५१॥**

भा० श्रीविजयरामाचार्य स्वामीजी श्रीरामभद्रभगवान् से कहते हैं कि हे शरणागत रक्षक विभो ! इस संसार रूपी भवसागर के मोह माया के कठिन भँवर चक्कर में अनेक जन्मान्तरों से पड़ा हुआ हूँ ऐसी अवस्था में इहाँ आपको छोड़कर अन्य मेरा रक्षक कोई भी नहीं होता है, और देवतान्तरों के द्वार प्रति द्वार का भिखारी भी बन चुका हूँ पर मेरे को भव पार कर देने की शक्ति किसी में भी नहीं है अतः हे दीनबन्धो ! आपके युगलपादारविन्दों का आश्रय लेकर शरणागत आया हूँ इसलिये संचित कर्मवासना

रूपी फांस में फंसे हुए मेरे को इस कठिन संसार के घोर दुःख समूहों से छुड़ा दीजिये यही दीनदास की प्रार्थना है। यह स्तोत्र श्री-रामोपासकों को अवश्य ही देखना चाहिये। "भागवतधर्म-परिचर्यायाम्"

**तथानते माधव ! तावकाः क्वचिद्**

**भ्रश्यन्तिमार्गात् त्वयि वद्धसौहृदाः ।**

**त्वयाभिगुप्ताविचरन्ति निर्भया**

**विनायकानीकपसूर्द्धसु प्रभो ? ॥१५२॥**

भा० हे श्रीमाधव ! हे श्रीमदनमोहन ! आप के दिव्य मंगल विग्रह की माधुरी छटा में मगन मन मस्त रहनेवाले प्रेमानुरागी सन्त महानुभाव अपने भक्ति पथ से कभी विचलित नहीं होते हैं। हे प्रभो ? बड़े भारी भयंकर विघ्नों को एवं विघ्ननायकों के मस्तक पर पद रखकर आपकी कृपा से त्रयलोक्य में निर्भय विचरते हैं। इस प्रकार श्रीहरिपादारविन्दों की भक्ति करने वाले मनुष्य माया मोह के चक्कर में नहीं पड़ते हैं और जो भक्ति विमुख हैं वे काल के जाल में सदैव फँसे रहते हैं

दो० माया सगी न तन सगो, सगो न यह संसार।
परशुराम या जीव को, सगो सो सिर्जनहार ॥

ज्ञानोपदेशमालिकायाम्

**अहन्यहनि भूतानि गच्छन्तीह यमालयम् ॥**

**शेषाःस्थावरमिच्छन्ति किमाश्चर्यमतः परम् ॥१५३**

भा० रोज रोज नित्य ही संसारी जीव मृत्यु लोक से मर मर कर यमपुरी को चले जाते हैं और अन्य पासवर्त्ति पुरुष उन मरे हुओं के दुसह दुःखों को अपने नेत्रों से देखते हैं तो भी संसार में

अपनी कल्पान्त स्थायी स्थिरता सब चाहते हैं इतना कष्ट देखने पर भी जड़ जीव श्रीहरि भजन नहीं करते इससे बढ़ कर क्या आश्चर्य होगा ? अष्टादशरहस्य में श्रीसुदर्शस्वामीजी ने लिखा है कि

**केशवाः पुरुषा लोके येषां हृदि न केशवः।**

**केशवार्पितसर्वाङ्गा न शवा न पुनर्भवाः ॥१४॥**

भा० इस मृत्यु लोक में जीते जी मुर्दे कौन हैं ? उत्तर जिन के हृदय में भगवान् केशव नहीं हैं। और जिन्होंने अपना प्राण सर्वस्व एवं तन, मन, धन, जीवन के सर्वाङ्ग श्रीकेशवार्पण किये हैं वे तो न मुर्दे ही हैं और न उनका संसार में जीवन मरण ही होता है, वे परमपद मोक्ष धाम को जाते हैं। श्रीहरिपद विमुखी जीव ही काल के शिकार होते हैं अतः जिन्हें भवसागर के मोह रूपी जाल से एवं काल के गाल से वचना हो तो सर्वदा श्रीहरि नामस्मरण, सन्त संगत, कथामृत पान प्रेमानुराग भक्ति, ज्ञान, वैराग्यादि शुभ कर्म धर्म पालन करते हुए जीवन व्यतीत करैं क्योंकि नर तनु पाकर श्रीहरिपद विमुख जीवन अजागलस्तनवत् व्यर्थ है ॥ २६ ॥

**मू० यय्या यह अवसर नहि बारम्बारा ।**

**ताते पुनि पुनि करत पुकारा ।**

**मनवाँ मित्र तुम चतुर सुजाना ।**

**विषरस छाँड़ि भजो भगवाना ॥२७॥**

भा० यकार वर्ण से जीवन मूल उपदेश देते हैं कि हे मनवाँ-मित्र ! तू परमसुजान ज्ञानवान है, तू हमारा मित्र है, तेरे वशमें देवदुर्लभ साधनधाम शरीर इन्द्रियादि सब हैं, "यहभरत-

खण्डसमीपसुरसरिथलभलोसंगतिभली" ऐसे साधन के सुगम शुभ उपाय पाकर भी तू हरि पादारविन्दानुरागी न हुआ तो फिर ऐसा सुअवर तेरे हाथ बारम्बार कभी नहीं लगेगा, यदि मनुष्य शरीर से मोक्ष साधन नहीं बना तो चौरासी के चक्कर में पड़ कर तू बारम्बार हायत्राय मचाकर अनाथ की भाँति पुकारा करैगा, क्या तेरे को कोई भी बचा भी सकेगा ? कोई नहीं अतः हे चंचल मित्रवर मनीराम ! तू व्यर्थ विषय रसको हलाहल विष की भाँति छोड़ कर श्रीरामभद्र दीनबन्धुजी के पतित पावन पादारविन्दों में प्रेमानुरागभक्तिमय लगन लगाकर सर्वदा भजन कर, तो विषय वासना रूपी दुस्तर समुद्र से तेरा बेड़ापार है। मनुष्यों को चाहिये कि आबाल्य अवस्था से ही श्रीहरिभजन, स्मरण, कीर्त्तन, कथा श्रवण, ध्यान, पूजा, पाठ, दान, धर्म, यज्ञादि शुभ कर्म करने की शिक्षा बालकों को देवें "पंचस्तवीभाष्य" में लिखा है कि "कौमाराद्याचरेत्प्राज्ञोधर्मान्भागवतानिह। दुर्लभंमानुषं जन्मतदप्यध्रुवमर्थदम्" बुद्धिवान् अपने बालकों को यह शिक्षा देते हैं कि हेपुत्र ! श्रुति सिद्धान्त बताती है कि बालपने से ही भागवत परिचर्या एवं भगवद्धर्म को पालन करो अर्थात् छोटेपने से ही श्रीगुरुशरणागत होकर पंचसंस्कारादि लेकरके श्रीहरिकी उपासना करो, क्योंकि यह मनुष्य योनी बारम्बार नहीं मिलती, न ऐसा साधन का सुअवसर ही मिलता, अतः क्षणिक सुखप्रद शरीर को व्यर्थ विषयों में कभी नहीं खो देना चाहिये इस प्रकार का सदुपदेश सबको देना चाहिये और योग्य सन्तों से भगवत ज्ञान सीख लेना चतुर पुरुषों का ही काम है। चतुर मनीराम मित्र से मिल कर कहो कि क्या तू ऐसी करुणामयी प्रियवाणी से कहेगा ? कि

तुभ्यंनमो भगवते रघुनन्दनाय श्रीजानकीप्रियतमाय खरान्तकाय।
योगीन्द्रपूजितपदाम्बुरुहद्वयाय संसारदुःखशमनायनमोनमस्ते ॥

इसका अर्थ प्रथम हो चुका है। "भगवद्गुणदर्पण" में लिखा हैं

**यथा हि पुरुषस्येह विष्णोःपादोपसर्पणम् ।**
**यदेषः सर्वभूतानां प्रिय आत्मेश्वरः सुहृत् ।१५६॥**

भा० मनुष्यों को इस जगत में आकर जैसे श्रीहरिपादारविन्दों की भक्ति मिले वैसा ही उपाय करना चाहिये, क्योंकि प्राणीमात्र के स्वामी एवं सुहृद् सखा सर्व दुखों से छुड़ाने वाले ये श्रीवैकुण्ठ नायक श्रीपति पुरुषोत्तम श्रीरघुनायक ही हैं। "ज्ञानामृतसागर" में भी लिखा है कि

**सुधा कालं न नेतव्यं वदन्ति कवयो मुहुः ।**
**येन सार्थीकृतः कालः सुखंभुक्ते: स वै पुमान् ॥१५७॥**
**गतज्ञान्यत्पुनर्याति दैवात्सर्वंनृपोत्तम ? ।**
**यातु गतंक्षणं नैवायातं याति च यास्यति ॥१५८॥**

भा० महानुभाव ज्ञानी जन सन्त सदैव जगत को सदुपदेश वारम्बार देते हैं कि व्यर्थ समय कभी भी नहीं बिताना चाहिये, क्योंकि अमूल्य मनुष्य तनु पाकर अपने समय को भगवत् भजन भाव में जिन्होंने व्यतीत किया है वे ही दोनों लोकों के सुख भोक्ता होते हैं। गये हुए समस्त पदार्थ भाग्यवश फिर भी मिल सकते हैं किन्तु समय बीत गया वह क्षण, फिर लाखों उपाय करने पर भी कदापि न तो आया न आता है न आवेगा ही, अतः मनुष्य शरीर पाकर क्षणार्द्ध भी व्यर्थ न जाने देवें, वेही चतुर हैं। विषयरस को त्याग कर भगवान् का भजन करने से प्रभु शीघ्र ही अपना लेते हैं। दोहावली में लिखा है कि

दो० तुलसी कोशलपाल सो, को शरणागत पाल !

भञ्ज्यो विभीषण बन्धु भय, भंज्यो दारिदकाल ॥
वल्कल भूषण फल असन, तृण सेज्या प्रभु प्रीति ।
ताहि समय लंका दयी, यह रघुवर की रीति ॥

श्रीकुलशेखर आल्वार स्वामीजी ने "मुकुन्दमाला" में लिखा है कि

**कृष्ण ! त्वदीय पदपङ्कज पञ्जरान्त**
**मद्यैव मे विशतु मानसराजहंसः ॥**
**प्राण प्रयाण समये कफवातपित्तैः**
**कण्ठावरोधनविधौ स्मरणं कुतस्ते ॥१५९॥**

भा० श्रीआल्वारस्वामी जी कहते हैं कि हे नन्दनन्दन ! हे श्रीकृष्ण ! हमारे मन मन्दिर रूप मानसरोवर में आपके पादारविन्द-रूपी राजहंस अब ही से निवास करैं, क्योंकि हे दीनबन्धो ! जब शरीरान्त में प्राणान्त होने लगेंगे अर्थात् प्राण छूटने लगेंगे उस समय कफ बात पित्तादिकों के त्रिदोषों से कण्ठ रुक जाने पर तब आपका स्मरण कहाँ से होगा ? अतः नर देह नौका पाकर भवपार होने का उपाय सर्वदा करना चतुर मनीराममित्र का ही काम है । "श्रीवचनभूषणभाष्य" में श्रीवरवरमुनीजी ने लिखा है कि

**इदं शरणमज्ञानामिदमेव विजानताम् ॥**
**इदं तितीर्षतां पारमिदमानन्त्यमिच्छताम् ॥१६०॥**

भा० यह श्रीरामशरणागति रूप उपाय माया में फँसे हुए अज्ञानियों को भी मोक्षप्रद है, एवं ज्ञानियों का भी यही उपाय है, तथा भवपार होने की इच्छा वाले एवं भगवदनुभव के लिये अत्यन्तत्वरान्वितअर्थात् प्रेमानुराग पराभक्ति श्रीरामपादरविन्दानुरक्ति की उत्कृष्ट इच्छावाले भागवतों को भी यह एक ही शरणागति रूप उपाय

सौलभ्य उपाय है । श्रीवेदान्तदेशिकस्वामीजी ने "दिव्यसूरिदीपिका" में लिखा है कि "परःपन्नाभर्तुःप्रथनपतिरन्यावयवान्" श्रियःपति भगवान् की प्रेमानुरागभक्ति के प्रथमोपाय परात्पर दिव्यगुरुवर्य एवं उनके अङ्गस्थानीय शिष्य प्रशिष्यों की सत्सङ्गति एवं वैष्णवी दीक्षा लेना ही उचित है । इस पद का परंपरापरक अन्य अर्थ भी हैं । श्रीलोकाचार्य स्वामीजी नें "प्रमेयशेखर" एवं अर्चिरादिमार्ग में लिखा है कि

**अङ्के भरतमारोप्य मुदितः परिषस्वजे ।**
**इत्युक्त प्रकारेण अङ्कमारोप्यभरतमिवाक्रूरमिव**
**चाश्लिष्य प्रीत्याऽसीतिपृच्छति ।**
**अयञ्च, अहंब्रह्मास्मीतिराजकुमारइतिचवदति ॥१६२॥**

भा० यह चेतन भगवत् परायण भागवत धर्मनिष्ट जब होता है तब स्वयं श्रीहरि कृपा करते हैं, तब सप्तावरण भेदन कर "विरजातीरप्रदेशंसआगच्छतिविरजानदीम् तत्तोयस्पर्शमात्रेण" श्री विरजाजी के उस पार जाकर सुवर्णतेजोमय विरजा जल स्पर्श करने से "अमानवं समासाद्य" चतुष्टय अन्तःकरण सहितमनोमय सूक्ष्म लिंग शरीर को त्यागकर दिव्य पुरुष स्पर्श से वह जीव लावण्य सौन्दर्यादि कल्याण गुणों से युक्त शुद्ध सत्वमय भगवदनुभव श्रीरामपादारविन्दानुराग करने योग्य दिव्य शरीर को प्राप्त हो जाता है । पश्चात् "अयोध्यापराजिताइतिकथितश्रीवैकुण्ठमहानगरंप्रविश्य" अपराजिता श्रीअयोध्या श्रीवैकुण्ठ महानगर को प्राप्त होकर "राजमार्गगमनंभवति" राजमार्ग अर्थात् महाराज श्रीसाकेतनायक महराज दिव्य महल के मार्ग को प्राप्त होजाता है वहाँ कल्प वृक्ष तरे मुक्तमण्डप सहस्र स्तम्भ के दिव्यराज सिंहासन पर विराजे हुए भक्तवत्सल भगवान् शरण आये चेतन को देखकर

वात्सल्य भाव से दौड़ पड़ते हैं, और उस भक्त को भगवान् भरत जी अक्रूर जी के समान अपने गोद में बैठा कर हृदय से लगा लेते हैं अर्थात् अपने वियोग में प्रियभ्राता श्रीभरतजी १४ वर्ष तक वल्कल बसन कन्द मूल फल भोजन भूमि शयन इत्यादि दुखों को सहे थे, इनको भूल जाने के लिये ही श्रीरामभद्र दीनबन्धुजी ने श्रीभरतजी को गोद में बैठा कर वियोग जन्य दुःख दूर किये थे। उसी प्रकार शरणागत चेतन को हृदय से लगा कर कुशल पूछते हैं कि कहो ? इतने दिन कहाँ रहें ? और कौन रस के भोक्ता हो गये ? भगवदनन्य रसरसिक उत्तर देता है कि मैं राजकुमार ( सहजातीय सम्बन्धी रघुवंशी ) परब्रह्म श्रीराघव के चरणशरणागतों का दासानुदास हूँ इतनी गद्गद गिरा सुन कर उस भक्त को भगवान् श्रीअम्माजी के गोद में बैठा कर कहते हैं कि लीजिये यह आपका सुन्दर सुपूत पुत्र आया है वात्सल्य भाव से भरा कान्त श्रीजीके स्तनों से दिव्यामृत श्राव दुग्ध बहने लग जाता है उस अमृत को पान कर युगल सरकार की दिव्य स्तुति करता है प्राणनाथ जीवनधन श्रीवैकुण्ठ नायक के दिव्य मंगल विग्रह के दिव्य दर्शन कर महान् कृत कृत्य हो जाता है श्रीहरि की निर्हेतुकीय कृपा से नित्य कैङ्कर्य परायण हो श्रीहरि के दिव्य वैभव लीला, नित्य विहार लीला, नित्य रासोत्सव, नित्य निकुंज, माधुरी कुंज, प्रमोदवन, आनन्दवन, नित्यवन, शोकवन, वृन्दावन, मधुरमंजुवन, निकेलिनयनिकुंज-वन, एवं क्षेमपाद, अभयपाद, नित्यपाद, वैकुण्ठ गोलोक साकेत इत्यादि दिव्य लोकों के दिव्य लीलानुभव जन्य सुख का भोक्ता हो जाता है। वहाँ पर उपासकों का प्रेमानुभव यों है।

नित्य स्वरूप सच्चिदानन्द कन्द दिव्यवर विग्रह परात्परतर वैभव नायक श्रीरघुनायक जी एवं श्रीजनकराज तनया जी सहित श्याम गौरमुख चन्द्र चकोर कोटि कन्दर्प दर्पदलनहारे अति सुन्दर सुकुमार

प्राण प्यारे हमारे एक ही जीवन धन हैं। तुरंङ्ग गजनाल पालकी नट न सरयू तट के अटन, बनमृगया संघटन, रघुवंशी राजकुंवर ठट्ट, सकल ठटन, अभङ्ग सङ्ग, प्रेम विलक्षणाभक्त्यङ्ग, श्यामगौर दिव्याङ्ग, दर्शनानुसंग, पिय प्यारी संगरसरङ्ग की चाह ऐसी होनी चाहिये जैसे चन्द्रचकोर, घनमोर, जलमीन, फणिमणि, स्वाती चातक, केतकी भ्रमर, मृग रविजल, कोकिल वसंत, लोभी दाम, कामिनी काम, अय चुम्बकवत् तैसे ही प्राणनाथ प्यारे के श्रीचरणों में प्रेमानुराग होना चाहिये अस्तु श्रीवेदान्तदेशिक स्वामीजी ने "न्यायसिद्धाञ्जन" के जीव परिच्छेद में लिखा है कि

**अमानवकरस्पर्शादारभ्य चासौमुक्तः,**
**ततः पूर्वःसर्वोऽप्युपायव्यापार एवेति ॥१६३॥**

भा० विरजापार होने पर निज दासों को भगवान् स्पर्श अर्थात् वात्सल्य भाव से भक्त के मस्तक पर अव्यक्त हस्त रख कर ( इहाँ से आरम्भ कर ) यह मुक्त है ऐसा कह श्रीअम्माजी की गोद में अर्पण करते हैं उससे प्रथम उस चेतन के लिये सम्पूर्ण कैङ्कर्य भी उपाय रूप ब्यवहार हो जाते हैं। इसी प्रकार हमारे श्रीरामानन्द स्वामीजी महाराज ने भी "श्रीरामार्चनपद्धति" में श्रीवरदगुरु विरचित दो श्लोकों से अर्चिरादिमार्ग का उपदेश दिया है।

**सत्सङ्गाद्भवनिस्पृहो गुरुमुखाच्छ्रीशंप्रपद्यात्मवान्**
**प्रारब्धं परिभूज्य कर्मसकलं प्रक्षीण कर्मान्तरः॥**
**न्यासादेव निरङ्कुशेश्वरदया निर्लूनमायान्वयो**
**हार्दानुग्रहलब्धमध्यधमनिद्वाराद्वहिर्निर्गतः ॥१६४**
**मुक्तोऽर्चिर्दिनपूर्वपक्षषडुदङ् मासाब्दवातांशुमद्**

ग्लौविद्युद्वरुणेन्द्रधातृमहितःसीमान्तसिन्ध्वाप्लुतः
श्रीवैकुण्ठमुपेत्यनित्यमजड़ं तस्मिन्परब्रह्मणः
सायुज्यं समवाप्यनन्दतिसमं तेनैवधन्यः पुमान्॥

भा० मुमुक्षु सन्त महानुभावों की सत्सङ्ग से जिज्ञासुचेतन श्रीहरिकथामृत पान करता है, उस सत्सङ्ग से संसार के विषय भोगों से वैराग्य एवं उनसे अरुचि होती है; उस सदुपदेश से वह श्रीगुरु-महराज की शरण में प्राप्त होता है, श्रीगुरुदेव के मुखारविन्द से मोक्ष साधन पंचसंस्कार पूर्वक भगवन्मंत्रों को लेकर प्रभु प्राप्ति के उपायों को जान लेता है, उपायों से प्रभु को प्राप्त भी होता है एवं स्वस्वरूप, उपायस्वरूप, विरोधीस्वरूप, फलस्वरूप ऐसे अर्थपंचक ज्ञानवान् होता है, तब उसी जन्म में उसके संचित कर्म नष्ट हो जाते हैं एवं आगामी कर्म श्रीगुरु कृपा से उत्पन्न होते ही नहीं केवल प्रारब्ध कर्म जिससे यह शरीर मिला है उन्हें सुख दुःख रूप से भोगकर कर्मान्तरों से भी निर्मल हो जाता है, प्रपत्तिरूप-न्यास से ही चेतन के अनेक जन्मों के पापों को छुड़ाने में निरंकुश ( सर्वस्वतन्त्र ) भगवान् हैं उनकी निर्हेतुकीय दया से माया के कठिन बन्धनों से मुक्त हो जाता है, तब हार्द जो हृदय में रहनेवाले सर्वान्तर्यामी श्रीरामजी के अनुग्रह से अज्ञान जन्य अन्धकार शून्य हो, प्रेमानुराग भक्तिरूप प्रकाश संयुक्त एवं भय रहित होकर ७२ हजार नाड़ियों के मध्य मूल सुषम्णा नाड़ी के द्वारा प्राणों को मस्तक पर चढ़ाकर ब्रह्मरन्ध्र मोक्ष द्वार से लिंग शरीर सहित प्राण को अपने पांचभौतिक शरीर से बाहिर निकालता है यह ऐसा कर लेना एक मात्र श्रीहरि कृपापात्र योगियों का ही काम है। पश्चात् श्रीसाकेत परधाम जाने के समय दिव्य पार्षदों के सहित विमान पर बैठे हुए प्रथम श्रीअग्नि देव के

समीप प्राप्त होता है पुनः दिन के अभिमानी देव शुक्ल पक्ष के अभिमानीदेव, उत्तरायण छः मास के अभिमानी देव एवं संवत्सर (वर्ष) के अभिमानी देव इत्यादि देवों के लोकों को प्राप्त होता है ये सब देवता अपने अपने लोकों की अपनी २ सीमा से चेतन को सन्मान पूर्वक आगे २ पहुंचाते हैं। फिर वायु लोक चन्द्र सूर्य लोक बिजली सदृश इन्द्रवरुण लोक मह, जन, तप, सत्यलोक में जाकर ब्रह्माजी के दिव्यस्थान को प्राप्त होता है और इन सब देवताओं के लोकों में सन्मानपूर्वक पूजित होता है, पुनः प्रकृति मण्डल की सीमा को भेदन कर वह मुक्त त्रिपाद विभूति के मध्य वर्तमान आनन्द सिन्धु संगम वाली श्रीविरजा नदी में स्नान करता है, तब उसके त्रिविध कर्म क्षय होकर १७ तत्वों का लिंगमय सूक्ष्म शरीर भी उसका छूट जाता है, फिर श्रीहरिकृपा से पंचोपनिषद्मय सकलविधि नित्यकैङ्कर्य करने योग्य दिव्यतेजोमय सत् चितृज्ञान वान् शरीर प्राप्त होता है, तब वह भगवच्चरण स्पर्शकर प्यारे के दिव्यमंगल विग्रह के दर्शन करते ही दिव्य ज्ञान सम्पन्न हो जाता है दिव्यभामिनियाँ हजारों अमृत भरे घटों से महाभिषेक कराती हैं तिलवृक्ष के तले आरंहृद (आनान्दामृत) सरोवर के समीप विश्राम करता है तब सरकार की आज्ञा से पार्षदगण बड़े सत्कार से बाजे बजाते अत्यन्त उत्साह पूर्वक लाते हैं, अपराजिता अयोध्या श्रीवैकुण्ठ के कल्पवृक्ष तले सहस्रस्तम्भमय मुक्तमण्डप रतनसिंहासन पर विराजमान युगल सरकार के दिव्यदर्शन करता है तब मुक्त पुरुष गोपुर सहित श्रीवैकुण्ठनगर तथा दिव्य मुक्तमण्डप एवं श्रीजी सहित भगवान् को साष्टाङ्ग दण्डवत् प्रणाम करता है। भगवान् उसे बुलाकर गोद में बैठाकर पूछते हैं कि वत्स! तुम हमको तथा तुम्हारी यह माता श्रीजी, इन्हें छोड़ कर इतने दिन कहां रहें? यहाँ किस फल के प्रभाव से आगये हो? अपने प्यारे के मधुर

वाक्य सुनकर मुक्त कहता है कि हे प्रभो ! मैं आपकी माया में भूल गया था जब आपकी कृपा दृष्टि हुई तो श्रीचरणों में श्रीगुरु कृपा से आया हूँ, यह दीन वाक्य सुनकर भक्त वत्सल भगवान् उस मुक्त को श्रीअम्माजीकी गोद में सौंप देते हैं श्रीकिशोरीजी प्यार पूर्वक दुलारकरके हृदय से लगा लेती है, वात्सल्यभाव की सीमा श्रीमहारानी जी अपने युगलकैंकर्य्य में नियोजित कर देती हैं, इस प्रकार श्रीवैकुण्ठादि दिव्यधामों को प्राप्त होकर नित्य निश्चल सदाचैतन्य परब्रह्मश्रीवैकुण्ठनायक श्रीरघुनायकजी के श्रीचरणार-विन्दों का नित्य कैंकर्य रूप सायुज्य मुक्ति पाकर अक्षय सुख में सर्वदा मगन मस्त रहता है, उस परमानन्द समुद्र में डूब जाता है कि जिसकी सीमा हेही नहीं, ऐसे दिव्यानन्द के स्वामी के साथ नित्य विहार कर परमानन्द सुख का भोक्ता जो पुरुष है वही धन्य धन्य एवं कृत कृत्य है, यहाँ तक अर्चिरादिमार्ग का वर्णन हूआ है। श्रीरामानन्दस्वामीजी महाराज ने "श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर" के प्राप्य पर तत्व निरूपण प्रकरण में अर्चिरादिमार्ग का वर्णन छः श्लोकों में किया है। यह चरमावस्था (बुढ़ापे) में इसका चिंतवन सर्वदा करैं, और मुक्ति साधन का चिन्तनीय उपाय भी यही है, उपनिषदों में इस प्रकार के मार्ग का वर्णन कई ऋषियों के संवाद द्वारा उक्त है और इसी अर्थ का वर्णन 'तत्वमुक्ताकलाप' में श्रीवेदान्तदेशिक स्वामीजीने भी किया है कि "सालोक्याद्याःप्रभेदाननुपरिपठिताः-क्वापिमोक्षस्यमैवं, सायुज्यस्यैवतत्वात्तदितरविषयेमुक्तिशब्दस्तुभाक्तः। इत्यादि प्रमाणों से सिद्ध है कि मोक्ष साधन का समय मनुष्य शरीर ही में लब्ध होता है, अन्य योनियों में नहीं इसी लिये सुदामाजीने लिखा है कि "यस्यायहअवसरनहिबारम्बारा" ॥२७॥

मू० ररा रटन हरी से लावो

हीरा जन्म जनि बाद गमावो ॥
ऐसो हीरा जो गम जाई
अवसर चूके फिर पछिताई ॥२८॥

भा० रकार वर्ण से श्रीसुदामाजी शिक्षा देते हैं कि हे सज्जन वृन्द ? सन्तो ! समस्त व्यवहार करते सोते उठते बैठते जागते खाते पीते सर्वदा श्रीहरिपद पंकज प्रेमानुरागभक्ति पूर्वक श्रीरामनाम रटन की एकरस धुन लगावो, क्योंकि यह नर शरीर अनमोल हीरा के समान है इसीसे शुभ कर्म, धर्म भक्ति भजनभाव दान, पुण्य पूजा, पाठ कर सकते हों, अन्य पश्वादि योनियों से ये साधन नहीं हो सकते, अतः इस नर तनु रूप हीरा को पाकर विना नाम रटने के व्यर्थ विषयों में लगाकर निरर्थक मत गमावो। सर्व साधन धाम मोक्ष का द्वार ऐसा एक मात्र नर तनु रूपी परमोत्तम हीरा मदोन्मत्तता से यदि मृत्यु रूपी चोर द्वारा खो गया तो चौराशी के चक्कर में पड़ जाने पर फिर यह सुअवसर कभी भी हाथ न आयगा। विना नाम रटन के भव दावाग्नि से संतप्त होकर जन्मत मरत दुसह दुःख सहते हुए शिर धुन २ पछिताना ही पड़ेगा, अतः जब तक काल का डङ्का शिर पर न वजे तब तक खूब भक्ति पूर्वक श्रीहरिनाम स्मरण कर जन्म सुफल कर लो। श्रीनारायण स्वामी जी ने कहा भी है कि

दो० धन यौवन यों जायगा, जा विधि उड़त कपूर।
नारायण गोपाल भज, क्यों जग चाटे धूर॥
तुलसी गुरु प्रताप से, ऐसी जान पडी।
नहीं भरोसा श्वाँस का, आगे मौत खड़ी॥

श्रीदेशिकस्वामीजी ने "गीतार्थसंग्रहरक्षा" में लिखा है कि

सत्यं शतेन विघ्नानां सहस्रेण तथा तपः
विघ्नायुतेन गोविन्दे नृणां भक्तिर्निवार्यते॥१९९॥

भा० सत्य को डिगाने के लिये सैकड़ों विघ्न आते हैं, तपस्या भंग के लिये हजारों विघ्न आते हैं, एवं श्रीगोविन्दपादारविन्दों में मनुष्यों की लगी हुई भक्ति को निवारण करने के लिये असंख्यात विघ्न भी क्यों न आवें पर नाम ध्वनि न त्यागे। श्रीशठकोप स्वामीजीने सहस्रगीति में लिखा है कि

नामसहस्रेणान्यैश्च बहुभिर्युक्तोमत्स्वामी नासैकश्च।

श्रीवेदान्तदेशिक स्वामीजी ने "तात्पर्यरत्नावली" में भी लिखा है कि

नाम्नां संकीर्त्तनेन स्वपरिबृढ़तया भावनातोऽनुवेल
संस्मृत्य पुष्पदानाध्ययनविवचनैःस्तोत्रनृत्यादिकृत्यैः

तदग्रेऽपि

स्रोकेतेभुक्तिदानात्स्थिरचरजन्तुषां सर्वशोरक्षकत्वा
च्चैवं सायुज्यदानाज्जगदुदयकृतेरुद्धृतेर्भूमिदेव्याः॥

भा० श्रीपरांकुश स्वामीजी श्रीरामनाम का महत्व कहते हैं कि श्रीहरि अपने सहस्रनामों से एवं बहुत से अन्य नामों से भी युक्त तथा एक श्रीरामनाम करके युक्त जो हैं वे हमारे पूज्य स्वामी श्रीरामजी हैं। सहस्रनामों करके जिनका संत सतत कीर्तन करते हैं, अपने स्वामी के अलौकिक वैभव को जानकर दृढ़ भावना से नाम ध्वनि स्मरण करके अपने प्यारे के प्रेम विरह में दीनता पूर्वक जीवन व्यतीत करते हैं, एवं प्रभु की प्रसन्नता के लिये पुष्पादिकों से पूजा तथा दान वेदाध्ययन विशेष वाक्यों में प्रेम भक्तिपुरःसर दिव्य स्तुति करना, स्तोत्र पाठ करना, भगवत्सन्मुख भक्ति से नाचना,

इत्यादि शुभ कृत्यों से सर्वदा प्रभु की सेवा करते हैं, वेही धन्य हैं। श्रीरामभद्र भगवान साकेत पधारते समय अपने साथ चराचर चेतनों को ले गये, और दिव्य साकेत धाम में मुक्ति देने से तथा दासों के तन मन धन सर्वंश की सदा रक्षा करने से एवं आप अपने श्रीकृष्णावतार में शिशुपाल दन्तवक्र को सायुज्य मोक्षदान देने से, जगतमात्र के लिये मंगलोदयमार्ग उपदेश करने से तथा पापों से परिप्लुत पृथिवी के भार को उतारकर धराके उद्धार करने से अतः ऐसे सर्वाश्रय प्रभुभगवान के नामों को सर्वदा सबको रटना चाहिये। "श्रीसीतारामनामप्रतापप्रकाश" में भी लिखा है

**रामरामेतिरामेति स्वपञ्जाग्रन तथानिशि ।**
**ये जपन्ति कलौनित्यं ते वै श्रीरामरूपिणः ॥१६९॥**
**श्रीरामरामरामेति बदन्त्यपि च पापिनः ॥**
**पापकोटि सहस्रेभ्यस्तेषामुद्धरणं क्षणात् ॥१७०॥**

भा० इस कलिकाल में जो मनुष्य प्रतिदिन श्रीरामराम जपते हैं वे नाम जापक श्रीरामस्वरूपी ही हैं। महापाप करनेवाले भी क्यों न हो जो श्रीराम रामराम ऐसा जपते हैं वे करोड़ों पापों से उसी क्षण छूट जाते हैं। सिद्धान्तसारोदयेऽपि

**तावद्विजृम्भतेपापं ब्रह्महत्यापुरःसरम् ।**
**यावच्छ्रीराम नाम्नस्तु नास्तिसंभाषणं नृणाम् ॥१७१॥**

भा० मनुष्यों के शरीरों में ब्रह्महत्यादि महापातक तभी तक गर्जते हैं, कि जब तक श्रीराम नाम की ध्वनी प्रेम से नहीं करते हैं। श्रीरामनाम जपते ही सकल पापों का नाश हो जाता है "परतत्वनिर्णय टीकायाम्"

केचिद्वदन्तिधनहीजनोजघन्यः
केचिद्वदन्तिगुणहीनजनोजघन्यः ॥
व्यासोवदत्यखिलवेदविशेषविज्ञो
नारायणा स्मरण हीन जनोजघन्यः ॥१७२॥

भा० कोई सन्त धन हीन मनुष्य को ही दुर्भागी मूर्ख कहते हैं, कोई गुण रहित मनुष्य को महा मूर्ख कहते हैं, किन्तु व्यास भगवान कहते हैं कि वेदज्ञाता भी क्यों न हो यदि श्रीरामकृष्ण-नारायणादि नाम स्मरण रहित है तो वही महादुर्भागी वज्र मूर्ख है।

दो० खेलत बालक ब्याल सँग, मेलत पावक हाथ।
तुलसी शिशु पितु मातु ज्यों, राखत सिय रघुनाथ ॥

"विलक्षणमोक्षाधिकार" में श्रीदेवराज स्वामीजी ने लिखा है कि

अयोध्यावासिचराचरान्स्वेनसह संगमयितुमालोक्य
तत्सन्निधौकमपिहेतुमनपेक्ष्य अपिवृक्षाः ॥१७३॥
रामोरामो राम इति प्रजानामभवन्कथाः।
रामभूतं जगदभूद्रामे राज्यं प्रशासति ॥१७४॥

भा० श्रीरामभद्र भगवान् परधाम पधारते समय चराचर अयोध्यावासियों को अपने साथ जाने की इच्छा देखकर उनके पास कोई भी मायिक हेतु न देखा और एक मात्र श्रीरामप्रेमानन्य भाव मनुष्यएवं वृक्षों तक में ऐसा देखा कि श्रीरामभद्रभगवान् ही हमारे सर्वथा महाराज बने रहैं परलोक में हम इनके प्रिय प्रजादास सेवक सखा समान सर्वदा सेवा करा करैं, ऐसी चर्चा प्रजालोग

करते हुए अष्टप्रहर श्रीरामराम राम दिव्यनाम रटन ध्वनी क्रिया करते थे। श्रीराम राज्यशासन में सारा जगत श्रीराममय हो गया था। अतः श्रीरामकृपा से समस्त चराचर जड़ वृक्ष तक परम पद को गये । यह श्रीरङ्गदास स्वामीजी का मूल सिद्धान्त है। श्रीदेशिक स्वामीजीने "पांचरात्ररक्षा" में लिखा है कि

**ध्यायन्कृते यजन् यज्ञैस्त्रेतायां द्वापरेऽर्चयन् ।**
**यदाप्नोतितदाप्नोति कलौसङ्कीर्त्य केशवम् ॥१७५॥**

भा० सतयुग में ध्यान त्रेता में यज्ञों से भजनद्वापर में पूजा इत्यादि कष्ट साध्य कर्मों से जो पुण्य प्राप्त होताथा वह फल कलिकाल में श्रीराम केशवादिनामों की नाम ध्वनि करने से प्राप्त होता है, अतः सर्वदा श्रीरामध्वनि करने से सब संकट नष्ट हो जाते हैं एवं सर्वथा नाम जापकों का भरण पोषण भगवान करते ही हैं, (सवय्या)

काहे को द्रव्य को शोच करे मन गभ में केतिक गांठ से खायो।
जबही प्रगट्यो तू तो या जग में अरु केतिक लक्ष लिये संग आयो॥
प्यारे कि सूरत भूलि गयो जिन गर्भ में तोहि अहारपठायो।
रामभजो मत शोच करो अरु सींचेंगें सोइ जिन वृक्ष लगायो॥
काहू के मातु पिता समरत्थ औ काहू के लायक हैं बड़े भय्या।
कोऊ बड़े जप के तपके कोउ पण्डित वेद पुराण पढ़य्या।
कोऊ भरे परिवार के पूरे औ काहू के लक्ष अलक्ष रूपय्या।
मेरे तो एक तू ही रघुनाथ नमोसो अनाथ न तो सो दिवइय्या॥

और भी श्रीराम नाम रटने की आज्ञा श्रीभाष्यकार स्वामीजी ने गीताभाष्य में दी है कि "श्रीरामनारायणवासुदेवेत्येवमादीनिसततं कीर्त्तयन्तः" श्रीरामनारायण वासुदेव इत्यादि नाम ध्वनि सर्वदा कीर्तन करने वाले ही चतुर हैं। इत्यादि प्रमाणों से श्रीरामरटन ध्वनि सर्वदा करके नर तनु हीरा का मोल अपूर्व सम्पत्ति उपार्जित

कर लेवेंगे वेही भवसिन्धु पार होवेंगे ॥२८॥

मू० लल्ला लाल अमोलक मनहरणा।
तन भण्डारय तन करिधरना।
प्रभुलाल गुरुदेव लखाये।
तृष्णा लोभ सब दूरि गमाये ॥२९॥

भा० लकार वर्ण से उपदेश देते हैं कि हे तनुधारियो! लाल रतन स्वाभाविक ही मन हरण करने वाला होता है, जिसमें स्वाभाविक ही मदन मदहरण अत्यन्त सौन्दर्य, लावण्य छवि समुद्र, अनमोल लाल श्रीकौशलपाल कृपालु, मधुरमंजुलालन सुलाल, श्रीचक्रवर्त्ति प्रिय प्राण पाल श्रीरामलाल इन अनमोल लाल को तन-रूपी हृदय मन्दिर के भीतरी भण्डार में यतन पूर्वक प्रेमानुरागभक्ति भाव रूपी प्रयत्न अर्थात् तालाकुंजी लगाकर सावधानी से धर लेना चाहिये। तात्पर्य यह है कि श्रीहरि रूपी हीरा मनहरण अनमोललाल है उसको हृदय में प्रयत्न पूर्वक धर लो यह लाल किसने बताया? इस पर कहते हैं कि प्रभु श्रीरामरूपीलाल को श्रीगुरुमहाराज ने दासों पर निर्हेतुकीय कृपा करके उपदेश देकर लखाया, जिससे संसारी माया मोह काम क्रोध लोभ तृष्णा आदि दुर्गुण दूर हो गये, अतः श्रीवैष्णवों के लिये आचार्याभिमान ही श्रीहरि सन्निधिके प्राप्ति का एक मात्र सुलभोपाय यही है। "रहस्यत्रयसार" में श्रीदेशिक स्वामीजी ने लिखा है कि

गुरुं प्रकाशयेद्धीमान् मन्त्रयत्नेन गोपयेत्।
अप्रकाश प्रकाशाभ्यां क्षीयते संपदायुषी ॥१७६॥

भा० बुद्धिमान् शिष्य श्रीगुरुमहाराज के सुयश को प्रकाशित करे

श्रीगुरुप्रद गुरु मंत्र को प्रयत्न पूर्वक गुप्त रक्खो क्योंकि अप्रकाश मंत्र के प्रकाश करने से एवं प्रकाश करने योग्य गुरु के सुयश को प्रकाश न करने से शिष्य की आयू तथा सम्पति दोनों ही नाश होते हैं। "न्यासतिलकम्" में भी श्रीदेशिक स्वामीजीने लिखा है कि "गुरुभ्यस्तद्गुरुभ्यश्चनमोवाकमधीमहे" शुभकर्मारम्भ के आदि में श्रीगुरुपरमगुरु दिव्य गुरु परात्पर गुरु सर्वगुरु परात्परतर गुरुओं के लिये मन वचन कर्म से नमस्कार करते हैं एवं श्रीगुरुदेव की कृपा से ग्रन्थ गूढ़ाशय को उच्चारण करते हैं। श्रीरामाचार्य प्रपौत्र श्रीनृसिंहाचार्यजी ने "श्रीवैष्णवधर्मशिक्षा" में लिखा है कि "प्रपद्येत-गुरुं शान्तं पुरुषार्थस्यसिद्धये" शुभकर्म धर्म तीर्थ व्रतदानपुण्य करने के प्रथम मोक्ष सिद्धि के लिये श्रीगुरुमहराज की शरणों में जाकर गुरुमंत्र लेवे तो सब कर्म सुफल होते हैं। श्रीभाष्यकार स्वामीजी ने "वेदान्तसार" के आदि में लिखा है कि "तद्विज्ञानार्थंगुरुमेवा-भिगच्छेत्" परम पद प्राप्ति एवं उस परम प्रभु के श्रीचरणों में प्रेमानुरागभक्ति तथा दिव्य मङ्गल विग्रह के दिव्य दर्शनकी लालसा इत्यादि मनोरथों के पूरण करनेवाले श्रीगुरुदेव के चरणमे शरण जाय एवं "वेदान्तदीप" के आदि में भी श्रीभाष्यकार स्वामीजीने लिखा है कि "प्रणम्यशिरसाऽऽचार्यांस्तदादिष्टेनवर्त्मना" श्रीगुरु-वर्यों को प्रणाम करके उनके उपदिष्ट सुगम मार्ग से ब्रह्मसूत्रों के पदों में स्थित वेदान्त सिद्धान्त को प्रकाश करते हैं। ऐसे ही "शारीरकमीमांसाभाष्य" के आदि जिज्ञासाधिकरण में श्रीरामा-नुज स्वामीजी ने "बोधायनवृत्ति" का वाक्य लिखा है कि "उपास-नंस्याद्ध्रुवानुस्मृतिर्दर्शनान्निवर्त्तनाच्च" भगवत्प्रेमानुराग भक्तिमय उपासना एवं दिव्य मंगल विग्रह दिव्य स्वरूपानुचिन्तवन ध्येय रूपानु दृढ़ स्मृति ये सब भवतरणे के उपाय श्रीगुरु प्रदर्शित मार्ग से और वेदान्तादिशास्त्र वाक्यों से ही सौलभ्य होते हैं। "उत्तरराम-

चरित" के व्याख्यान में श्रीवीरराघवाचार्य स्वामीजी ने भी लिखा है कि "भगवद्वन्दनंत्वाद्यंगुरुवन्दनपूर्वकम्" भगवत पदवन्दना के प्रथम श्रीगुरुपदवन्दना कर लेनी चाहिये "श्रीगुरुपदपरिचर्यायाम्"

जपस्तपोव्रतंतीर्थं यज्ञो दानं तथैव च ।

गुरुतत्वमविज्ञाय सर्वंव्यर्थं भवेत्प्रिये ! ॥१८२॥

सर्वेषु शुभकार्येषु गुरुमादौ प्रपूजयेत्

गुरुपूजा बिना कर्म सर्वंभवति निष्फलम् ॥१८३॥

भा० शिवजी कहते हैं हे प्रिये ! जप, तप, व्रत, तीर्थ यात्रा, होम, दान इत्यादि शुभ कर्म बिना गुरु मंत्र लिये करैं करावैं सो सब निष्फल हो जाते हैं अतः समस्त शुभ कार्यों के आदि में प्रथम श्रीगुरुदेव की पूजा करै बिना श्रीगुरुदेव की पूजा के सब निष्फल होते हैं । "आगमप्रामाण्य" ग्रन्थ में श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी ने लिखा है कि

अवश्यं वैष्णवीं दीक्षां प्रविशेत्सर्व यत्नतः ।

दीक्षीताय विशेषेण प्रसीदेन्नान्यथाहरिः ॥१८४॥

भा० सर्व प्रयत्न पूर्वक वैष्णवधर्म की दीक्षा श्रीगुरुमहाराज से लेना चाहिये क्योंकि विशेष करके भगवत शरणागतदास के लिये ही भगवान् प्रसन्न होते हैं अन्यथा हरि नहीं मिलते हैं । २९ ॥

दो० गुरुगोविन्द दोनों खड़े, किनके लागूँ पाँय ।
बलिहारी उन गुरुन की, गोविन्द दिये बताय ॥

मू० वव्वा उन गुरुन की बलिहारी जइए ।
जासु वस्तु अगोचर लइए ॥

वारवार नावों पद माथा।
उन पद कमल चरण चितदाता ॥३०॥

भा० वकार वर्ण से श्रीगुरु पादारविन्दों की भक्ति का उपदेश देते हैं श्रीगुरु महाराज के श्रीचरणों में तन, मन, धन निछावर करके वलिहारी नाम वारम्बार साष्टाङ्ग दण्डवत् करना शिष्य का धर्म है। क्योंकि जिनकी कृपा दृष्टि से अगोचर अदृश्य प्रभु जो कि ब्रह्मादि देवों को भी दुर्लभ उनको श्रीगुरुदेव कृपा करके सुलभ कर देते हैं श्रीसुदामा जी कहते हैं कि जिन दयासिन्धु श्रीगुरुजी ने श्रीहरि के मंत्रादि देकर अनमोल मन हरण हीरा रूप गुप्त धन प्रभु के दिव्य मंगल विग्रह का मानसिक ध्यान वता दिया अतः मैं उन श्रीगुरु महाराज के चरणों में वारम्वार दण्डवत् करता हूँ, और श्रीगुरुजी के पादारविन्दों में चित्त लगा कर अपने श्रीगुरु महाराज के दिव्य स्वरूप को चिन्तवन करने वाले शिष्य कभी भवसिन्धु में नहीं पड़ सकते हैं, यह निष्कर्षार्थ है। "श्रीवचनामृतव्याख्यान" में श्रीअयोध्यारामानुज देशिक स्वामीजी ने लिखा है कि

दण्डवत् प्रणमेद्भूमौ निर्लज्जो गुरु सन्निधौ।
शरीरमर्थं प्राणञ्च सद्गुरुभ्यो निवेदयेत् ॥१८५॥
शरीरमिन्द्रियप्राणमर्थंस्वजनवान्धवान्।
आत्मदारादिकं सर्वं सद्गुरुभ्योनिवेदयेत् ॥१८६॥

भा० श्रीगुरु महाराज के समीप चरणों में निर्लज्ज होकर भूमि में दण्डवत् साष्टाङ्ग करै और शरीर, इन्द्रियां, प्राण, धन, स्वजन बन्धुवर्ग, पुत्र, स्त्री, एवं अपना सर्वस्व श्रीगुरुमहाराज के लिये सेवा में समर्पण करैं। श्रीभाष्यकार स्वामीजी ने "नित्याराधनग्रन्थ" के अन्त में लिखा है कि

मनोबुद्ध्याभिमानेन सहन्यस्यधरातले।
कूर्मवच्चतुरः पादाञ्छिरस्तत्रैवपञ्चम् ॥१८७॥
उरसाशिरसाचैव वपुषामनसागिरा ।
पद्भ्यां कराभ्यां जानुभ्यां प्रणामोऽष्टाङ्ग उच्यते ॥

भा० मन बुद्धि तथा दासभक्त्याभिमान से श्रीहरिगुरुपादार-
विन्दों में शिर रखकर कछुआ के समान चारो हाथ पाँव फैलाकर
साष्टाङ्ग करैं, अर्थात् हृदय, शिर, समस्त शरीर, मन, वचन
एवं दोनो पांव दोनो हाथ दोनों घुटने इत्यादि आठों अङ्गों से
साष्टाङ्ग दण्डवत् प्रणाम करैं "भगवद्गुणानुभवव्याख्यानेऽपि"

वस्त्रंप्रावृत्यदेहस्तुयोनरः प्रणमेत्तुमाम् ।
स्त्रीत्वञ्चजायतेमूर्खः सप्तजन्मनिभामिनी ! ॥१८८॥
शिरोमत्पादयोः कृत्वा बाहुभ्याञ्चपरस्परम् ।
प्रणमेद्दण्डवद्भूमौ वैष्णवेगुरुसन्निधौ ॥१८०॥

भा० भगवान् वाराह श्रीभूमिदेवीजी से कहते हैं कि हे
भामिनि ! जो मनुष्य कपड़ों से अपने शरीर को ढाँककर हमको
दण्डवत् करता है वह स्त्रीत्वं नाम, हींजड़ा का शरीर सात जन्म
पर्यन्य पाता है अर्थात् कटि से ऊपर वस्त्र पहने हूए दण्डवत् करने से
भगवत्सन्मुख भागवतों के चरणों की चरणरज शरीर में न लग
सकेगी अतः भयानक वाक्य कहे हैं यह बाराह पौराण का
सिद्धान्त है। भगवन् कहते हैं कि हमारे चरणों में मस्तक धर कर
दोनों हाथों से हमारे दोनों पादारविन्दों को स्पर्श करते हुए भूमि
पर साष्टाङ्ग दण्डवत् करै एवं श्रीगुरु तथा वैष्णवों के समीप
में भी उक्त प्रकार से ही करै । "श्रीरामसारसंग्रह" में भी
लिखा है कि

दुर्गसंसारकान्तराकूपारेऽपि प्रधावताम् ।
एकोविष्णुनमस्कारोमुक्त्वातंतारयिष्यति ॥१८१॥
दण्डप्रणामं कुरुते केशवं भक्तिभावतः ।
रेणुसंख्या वसेत्स्वर्गे मन्वन्तर शतं नरः ॥१८२॥

भा० भवरूपी अपारविकराल वन में इतस्ततः व्याकुल फिरने वाले मनुष्यों को एक मात्र श्रीहरि की दण्डवत् ही भवफन्द से छुड़ाकर भव से तार देवेगी। भक्ति भाव से श्रीकेशव भगवान् को दण्डवत् करते समय जितनी रेणुका लग जाय उतने मन्वन्तर तक मनुष्य स्वर्ग में बसता है। "रेणुमण्डितगात्रस्यकणादेहेभवन्तिये। तावद्वर्ष सहस्राणिविष्णुलोकेमहीयते" खुले शरीर से साष्टाङ्ग दण्डवत् करते समय भागवतों के चरणों की रज शरीर में लगती है और झाड़ने पर भी जितने कण लगे रह जाते हैं उतने हजार वर्ष वैकुण्ठ में जाकर पार्षदों से वह पूजित होता है ॥१९३॥ "गुरुउपासना कल्पद्रुम" में भी लिखा है कि "दीपदर्शनमात्रेणप्रणश्यतियथातमः। तथैवगुरुकारुण्यात्पापराशिःप्रलीयते" जैसे दीपक के प्रज्वलित होते ही घर का अन्धकार नाश हो जाता है तैसे ही श्रीगुरु महाराज की कृपा दृष्टि से शिष्य के हृदय का मोहान्धकार भी नष्ट हो जाता है और श्रीगुरु कृपा से शिष्य की संचित पाप राशियाँ भी नाश हो जाती हैं ॥१९४॥

दो० मातु पिता गुरु स्वामि सिख, शिर धरि करहिं सुभाय ।
लहेउ लाभ तिन जन्म कर, नतरु जन्म जग जाय ॥

कवित्त

गुरु के प्रसाद बुद्धि उत्तम दशा को गहे गुरु के प्रसाद भवदुःख विसराइये।
गुरु के प्रसाद प्रेम प्रीतिहू अधिक बढ़े गुरु के प्रसाद रामनाम गुण गाइये॥
गुरु के प्रसाद सब योग की जुगति जाने गुरु के प्रसाद नित्य समाधि लगाइये।
सुन्दर कहत गुरुदेव जो कृपालु होय तिनके प्रसाद मुक्ति धाम को सिधाइये॥

इत्यादि प्रमाण श्रीगुरु महत्व परक दिये हैं और प्रमाण प्रथम लिख भी चुके हैं। श्रीविष्णुचित्ति स्वामीजी ने "गद्यत्रयव्याख्यान" में गुरु एवं श्रीहरि का महत्व बड़ा ही विचित्र विस्तार से लिखा है। श्रीदेशिक स्वामीजी ने "आलवन्दारभाष्य" के आदि में भी श्रीगुरु महत्व अपूर्व ही वर्णन किया है और गुरुपरम्पराप्रभाव, आचार्यवैभवदर्ण, दिव्यसूरीचरित, गुरुगीता, गुरुध्यानमंजरी, गुरुज्ञानोपदेशमार्ग, श्रीपरमगुरुपरिचर्या इत्यादि ग्रन्थ भी द्रष्टव्य हैं ॥३० ॥

मू० सस्सा सतगुरुकी का करों बड़ाई।
महिमा मुख से बरनि न जाई ॥
चित लाग्यो सतगुरु के चरना।
रसना एक कहाँ लगि बरना ॥३१॥

भा० सकार वर्ण से शिक्षा देते हैं कि श्रीसतगुरुदेव की एक मुख से मैं क्या बड़ाई करूँ ? श्रीगुरुदेव ने सतपदार्थ मोक्षज्ञान भक्तिवैराग्य भगवत्तत्वदिव्यवैभव इत्यादि अमोल पदार्थों को दे दिये, ऐसे गुरु महाराज की महिमा मेरे मुख से वर्णन नहीं की जाती अर्थात् गुरु महिमा कहते २ कोई पार नहीं पा सकत, मेरा चित्त श्रीगुरुकृपा से श्रीहरिचरणारविन्दों में एवं श्रीगुरु पादारविन्दों मे लगा हुआ है, इन चरणों के प्रताप से मुझे अलभ्य लाभ

---

टि० यद्यपि इहाँ ताल्वी शकार की चौपाई चाहिये क्योंकि वकार के पश्चात् शकार ही आता है किन्तु प्राचीन पुस्तकों मे इन्ति सकार की ही चौपाई मिलती है अतः हमने भी ज्योंकि त्यों रख दी है प्राचीन कविता मे परिवर्तन करना पाप है।

एवं अलौकिक सुख मिलता है, उसको मैं कहाँ तक वर्णन करूँ मेरी रसना तो एक है हजार जिह्वा से भी वर्णन किया जाय तो भी श्रीगुरु प्रभाव का महत्व वर्णन नहीं होसकता। "मंत्रव्याख्यान-दीपिकायाम्"

गुरुभक्तिंसदाकुर्य्याच्छ्रेयसेभूयसेनरः।
गुरुरेव हरिःसाक्षान्नान्य इत्यब्रवीच्छ्रुतिः ॥१९५॥
यथानुजीवीनृपतिं यथाभक्तस्तुदैवतम्।
तथैवदेशिकंशिष्यः सेवेत विनयान्वितः ॥१९६॥

भा० सर्वोपरि मोक्ष के लिए मनुष्यों को श्रीगुरु जी की भक्ति करना चाहिये, क्योंकि श्रीगुरुदेव ही साक्षात् हरि हैं। श्रीगुरु तथा हरि में भेद नहीं है, ऐसा वेद की श्रुति स्वयं प्रतिपादन करती है। और जैसे राजा का सेवक राजा की एवं भक्त अपने भगवान् की सेवा करता है, तैसेहीनम्रतापूर्वक शिष्य अपने श्रीगुरुदेव की सेवा करै। "आलवन्दारभाष्येऽपि"

मन्त्रेतद्देवतायाञ्चतथा मन्त्रप्रदेगुरौ।
त्रिषु भक्तिः सदाकार्या सा हि प्रथमसाधनम्॥१९७॥
तस्माद्गुरुं प्रपद्येत जिज्ञासुः श्रेय उत्तमम्।
शाब्देपरे च निष्णातं ब्रह्मण्युपसमाश्रयम् ॥१९८॥

भा० भगवन्मन्त्र में एवं मन्त्रप्रतिपाद्य देवता में तथा मन्त्रप्रदगुरु महाराज के चरणों में सदा टहल करके भक्ति करना यही मोक्ष का प्रथम साधन है। वेद वेदान्त के ज्ञाता श्रीहरि चरणों में दृढ़ प्रेमानुराग भक्ति भराक्रान्त उत्तम उपाय को बता देने वाले ऐसे

परम गुरु देव की शरण में मुमुक्षु मनुष्यों को अवश्य ही जाना चाहिये इत्यादि प्रमाण गुरुपरत्वपर अलम् हैं ॥३१॥

**मू० षष्षा षींच लियो गुरु अपनी ओरा**
**माया फन्द पलक में तोरा ॥**
**निर्भय भये पाप सब त्यागे ।**
**जब गुरु चरनन में अनुरागे ॥३२॥**

भा० षकार से श्रीगुरु शरणागति का प्रत्यक्ष फल कहते हैं, कि जिस दिन से मैं श्रीगुरु शरण में आया हूँ उस दिन से जो परमानन्द मिला है उस सुख का अनुभव मेरे को ही हुआ है, अर्थात् श्रीगुरुजी ने भगवत् शरणागति रूप ज्ञान भक्ति मयी रस्सी पकड़ा कर भवसागर में डूबते हुये मेरे को अपने चरणों कीओर खींच लिया, औरदिव्य वैभव एवं अलौकिक सुख सन्तोष प्रेमानुराग रूप अचल संपत्ति देकर संसारी तुच्छ सुख रूप माया मोह के कठिन फन्दों से एक ही पलक में हमको मुक्तकर जन्म मरणात्म ककर्म बन्धनों को तोड़ दिया। जब श्रीगुरु चरणों मे मेरा अचल अनुराग लग गया उसी समय से कठिन कराल काल के गाल में पीसने वाली मृत्यु रूपी सरपिणी के भय से मैं निर्भय होगया और जब से श्रीगुरु महाराज ने पतितपावन पादारविन्दों में हमको समर्पण कर दिया तब से मेरे अनेक जन्मों के कुकर्म रूप महापातक सब नष्ट होगये अर्थात् श्रीगुरु दीक्षा लेने वाले भक्त संसारी फन्दों से एवं पापों से छूट कर निर्भय (मोक्ष) पद को प्राप्त हो जाते हैं। श्रीपराङ्कुशाचार्यस्वामीजी ने "सन्मार्गदर्शन" में लिखा है कि

बालमूकजड़ान्धाश्च पङ्गवो बधीरस्तथा ।
सदाचार्येण संदृष्टा प्राप्नुवन्ति पराङ्गतिम् ॥१९९
ब्रह्मविद्याप्रदानस्य देवैरपि न शक्यते ।
प्रतिप्रदानमथवादद्याच्छक्त्यासमादरात् ॥२००॥

भा० बालक, मूक (गूंगा) जड़, महामूर्ख, अन्धा पङ्गुल वहरा पापी दुष्ट बुद्धि कामी क्रोधी निन्दकी, छली, कपटी, द्वेषी, हिंसकी स्त्री शूद्रादि श्रीगुरुचरण शरण होने मात्र से शुद्ध होकर वे सब कोई परांगति (मोक्ष) को प्राप्त हो जाते हैं। और श्रीगुरुमहाराज भगवन्मंत्र देते हैं इसके बदले में श्रीगुरु प्रत्युपकार के लिये त्रलोक्य में कोई भी पदार्थ नहीं है जिसे देकर शिष्य उऋण हो जाय, अतः इस उपकार का प्रत्युपकार देवतों से भी नहीं हो सकता। मनुष्यों को चाहिये कि यथा शक्ति आदरपूर्वक वस्त्र द्रव्यादि देकर श्रीगुरुदेव को सन्तुष्ट करैं। श्रीअग्रस्वामीजी ने "श्रीरामसारसंग्रह" में लिखा है कि "अर्चेविष्णोःशिलाधीर्गुरुषुनरमतिर्वैष्णवेजातिबुद्धिः। विष्णोर्वावैष्णवानांकलिमलमथनेपादतीर्थाम्बुबुद्धिः" ॥२०१॥ अर्चा (शालग्राम) में शिलाबुद्धि गुरु में नरबुद्धि, वैष्णव भक्त की जाति जानकर अपमान करना, सकल पापनाशक भगवत चरणोदक एवं वैष्णवों के चरणामृत में सामान्य जलबुद्धि, भगवन्नाम एवं मन्त्र में लौकिक शब्दबुद्धि एवं भगवान् विष्णु को अन्य देवों की बराबर मानना इत्यादि दुर्बुद्धिवाले मनुष्य नरकगामी होते हैं अतः श्रीगुरुशरण में रहकर जन्म सुफल कर लेना ही मानव धर्म है ॥३३॥

मू० शश्शा शोच बिचार मिटे जिये जबते
दीपक ज्ञान दियो गुरु तब ते ॥

**नाश्यो तिमिर भयो परकाशा ।**
**मानो रवि पूरण करि भासा ॥३३॥**

भा० तालवी शकार से ज्ञानोपदेश देते हैं कि जब से श्रीगुरु महाराजने गुरुमन्त्रोपदेश रूप दिव्यज्ञान दीपक दे दिया है तब से मेरे मन के सांसारिक संकल्प विकल्पादि शोच एवं हृदय के कुविचार सब मिट गये, और उस ज्ञान दीपक से मेरे हृदय के समस्त मायामोहादि अन्धकार कैसे नष्ट हो गये हैं जैसे सूर्योदय से घोर अन्धकार बिला जाय, तथा अन्धकार के नष्ट होने पर भगवद्भक्तिमय ज्ञानोदय प्रकाश मानो बालसूर्योदय के समान हो गया है। "प्रणतरक्षार्थसङ्ग्रह" में लिखा है कि

**गुरुशब्दस्त्वन्धकारत्वाद् रुशब्दस्तन्निरोधकः ।**
**अन्धकार निरोधत्वाद् गुरुरित्यभिधीयते ॥२०२॥**

भा० गुशब्द अन्धकार का वाचक है तथा रुशब्द अन्धकार का नाशक है अतः शिष्य के हृदय के अज्ञानरूप अन्धकार को नष्ट कर भगवद्दिव्य ज्ञान को प्रकाश करा देने से ही गुरु ऐसा विधान वेदों ने किया है। जब शिष्य गुरु से दीक्षा लेता है उसी समय उसके अनेक जन्मों के पाप रूप महा अन्धकार नष्ट होकर दिव्य ज्ञान की प्राप्ति हो जाती है। दीक्षा शब्द का अर्थ देशिकों ने "स्मृतिरत्नाकर" में यों किया है "दिव्यज्ञानंयतोदद्यात्कुर्यात्पापस्य-संक्षयम् ॥ तस्माद्दीक्षेतिसाप्रोक्तादेशिकैस्तत्वकोविदैः" ॥ २०३ ॥ अर्थात् दिव्यज्ञान जिससे प्राप्त हो तथा महापापों का नाश हो अतः दीक्षा ऐसा देशिकों ने कहा है, और अदीक्षित मनुष्य के सर्व कर्म विफल होते हैं "श्रीरामसारसंग्रह" में लिखा है

**अदीक्षितस्यवामोरु ! कृतंसर्वं निरर्थकम् ।**

**पशुयोनिमवाप्नोति दीक्षाविरहितोनरः॥२०४॥**

भा० श्रीशिवजी कहते हैं कि हे पार्वती! विना गुरु दीक्षा लिये शुभकर्म धर्मादि कर्म करता है उस मनुष्य के वे कर्म निष्फल हो जाते हैं और मनुष्य देह पाकर इष्ट विना शरीर भ्रष्ट ही रख लिया भगवतदीक्षा न लेकर भूत प्रेताराधन करके पशुवत् विषय भोगों में रह गया वह जन्मान्तर में पशुयोनिपाता है। यजुर्वेद में भी आया है कि "व्रतेनदीक्षामाप्नोति" गुरु सेवा करने से ही मंत्र दीक्षा मिलती है। ऐसे ही "तैतरेयब्राह्मण" में भी आया है कि "अग्निश्च वै विष्णुश्चदेवानांदीक्षापालौ" समस्त देवों के प्रतिपालक भगवान् विष्णु ही हैं और समस्त देवगण विष्णुदीक्षा से ही दीक्षित होते हैं तथा अग्निदेव भी सर्व शुभ कर्मों के साक्षीभूत रहते हैं। "तत्वरत्नावलिटीकायाम्"

**यथा क्रियाविधानेन ताम्रोयाति सुवर्णताम्।**
**तथा दीक्षाविधानेन द्विजत्वं जायते नृणाम्॥२०५॥**

भा० जैसे ताम्बा जड़ी के जोग से सोना हो जाता है वैसे ही हरिमंत्र की दीक्षा लेने से मनुष्यों को द्विजत्व (द्विजन्माद्विजाति) धर्म आजाता है। सन्मार्ग दीप में लिखा है कि "नश्यन्तितामसा-भावाःशूद्रस्यमयिभक्तितः" एवंचान्यत्रापि "तीव्रभक्त्यग्नियोगेन-दग्धदुर्जातिकिल्बिषम्" पंचस्तवीभाष्येऽपि "नशूद्राभगवद्भक्ताविप्रा-भागवतोत्तमाः" ॥२०६॥ अर्थात् श्रीमुखवाक्य है कि हमारे चरणों में प्रेमानुराग भक्ति करने से शूद्रादि जातियों के तामसीभाव (जाती-दोष) नष्ट हो जाते हैं। अत्यन्त प्रेमानुराग तीव्र भक्ति रूपी अग्नि में दुर्जात्यादि (वर्ण दोष) भस्म हो जाते हैं' भगवद्भक्त शूद्र भी क्यों न हो श्रीहरि पदविमुख दुराचारनिरत विप्रों से तो सर्वोत्तम भागवत विष्णुपुराण में पराशर ऋषि ने ही सिद्ध किया है। और गीता में

श्री भगवान् कहे हैं कि "स्त्रीवैश्यास्तथाशूद्रास्तेऽपियान्तिपराङ्गतिम्" एवंच "मद्भक्तःश्वपचोवरः" स्त्री वैश्य तथा शूद्रादि जो हमारे भक्त हैं वे सभी परांगति मोक्ष को प्राप्त होते हैं। इत्यादि प्रमाणों से सिद्ध है कि श्रीहरिगुरु सन्तभगवन्त सेवापारायण कोई भी ज्ञात क्यों न हो वह परमपद योग्य अवश्य है। "प्रतिमागुणदर्पण" में श्रीवलरामाचार्यस्वामीजी महाराज ने भी लिखा है कि

**अर्चावतारोपादान वैष्णवोत्पत्ति चिन्तनम् ।**
**मातृयोनि परीक्षायास्तुल्यमाहुर्मनीषिणः ॥२०७॥**

भा० अर्चा अवतार ( पाषणादि मूर्तियों की ) उत्पत्ति और वैष्णवों की जाति उत्पत्ति जानकर अपमान करना अर्थात् मूर्त्ति तथा वैष्णवों की जाति परीक्षा करना मानो माता की योनी परीक्षा का महापाप करना है। व्यवहार दशा में वर्णाश्रम की रक्षा करना शास्त्र मर्यादापालन करना ही है। श्रीगुरु शरणागत होकर शुभ कार्य सदा करना चाहिये, मनवचन कर्म से कभी किसी को दुख न देवे, श्रीगुरुप्रदर्दीपक ज्ञानसे चराचर का हित, परोपकार, जितेन्द्रिय, भग-वद्भजन, नित्य कथाश्रवण, ज्ञान चर्चा, इत्यादिमोक्ष मार्ग का सुगम उपाय उपलब्ध कर लेना चाहिये यही मानव धर्म का फल है ॥३३॥

**मू० हाहा हरि गये पाप पराछित आपु ।**
**श्रीगुरु चरण कमल परतापु ॥**
**जैसे धुन्ध चहूँ दिशि घेरा ।**
**प्रगट भानु जनु भयो उजेरा ॥३४॥**

भा० हकारवर्ण से श्रीग्रन्थ कार उपदेश देते हैं कि श्रीगुरु महा-राज की कृपा दृष्टि से हमारे सकल जन्म जन्मान्तरीय महापाप

एवं अज्ञान अजाने में धोखे से जो पाप हो जाते हैं उन्हें ही पराङ्छित कहते हैं ये सब त्रिविध महापातक सर्वथा नाश होगये, श्रीगुरुजी की कृपा होने पर जैसे सूर्योदय से अन्धकार नष्ट हो जाय तैसे ही हमारे हृदय का भी मोहान्धकार बिलकुल विला गया, अर्थात् श्रीगुरुजीकी शरणागत होनेवाले सकल पापों से निर्मल होकर दिव्यज्ञान का भानु उदय हो जाता है यही श्रीगुरु करने का प्रत्यक्ष प्रमाणिक उदादरण है। "आलवन्दारभाष्येऽपि"

**अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जन शलाकया ।**
**चक्षुरुन्मीलीतं येन तस्मैश्रीगुरवे नमः ॥२०८॥**

भा० अज्ञानरूप अन्धकार करके हृदय के नेत्रों से अंधे शिष्य के नेत्रों को ज्ञानरूपी अञ्जनकीशलाई से खोल दिये हैं जिन्होंने उन श्रीगुरुदेव के लिये नमस्कार है। श्रीलोकगुरुजी ने "सारसंग्रह" में पाद्मोत्तरखण्ड का प्रमाण लिखा है कि

**विना श्रीवैष्णवीं दीक्षां प्रसादं श्रीगुरोर्विना ।**
**विना श्रीवैष्णवं धर्मं कथं भागवतो भवेत् २०९॥**

भा० श्रीवैष्णवीदीक्षा लिये विना एवं श्रीगुरुदेव की कृपा बिना तथा विना श्रीवैष्णव धर्म के चिन्हों को धारण किये कैसे कोई भागवत हो सकता है ? "नारदगीतायाम्"

**वैष्णवीञ्चगुरोर्दीक्षां प्राप्नोति पुरुषो यदा ।**
**जीवन्मुक्तस्तदा हि स्यात् सत्यं सत्यञ्चनारद!॥२१०॥**
**गुरुवाक्यंकुर्याद्यश्च गुरु शुश्रुषणेरतः ।**
**अनुल्लङ्घनमाज्ञायास्तस्य मुक्तिर्नसंशयः ॥२११॥**

भा० भगवान् कहते हैं हे नारदजी ! जब श्रीगुरुजी से

वैष्णवधर्म सम्बन्धी दीक्षा को मनुष्य ले लेता है वह उसी समय समस्त पापों से शुद्ध होकर जीतेजी जीवन्मुक्त पद को प्राप्त हो जाता है यह सत्य ही सत्य जानो, जो शिष्य श्रीगुरु आज्ञा को पालन करता है एवं श्रीगुरु चरणों की सेवा शुश्रुषा में सदैव तत्पर रहता है और कभी श्रीगुरु आज्ञा का उल्लंघन नहीं करता उसकी मुक्ति होने में कोई संशय है ही नहीं। और भगवान् ने वहीं पर यह भी कहा है कि "गुरुनिन्दारतोयश्च-वेदशास्त्रादिनिन्दकः। निन्दकोवैष्णवानाञ्चसयातिनरकंध्रुवम्"॥२१२॥ वेदशास्त्र तथा वैष्णव एवं गुरुनिन्दक निश्चय नरकगामी होता है अतः भूलकर के भी सन्तगुरु शास्त्रादिकों की निन्दा न करें निन्दा तो प्राणी मात्र की न करै क्योंकि "सबकरनिन्दाजोजड़करहीं। तेचमगादुरह्वैअवतरहीं।" निन्दा नाम "सत्येऽसत्यारोपणंनिन्दा" सरासर सत्य में असत्य दुराग्रह को छद्मतया आरोपण करना ही निन्दा है। और इसी को धर्म की ओट में अधर्म भी कहते हैं। जिनको श्रीसतगुरु का सत्य ज्ञानोपदेश लगा होगा तो वे मिथ्या अन्धकार के चमत्कार में पड़ कर सतपथ शास्त्रगुरु सिद्धान्त से कभी बिचलित न होंगे। और चहुँदिशि से अज्ञान रूप अन्धकार घिरा है वह "प्रगटभानुजनुभयेउउजेरा" की भाति शीघ्र ही दूर हो जायगा।

## मू० *लल्ला लेवे को हरिजी को नामा। देवे कुं अन्नदान समाना।

---

टि० यद्यपि हकार के पश्चात् क्षकार की चौपाई होनी चाहिये पर प्राचीन पुस्तकों में हकार के पश्चात् द्वितीय लकार ही मिलता है अतः हमने भी ज्यों की त्यों रख दी है और यह द्वितीय लकार की चौपाई है। और यह लकार दाक्षिणादि देशों में ही प्रचलित है इधर नहीं है।

## धरने को प्रभुजी को ध्याना ।
## सेवन को गुरुचरण समाना ।

श्रीसुदामाजी लकार वर्ण से उपदेश देते हैं कि हे सन्तवर सज्जनो! सर्वदा श्रीहरि के श्रीरामकृष्णनारायणादि नाम संकीर्त्तन कर लेने के लिये यही एक मनुष्य शरीर ही साधन है, और अपने खाने से बचे तो सुपात्र को अन्नदान देना ही सर्वदान से प्रधानदान है, और श्रीगुरु उपदिष्ट अपने उपास्य देव के चरणों का सर्वदा ध्यान करना ही सर्वमान्य ध्यान है, एवं श्रीगुरुचरण परिचर्या करना ही सेवा धर्म मुख्य शिष्य धर्म है। इस स्थान पर ४ उपदेश दिये गये हैं जैसे लेने को श्रीहरिनाम देने. को अन्नदान, धरने को प्रभुजी का ध्यान, श्रीगुरुचरण परिचर्या नाम स्मरण यह वाचिक धर्म है, ध्यान धारना मानसिक दान और श्रीगुरु सेवा करना कायिक धर्म है ऐसे मन वचन कर्मतया सन्त भगवन्त गुरुसेवा करने से मनुष्य बिना परिश्रम के भवपार हो जाते हैं। सुदामा जी अपने ग्रन्थ के अन्त सिद्धान्तसार का निचोर बताये हैं कि सब काम तज कर श्रीहरिनाम ही स्मरण करो। इस विषय पर श्रीवेदान्तदेशिक जी ने "पाञ्चरात्ररक्षा" में लिखा है कि

**एकोऽपि कृष्णस्यकृत:प्रणामोदशाश्वमेधावभृथेनतुल्य:**
**दशाश्वमेधी पुनरेति जन्म कृष्णप्रणामी न पुनर्भवाय॥**

भा० "प्रपन्नगीता में श्रीसुभद्राजी ने कहा है कि श्रीराधा सर्वेश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी के श्रीचरणों में प्रेमानुराग भक्ति से एक बार भी प्रणाम कर लेवे तो दश अश्वमेध यज्ञ के अवभृथ स्नान से भी अधिक फल होता है तिस परभी यज्ञ करने वाले का तो पुनर्जन्म होता है किन्तु श्रीकृष्ण पद पंकजों को प्रणाम

करने वाले का पुनर्जन्म नहीं होता अर्थात् श्रीहरि पदपद्मद्वन्द्वा-नुरागयुक्त एकही वार प्रणाम करने वाले महानुभावों के जन्म मरण दोनों ही नहीं होते क्योंकि "सकृतप्रणामकियेअपनाये" सकृतदेव प्रपन्नाय" एकएवप्रणामोहिभववन्धविमोचकः" एको विष्णुनमस्कार श्रधिनांमोत्तदःपरम्" अर्थात् एक प्रणाम ही से हमारे सरकार अपना लेते हैं यही उनका व्रत है और श्रीवैष्णवों का सिद्धान्त भी यही है। "प्रपन्नगीतायाम्"

**गोकोटि दानंग्रहेणेषु काशीप्रयागगङ्गायुतकल्पवासः**
**यज्ञायुतं मेरुसुवर्णदानं गोविन्दनाम्नानसमंनतुल्यम्॥**

भा० महर्षि श्रीगौतमजी कहते हैं कि सूर्य चन्द्र ग्रहणों में करोड़ों गउओं का दान दिये हों, काशी प्रयाग गंगा तट पर हजारों कल्प वास किये हों, अश्वमेध यज्ञादिकों के सहित सुमेरु पर्वत के समान सोना दान भी दिये हों इत्यादि शुभ कर्मों के पुण्य भक्ति पूर्वक श्रीगोविन्द नाम जापकों के पुण्य की बरावर तो क्या तुल्य भी नहीं हो सकते श्रीराम स्वामीजी ने "प्रेमामृतसिन्धु" में कहा है कि

**युगायितं निमेषेण चक्षुषाप्रवृषायितम्।**
**शून्यायितं जगत्सर्वं गोविन्दविहरेण मे। २१६।**

भा० हे श्रीहरे! आपके दिव्य मंगल विग्रह के दिव्य दर्शन बिना एक निमिष युग के समान व्यतीत होती है। आपके विरह में हमारे नेत्रों की अश्रुधार वर्षाकाल के मेघों की धारा के समान कब होगी? आपके बिना साक्षात् हुए यह समस्त जगत् शून्य सा लगता है यह प्रेमियों का प्रेमोत्कर्ष ही है।

दो० राम प्रेम बिन दूबरो, राम प्रेम ही पीन।
रघुवर कबहुँक करहुगे, तुलसी ज्यों जलमीन॥

झूलना भुजंग प्रयास

आजही प्रात सुन सखी मैं लखी जो भई हूँ बावरी खड़ी सखियान में।
श्याम घनगौर चितचोर कहुँ और हैं ढूड़ती फिरूँ वन मयूर पखिंयान में॥
कबहुँ कलकंठ पुनि नील कंठादिकी श्यामता बामता भ्रमर मखिंयान में।
मदन के वदन को कदन करि गयो सो टहल भें मगन रखि ज्योति अखिंयान में।

इस प्रकार से श्रीरामभद्र भगवान् के श्रीचरणों में प्रेमानुराग भक्तिपूर्वक प्यारे का ध्यान करना चाहिये। श्रीसुदामाजी ने इस चौपाई में 'हरिनाम, अन्नदान, हरिध्यान, गुरु सेवा, ये ४ उपदेश दिये हैं। गुरु सेवा एवं अन्नदान का महात्म्य प्रथम लिख चुके हैं। अब अन्त में तत्वज्ञानोपदेश करते हैं ॥३५॥

मू० छच्छा छाँड़न विषय बदन जो चहिये।
शतगुरु चरण शरण होइ रहिये॥
नाम मधुर रस पियो सुजाना।
गर्भवास नहि होय पयाना ॥३६॥

भा० क्षकार वर्ण के स्थान में स्पष्ट चौपाई उच्चारण के लिये छकार लिखा है। क्षकार वर्ण से शिक्षा देते हैं कि हे सज्जन सन्त महानुभावो! यदि आप अनेक जन्म, जन्मातरों के विषय बासनाओं के वन्धनों की जड़को जड़ामूल से उखाड़ देना चाहते हों तो श्रीसतगुरुदेव के चरण शरण में अपने अहमत अभिमानी शरीर के सम्बन्धी सकल पदार्थों को समर्पण कर दो, निरभिमान, श्रीहरि के सच्चे सेवक हो जावो, श्रीगुरु मुख से विषय बन्धन नाशक ज्ञानोपदेश प्राप्ति का प्रयत्न करो। श्रीगुरु देव तुम्हारे विषय रसों को छुड़ाकर श्रीहरिनामामृत मधुर रसपान करने की अपूर्व युक्ति बतावेंगे उस मधुर रसके पान कर लेने से तुम्हैं गर्भ रूपी

नरक में पुनः कभी भी नहिं गिरना होगा, अतः जिन्हें विषय बन्धनों से मुक्त होना हो, श्रीरामकृष्णनारायणादिनामामृत मधुर रसपान करना हो, चौरासी लक्ष योनियों के गर्भवास रूपी नरकों से छूटना हो तो वे अति शीघ्र से शीघ्र श्रीगुरु चरणशरणागत हो जावें। भव बन्धन बिनाशन के लिये श्रीगुरुदेव ही समर्थ हैं। इसके पुष्कल प्रमाण पीछे लिख आये हैं। "शारीरकभाष्य" के "श्रुतप्रकाशिका-भाष्य" में श्रीसुदर्शनसूरीजी ने भी लिखा है कि

**नजन्मतोनाध्ययनान्नयज्ञान्नतपः श्रमात्।**
**नत्यागादश्नुतेब्रह्म गुरूपसदनं विना॥ २१७॥**

भा० विना श्रीगुरुशरण हुए अच्छे पवित्र कुल प्रसूत होने से भी श्रीरामभद्रभगवान् नहीं मिल सकते, न वेदादि शास्त्र पारांगत होने से मिलते, एवं न विधिवत्यज्ञ तपस्यादि घोर परिश्रम से ही श्रीहरि मिलते, तथा दान पुण्य पूजा पाठादि कर्मों से भी प्रभु नहिं मिलते किन्तु जब श्रीगुरुदेव कृपा करते हैं तभी श्रीहरि के दिव्यदर्शन होते हैं। "नप्राप्तेःपराविद्यानविष्णोर्दैवतंपरम्। नतद्दास्यात्परासिद्धिर्नगुरुर्वैष्णवात्परः" ॥२१८॥ अर्थात् भगवत् शरणागति से परे श्रेष्ठ विद्या नहीं है, और श्रीराम कृष्णनारायण विष्णु वासुदेवसे परे श्रेष्ठ कोई अन्यदेव भी नहीं है श्रीहरिदास्यभावसे परे श्रेष्ठ कोई भी सिद्धि नहीं है एवं श्रीवैष्णव परमैकान्तिक गुरुसे परे श्रेष्ठ अन्य गुरु भी नहीं है अतः "वैष्णवंहिगुरुःकुर्य्यात्" वैष्णव सम्प्रदायी श्रीगुरु से ही मन्त्र दीक्षा लेने से मोक्ष होता है। भवपार जाने की कामनावाले वैष्णव गुरु करें। "न्याससिद्धान्तेऽपि"

**न्यासेवाप्यर्चनेवापि मन्त्रमेकान्तिनः श्रयेत्।**
**अवैष्णवोपदिष्टेन मन्त्रेण न परागतिः॥ २१९॥**

भा० मोक्ष के लिये मन्त्र दीक्षा श्रीहरि पूजन परक मन्त्रोपदेश

परमैकान्तिक से ही लेवे, क्योंकि अवैष्णव से दीक्षा लेने से गति ( मोक्ष ) नहीं होती। शिष्य की सत्सम्पत्ति के हारक गुरु, वेदशास्त्र पारांगति से वने गुरु, अनेक प्रकार के ढोंग धतूरे एवं धन ठगने के लिये यन्त्र तन्त्र मन्त्र वतानेवाले गुरु लोग आजकल गली २ मारे २ फिरते हैं परन्तु सच्चे पूजा पाठ नेमधर्म साधु सेवा नित्य नियम करनेवाले मोक्ष मार्ग रूपा अचललक्ष्मी देने वाले शिष्य की विपत्ति हरनेवाले गुरु दुर्लभ हैं। आजकल ग्रहस्थों में यह कुचोद्य विचार उठा हुआ है कि एक गुरु से स्त्री पुरुष दोनों मन्त्र नही लेना चाहिये ? पर यह संका सर्वथा शास्त्र नियम विरुद्ध है। क्योंकि स्कन्धपुराण के उत्तरखण्ड के गुरुगीता में लिखा है कि

एकएवगुरुःकुर्यात्सस्त्रीकस्तुगृहाश्रमी ।
मोक्षयज्ञादिकृत्येषु नान्यथालभ्यते फलम् ॥२२०॥
सर्वशान्तिकरन्नित्यं तथावन्ध्यासुपुत्रदम् ।
अवैधव्यकरं स्त्रीणां सौभाग्यस्यविवर्द्धनम् ॥२२१॥
आयुरारोग्यमैश्वर्यं पुत्रपौत्र विवर्द्धनम् ॥

भा० गृहस्थों को अपनी भार्या पुत्र कलत्र के सहित मोक्षमंत्र की दीक्षा एक ही गुरु से लेवे। जैसे यज्ञ, स्नान, तपस्या, दान इन सब कर्मों के लिये लिखा है कि "सस्त्रीकस्तुयज्ञंचरेत्" स्त्री सहित गठबंधन करके यज्ञ करै तैसे हो स्त्री पुरुष दोनो जने एक ही गुरु से दीक्षा लेने में कोई भी दोष नहीं है। पति के साथ एक ही गुरु से मन्त्र दीक्षा लेने वाली स्त्री वन्ध्या भी हो तो पुत्र पौत्र से सम्पन्न हो जायगी। दोनों दम्पति के साथ की दीक्षा सर्व शान्ति प्रद विधवापने के दुर्भाग्य को मिटाकर स्त्रियों को विशेष कर सुख सौभाग्य आयु आरोग्यता एवं धन धान्य पुत्र पौत्रादिकों की वृद्धि करनेवाली है तत्रैव "मातुःकुलं-

पितृकुलंगुरुमेवपरंश्रयेत्" एक साथ दीक्षा लेने से स्त्री पुरुष दोनों के माता एवं पिता दोनों ही कुल श्रीगुरु कृपा से परमपद को प्राप्त हो जाते हैं। तत्रैव गुरुगीतायाम्

**निष्कामावापिविधवा दीक्षेन्मोक्षमवाप्नुयात् ।**
**अवैधव्यंसकामातु लभतेचान्यजन्मनि ॥२२२॥**

भा० निष्काम भाव से विधवा अपने कुल गुरु ( मोक्ष दीक्षा देने वाले ) से दीक्षा लेवे तो मोक्ष परमगति को प्राप्त हो जाती है यदि सकाम दीक्षा लेवे तो दूसरे जन्म में क्या कभी विधवा नहीं होती। विवाह में यज्ञादि में सर्वत्र स्त्री पति दोनों के एक ही आचार्य होते हैं, कहीं भी दोनों में भ्रातृ भाव नही माना जाता तब गुरु दीक्षा में ही उक्त भाव क्यों आवेगा! श्रीमद्रामायण वाल-काण्ड में भी श्रीचक्रवर्त्तिजीने अपने महल में तीनों श्रीकौशल्यादि रानियों से कहा है कि "उवाचदीक्षांविशतयक्ष्येहसुतकारणम्" पुत्रेष्टियज्ञ की दीक्षा श्रीवशिष्ठजी से हमने ली है आप भी लेवें इहाँ भी स्त्री पुरुष दोनों का एक ही गुरु से दीक्षा लेना सिद्ध है। "संस्काररत्नमाला" में भी लिखा है कि

**स्त्रीणामप्यधिकारोस्ति विष्णोराराधनादिषु ।**
**पतिप्रियरतानाञ्च श्रुतिरेषासनातनी ॥२२३॥**

भा० भगवान् विष्णु के मन्त्र दीक्षा आदि शुभ कर्मों में पति-व्रता स्त्रियों को अपने पति के साथ अधिकार है तथा पति घर न हो तो वे स्वते भी शुभकार्य करने सकतीं हैं। यह सनातन वैदिक धर्म है। बहुत से लोग कहा करते हैं कि "पतिरेकोगुरुस्त्रीणां" स्त्रियों के पति ही एक गुरु हैं तो भाई ? उसी श्लोक के प्रथम चरण में भी तो लिखा है कि "गुरुरग्निर्द्विजातीनाम्" द्विजातियों (ब्राह्मण

क्षत्रि वैश्य ) के गुरु अग्नि है.इस कथन से ब्राह्मणादिकों को चाहिये कि अग्नि के रहते अन्य गुरु से गायत्री क्यों लेते हैं ? और भी है कि "सर्वस्याभ्यागतोगुरुः" सबका अभ्यागत गुरु है तब तो सबको चाहिये कि सब गुरुओं .को त्यागकर अभ्यागत को ही गुरु करे किन्तु ऐसा नहीं यह परिकरण ही और है गुरु न करनेवाले ऐसा कहा करते हैं उन्हें शास्त्र सिद्धान्त ज्ञात नहीं है अतः "सकामोनिष्कामोवाविष्णुंसमाश्रयेद्ग्रही" ॥२२४॥ सकाम अथवा निष्काम गृहस्थ स्त्री पुरुष दोनो ही श्रीगुरुजी से विष्णु धर्म सम्बन्धी दीक्षा लेवें । "आचार्यव्याख्यानेऽपि

**येभावयति यासूने येनविद्योपदिश्यते ।**

**ज्येष्ठोभ्राताचभर्त्ताच पञ्चैतेगुरवः स्मृताः ॥२२५॥**

भा० माता, पिता, ज्येष्ठभ्राता, विद्याप्रदाता, भर्त्ता, हर्त्ता, राजा, ये ५ गुरु शास्त्र में लौकिकधर्म के कहे गये हैं, दीक्षा गुरु का विधान इनमें नहीं है। और भी "कौमारादाचरेत्प्राज्ञोधर्मान्भागवतानिह" स्त्री पुरुषों को चाहिये कि अपने लड़का लड़कियों को बालपने से ही भगवद्दीक्षा श्रीगुरुदेव से दिला देवें ॥३६॥

"त्राहि त्राहि रघुवीर कृपाला । भवभय भंजन दीन दयाला ।
देहु भक्ति निज सेवक जानी । जेहि याचत सुरनमुनि ज्ञानी"

**मू० बाराखड़ी आनँद गुन गाऊँ ।**
**सब सन्तन को शीश नवाऊँ ॥**
**दीन पतित है दास सुदामा ।**
**नमस्कार गुरुदेव समाना ॥ ३७ ॥**

इति श्रीसुदामादास प्रणीत श्रीसुदामा बाराखड़ी वचनामृत समाप्तम् ॥ शुभं भूयात् ॥

भा० श्रीसुदामाजी अपने ग्रन्थ की समाप्ति में अपनी दीनता का परिचय देते हैं कि हे सन्तमहानुभावो ! इस बाराखड़ी के द्वारा श्रीहरि के दिव्यगुणानुवाद को सदा गाया करता हूँ अर्थात् परमानन्द प्रद सकल शास्त्र सारभूत शीघ्र बोध एवं सुखशान्ति भक्तिज्ञान वैराग्य और गर्भ जन्म जराव्याधि संसार के सकलभय नाशक प्रभु के चरणशरण तथा श्रीगुरु पद भक्ति इत्यादि शुभ गुणों को शीघ्र ही देने वाले श्रीहरि के गुणों को मैंने परोपकार के लिये गाया है सो सबसन्तन के पादारविन्दों में साष्टाङ्ग दण्डवत् प्रणाम करके नतमस्तकतया यह ग्रन्थ सन्तों के करकमलों में सादर समर्पित करता हूँ। दीन हूँ पापियों का शिरोमणि पतित भी हूँ ऐसा मैं "सुदामादास" श्रीवैष्णव समस्त सन्तों को गुरुभगवत के समान नमस्कार करके इस ग्रन्थ के अन्त मंगल की समाप्ति करता हूँ। पतित दीनता पर श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी ने "आलवन्दारस्तोत्ररत्न" में लिखा है कि

**अपराधसहस्रभाजनं पतितं भीमभवार्णवोदरे।**
**अगतिंशरणागतं हरे ! कृपयाकेवलमात्मसात्कुरु।**

भा० हे हरे ! हे आश्रितजन विश्राम स्थान श्रीराम ! मैं आपकी शरण में तो आता हूँ पर प्रथम मेरी हुलिया सुन लीजीये पीछे आप यह न कह देवें कि "जोपेदुष्टहृदयसेहोई। मेरेसन्मुखआवेकिसोई" अतः सुनिये हजारों अपराधों का भाजन (पात्र) हूँ अर्थात् आश्रित जन विश्राम स्थान आप हैं तैसे ही पाप रूपी अपराधों का विश्राम स्थान मैं हूँ और भयंकर संसार समुद्र में पड़ा हुआ हूँ अर्थात् आप क्षीरार्णव में हैं तो मैं भवार्णव में हूँ। भगवान् कहना चाहें कि अनेक देव हैं पुकार लो। तिस पर कहते हैं कि प्रभो ! सबों से कहकर हार गया पर मेरे सदृश पतित को कोई भी ( शरण ) गतिप्रद नहीं हुआ अतः सबोंपायों से शून्य हूँ आपको सुना हूँ कि आप पतित

पावन हैं अतः मैं शरणागत आया हूँ मेरे पास कोई भी ऐसा उपाय नहीं है कि में आपकी कृपा का कृपा पात्र होऊँ अतः आप अपनी ओरसे कृपा कोर करके केवल मेरे पापों को ही न देखकर अपना नित्य कैङ्कर्य करने योग्य दास भाव से सेवक वना लेवें। पुनरपिस्तोत्ररत्ने

नधर्मनिष्ठोऽस्मिनचात्मवेदी
नभक्तिमाँस्त्वच्चरणारविन्दे।
अकिञ्चिनोऽनन्यगतिः शरण्य!
त्वत्पादमूलं शरणं प्रपद्ये॥

भा० हे शरण्य! शरणागतजनों के रक्षक! "सर्वलोकशरण्याय-राघवायमहात्मने" "मामेकंशरणंव्रज" सर्वजीव मात्र के एक ही रक्षक अतः हे श्रीराघव! आप ही सर्वलोक शरण्य हैं "अहंत्वा-सर्वपापेभ्योमोक्षयिष्यामिमाशुच" "अभयंसर्वभूतेभ्योददाम्येतद्व्रतं-मम" श्रीनन्दनन्दनजीने अपनी उदारता का परिचय दिया तो सही पर सर्व चेतनों के लिये नहीं। केवल "त्वा" नाम तुम एक अर्जुन के ही लिये। इहाँ सर्व चेतनों का अध्याहार करने पर स्वामी की उदारता में संकोच भाव का विकाश हो जायगा। इधर हमारे परमोदार सरकार ने तो मुक्त कण्ठरव से डंका की चोट पर घोषित किया है कि जीव चराचर कोई भी क्यों न हो सब के लिये चतुर्दश भुवन ब्रह्माण्ड में सर्वतः अभय देता हूँ इन दोनों हमारे सरकारों का औदार्य भाव सामान्य हैं किन्तु दोनों शरणागत मन्त्रों के अर्थों पर विचार करने पर उपासकों को विशेष भाव का पता स्वयं लग जायगा। और इस विषय को स्पष्ट करने के लिये श्रीदेशिक स्वामीजी कृत "सकृदेवप्रपन्नाय" पर "अभयप्रदानसार" नामक ग्रन्थ द्रष्टव्य है। अस्तु! हे शरण्य! आपके श्रीमुखसमुल्लास रूप परम-वैदिक धर्म में निष्ठावान् नहीं हूँ आत्मज्ञानी परमार्थ पथ का भी

ज्ञाता नहीं हूँ और पतित पावन आपके पादारविन्दों में प्रेमापरादि भक्ति से भी ज्ञान सम्पन्न नहीं हूँ अकिंचन सर्वोपाय सून्य हुँ अनन्य-गति नाम आपके विना मेरा दूसरा कोई भी रक्षक नहीं है आपकी प्राप्ति के कर्गत्रय (धर्मनिष्ठता, आत्मवेदीत्व, भक्तिमान) उपायों से शून्य हूँ अतः आपके श्रीपादारविन्दों को ही उपाय मानकर श्रीचरणों का ही आश्रय लेता हूँ। तत्रैवस्तोत्ररत्नेपुनरप्युक्तम्

न निन्दितं कर्म तदस्ति लोके
सहस्रशोयन्नमयाव्यधायि ।।
सोऽहं विपाकावसरे मुकुन्द !
क्रन्दामि संप्रत्यगतिस्तवाग्रे ॥२२८॥

भा० हे मुकुन्द ! हे मुक्तिप्रद प्रभो ! इस लोक में ऐसा निन्दनीय बुरा कुकर्म कोई भी नहीं है कि जिसे मैंने हजारों बार न किया होवे, ऐसा में पापी अब उस कुकर्म के परिपाक भोग के समय में अपनी अगति के निंवारण के लिये सर्वोपाय शून्य होने से आपके दरबार में सन्मुख आकर जैसे कशूरी बालक माता पिता के सामने रोवे तैसे ही में मुक्तकण्ठ होकर रो रहा हूँ। यदि आपने कहा है कि "विभाषणोवासुग्रीव ! यदिवारावणःस्वयम्" हे सुग्रीव ! विभी-षण हो या स्वयं रावण भी क्यों न हो हम उसे भी अभय देवेंगे इस प्रतिज्ञा के अनुसार दासको भी सर्वपापों से छुड़ाकर चरण शरणागति दीजिये। इन तीन श्लोकों में अत्यन्तदीनतामय भक्ति भाव तथा षड्विधा शरणागति के साररूप आत्मनिक्षेप का वर्णन किया गया है प्रेमियों को ये श्लोक भगवत सन्मुख नित्य ही बोल कर अपराध क्षमा कराना चाहिये। श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी अपनी दीनता श्रीराघवजी के सन्मुख प्रगट करते हैं कि

**अमर्याद: क्षुद्रश्चलमतिरसूयाप्रसवभूः**
**कृतघ्नोदुर्मानी स्मरपरवशो वञ्चनपरः ।**
**नृशंस: पापिष्ठः कथमहमितोदु:खजलधे**
**रपारादुत्तीर्णस्तवपरिचरेयञ्चरणयोः ॥२३०॥**

भा० हे श्रीराघवेन्द्र ! हे प्रभो ! आप पापियों को ही अपनाते हैं तो सुनिये मैं कैसा अपराधी हूँ कि सर्व मर्यादा शून्य हूँ, आपके प्राप्ति के उपायों का दलिद्री हूँ, शुभ कर्म करने में चंचल बुद्धिवाला हूँ, असूया नाम गुणों में व्यर्थ ही दोष ठहराना अर्थात् असूया का जन्मदाता मैं ही हूँ, कृतघ्नी किये भये उपकारों को नहीं मानने वाला, दुर्मानी महाअभिमानी हूँ, काम क्रोधादिकों के वशीभूत हूँ, वंचक छलपूर्वक सबको ठगने के लिये तत्पर हूँ, नृशंस बड़ा भारी क्रूर कर्म करनेवाला, महापातकों को करनेवाला ऐसा में दुष्टात्मा कैसे इस आपार संसाररूप दुःख के समुद्र से निकल कर आप के चरणों की नित्यपरिचर्या सेवा करूँगा ?इस पर कहते हैं कि

**रघुवर ! यदभूस्त्वं तादृशोवायसस्य**
**प्रणतइतिदयालुर्यञ्च चैद्यस्य कृष्ण ! २३१**

हे श्रीरामभद्र ! जब आप उस प्रकार अपराधी अर्थात् अन्तःपूर के श्रीस्वामिनीजी के अपराध करने वाले जयन्त (काक) के ऊपर ( यह हमारे शरण आया है ऐसा समझकर ) दयालु होकर अभयदीये थे एवं आप अपने श्रीकृष्णावतार में हे श्रीकृष्ण ! राजसभा में अपराध करनेवाले शिशुपाल को आपने सायुज्य दिया तब हे सुन्दर सुकुमार राजकुमार ! प्रभो ! कहिये कि कौनसा ऐसा अपराध है जो आपकी क्षमा का स्थान न हो ! अर्थात् बड़े बड़े अपराधों को तो आप क्षमा कर ही देते हैं तब मेरे अपराधों को क्षमा कर

क्यों रक्षा नहीं करते हो ! यदि आप अपनी प्रतिज्ञा भूल गये हों तो सुनिये

**ननुप्रपन्नसकृदेव नाथ ! तवाहमस्मीतिचयाचमानः ।**
**तवानुकंप्यः स्मरतः प्रतिज्ञांमदेकवर्जं किमिदंव्रतन्ते ॥**

भा० हे श्रीनाथ ! श्रीरघुनाथ ! समुद्र तटपर स्थित विभीषण के अभयदान समय में आपने श्रीमुख से प्रतिज्ञा की थी कि प्रपन्नजन एकही बार कह देवे कि मैं आपका ही (दास) भूत हुँ ऐसी ;याचना करता हुआ आपके शरण आवे तो आप अपनी प्रतिज्ञा को स्मरण करिये आपने कहा है कि उसको समस्त प्राणी मात्र से (अथवा सब के लिये) अभय देता हूँ । इस प्रतिज्ञानुसार वह आपकी कृपा का कृपा पात्र हो जाता है और ऐसा करना आपका दृढ़ व्रत है वह व्रत क्या एक मेरे को छोड़कर किये हैं ? अर्थात् समुद्र तट पर प्राणीमात्र के लिये अभयदान देने के समय क्या आपने ऐसा तो प्रणनहि कर लिया ? कि कलिकाल में होने वाले एक यामुनाचार्य को छोड़ के अन्य सबको अभय देऊँगा । किन्तु ऐसा तो व्रत नहीं है व्रत तो आपका यों है कि "रामोद्विर्नाभिभाषते" श्रीराम एक वार जो कह देते हैं फिर दुवारा उसे पलटते नहीं है तब आपके इस व्रत के करने से सब चेतन अभयदान के पात्र हैं अतः दास भी आपके चरण शरणागति में प्राप्त है अभय प्रद व्रत का कृपा:पात्र में भी होऊँ यही लालसा है अर्थात् अभयदान व्रत द्वारा मेरी भी रक्षा होनी चाहिये मेरे सदृश स्तनन्धय बालक की उपेक्षा उचित नहीं है । यदि आप कृपा न करैंगे तो बलात्कारेण आप से कृपा करवा ली जायगी, कृपा करवाने के उपाय को भी तो सुनिये ! और क्षमा करियेगा मैं तो आर्त्तना हूँ ?

**अकृत्रिमत्वच्चरणारविन्दप्रेमप्रकर्षावधिमात्मवन्तम्**

**पितामहंनाथमुनिंविलोक्यप्रसीदमद्वृत्तमचिन्तयित्वा**

हे श्रीराघवेन्द्र ? आपके श्रीचरणारविन्दों के विषय में अकृत्रिम नाम अकल्पित ( बनावटी नहिं ) ऐसा जो दृढ़ भक्त्यनुरागमय प्रेम उस प्रेम की परमोत्कर्षता की आधिक्यता तिसकी भी अवधि नाम (अर्थात् हे श्रीराम ! स्वाभाविक ही आपके पदपङ्कजप्रेमानुराग की परम्परा हमारे ही वंश में नियमित रूप से चली आती है उसकी ) सीमारूप तथा आत्मपरमात्म तत्व के यथार्थ ज्ञाता ऐसे जो मेरे पितामह (परदादा) श्रीनाथमुनि को देखकर कि यह यामुनाचार्य नाथ मुनि के वंश का है ऐसा विचार कर अमर्यादादि पूर्वकथित मेरे दुष्कर्मों को चिन्तवन न करके दास पर दया कर दीजिये अथवा मेरे वंश का व्रत है कि जैसे मेरे पितामहनाथ मुनिजी ने आप से लड झगड़ कर हठात् वरवश मोक्ष* ले ही लिया वैसे ही मैं भी आप से धृष्टता करके आपके पदपंकजों का नित्य कैकर्य प्रेमानुराग सहित भक्तिमय अभय दान तो ले. ही लूँगा और आपको देना तो पड़ेगा ही अतः विना किसी तूल (झगड़ा) बढ़ जाने के प्रथम ही आप प्रसन्न हो जाइये और समुद्र तट पर की कीहुई प्रतिज्ञा के अनुसार आप मेरे को अभयदान दे दीजीये तो मैं भी आपकी निर्हेतुकीय कृपानुकंपाका कृपा पात्र हो जाऊँ । यह श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी की अन्तिम प्रार्थना है । यह चरमसीमा का सिद्धान्त है । प्रेमानुरागियों को ऐसा ही चिन्तवन करना चाहिये । ऐसे श्रीरामपादार विन्दानुराग सम्बन्धी पूर्वाचार्यों के चरित सर्वत्र उपलब्ध होते हैं ।

**रामंरामानुजं सीतां भरतं भरतानुजम् ।**

---

* श्रीरामपादारविन्दों के विरह मे ही श्रीनाथमुनिजीने शरीर छोड़ा था यह कथा "प्रपन्नामृत" के १०८ अध्याय में देखिये ।

सुग्रीवं वायुसूनञ्च प्रणमामि पुनः पुनः ॥२॥
लक्ष्मीनाथ समारम्भां नाथयामुनमध्यमाम् ।
अस्मदाचार्य पर्य्यन्तां वन्दे गुरुपरम्पराम् ॥

भा० श्रीरामभद्र भगवान् श्रीरामानुजश्रीलखण लालजी श्रीजनकराजतनयाजी श्रीभरतदीनवन्धुजी श्रीभरतानुज श्रीशत्रुघ्नजी श्रीसुग्रीवजी श्रीपवनकुमार श्रीहनुमान्जी इन सब को वारंवार प्रणाम हैं । श्रीलक्ष्मीनाथ भगवान् से आरम्भ कर श्रीनाथयामुन मध्यगत एवं हमारे आचार्य पर्यन्त सर्व मोक्षप्रद श्रीगुरुपरम्परा की वन्दना करता हूँ । इस प्रकार से श्रीसुदामाजी की बाराखड़ी का संग्रह समाप्त होता है । इसमें जो कुछ शब्द विन्यास, सन्धी, पद, पदार्थ, और भी जो कुछ त्रुटी हो सो विज्ञ विचारशील सन्त महानुभाव सज्जनगण परमार्थ दृष्टि से सुधार कर पढ़े और भ्रमरवत् भक्ति सारतत्वरस का अनुसन्धान करैं

जीयासुर्नः सदाचार्या रामानन्दार्याः सद्गुराः ।
पान्तुनाथफणीन्द्राद्या नित्यंकुर्वन्तुमङ्गलम् ॥
रामटहलदासेन भाषेयंभाषिता मया ।
यत्रकुत्राप्यशुद्धश्चेत् क्षन्तव्यंवैष्णवैर्बुधैः ॥

दो० श्रीरामभद्र पदकमल रज, सिय पद पङ्कज धूरि ।
लखन चरण रज अघहरण, टहल सजीवन मूरि ॥
श्रीवृजनन्दन चरण गहि, प्रेम सहित मन लाय ।
"बाराखड़ि" टीका रची, पढ़िये हिये हुलसाय ॥
रमाधर्म वर्धक परम, गुरु फणीन्द्र अवतार ।
तदनुगरामानन्द पद, नौमि टहल रखवार ॥

आद्येकाक्षरीप्राचीन गुरुपरम्परासुचिन्ततव्या
(श्री) विश्वानापुंरायापूरा गोभवेककूलोपवाः ।
पुदेहराराङ्गपद्माभोभोविद्मा !!! विचार्यताम्

इति श्रीवृन्दावन निवासिना श्री पं० बद्री दासेन संग्रहीता
श्रीवैष्णव पं० रामटहल दासेन संपादिता कृत
भाषा टीकयाच समाप्ता । श्रीमज्जानकी वर
रमगसलक्ष्मण पद पङ्कज शरणंमम ।
श्रीमद्दिव्यमङ्गल मूर्तयेनमोनमः ॥

श्रीमद्देवमुरारी द्वारागादी को मोहर

श्रीरामायनमः
श्रीमतेरामानुजायनमः । श्रीमतेरामानन्दायनमः ॥

श्रीमद्देवमुरारीस्वामी स्थापित द्वारागादीस्थाचार्य
श्री१०८ श्रीस्वामी वलदेवदासजी महाराज
प्रयागराज दारागंज बड़ास्थान